# समर्पणम् ।

अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च ।
निर्ममो निरहङ्कारः समदुःखसुखः क्षमी ॥
सन्तुष्टः सततं योगी यतात्मा दृढनिश्चयः ।
मय्यर्पितमनोबुद्धिर्यो मे भक्तः स मे प्रियः ॥
यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः ।
हर्षामर्षभयोद्वेगैर्मुक्तो यः स च मे प्रियः ॥
अनपेक्षः शुचिर्दक्ष उदासीनो गतव्यथः ।
सर्वारम्भपरित्यागी यो मद्भक्तः स मे प्रियः ॥
यो न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न काङ्क्षति ।
शुभाशुभपरित्यागी भक्तिमान्यः स मे प्रियः ॥
समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः ।
शीतोष्णसुखदुःखेषु समः सङ्गविवर्जितः ॥
तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी सन्तुष्टो येनकेनचित् ।
अनिकेतः स्थिरमतिर्भक्तिमान्मे प्रियो नरः ॥

( भगवद्गीता अ० १२ श्लो० १३–१९ )

परमात्मा के ऐसे परमप्रिय आदर्शभक्त नरपुङ्गवों के करकमलों में यह ग्रन्थ सादर सप्रेम एवं सविनय समर्पित है ।

विनीत—

कन्नोमल ।

# विषय-सूची

# FOREWORD (1)

BY

## His Highness the Maharaja Saheb Bahadur of Kashmir.

---

In my opinion, the book—Gita Darshan—contains useful information culled from ancient Sanskrit Literature and interpreted in the light of modern research and view of either European scholars or Indians trained on European lines. The labours of the author in this direction are worthy of praise. The author has explained broad principles of the six systems of Hindu Philosophy and has given a list of the main subjects discussed in Gita. His treatment of the main subjects discussed, is, to a great extent, on impartial lines. Persons who are not acquainted with the subject-matter of Gita or the teachings of Upnishads and Puranas, will get an idea of them in their broad outlines by going through this book.

I have no hesitation in wishing the book God-speed on its way to the world, and trust it will be welcomed and well appreciated by the public.

THE PALACE<br>
SRINAGAR<br>
*12th August 1918.*

PRATAP SINGH,<br>
H. H. MAHARAJA SAHIB BAHADUR<br>
OF KASHMIR.

## अंगरेज़ी से अनुवाद—

(१)

# श्रीमान् महाराजा साहब बहादुर, काश्मीर,

लिखित

## वाङ्मुख

मेरी संमति में, इस पुस्तक—गीतादर्शन—में प्राचीन संस्कृत साहित्य से उपयोगी विषय सञ्चित कर के रक्खे गये हैं और उन का विवेचन भी साम्प्रतिक गवेषणा सङ्गत तथा योरोपियन विद्वानों या योरोपियन प्रणाली पर सुशिक्षित भारतवासी विद्वानों के मत के अनुसार है।

इस सम्बन्ध में लेखक का परिश्रम प्रशंसनीय है। लेखक ने क्रमशः हिन्दू दर्शन शास्त्रों के सिद्धान्तों को संक्षेपरूप से लिखा है; और गीता में जो जो मुख्य विषय हैं उन का भी क्रमनियमानुसार वर्णन किया है। गीतान्तर्गत मुख्य विषयों का विवेचन निष्पक्षतया किया गया है। जो मनुष्य गीता तथा उपनिषदों और पुराणों के उपदेशों से अनभिज्ञ हैं, वे इस पुस्तक के पढ़ने से उनके सिद्धान्तों से सुपरिचित हो जायंगे।

मेरी यह शुभकामना है कि यह पुस्तक संसार में प्रवेश कर सफलता प्राप्त करे। मुझे विश्वास है कि पाठकगण उसका स्वागत कर उस के गुणग्राही होंगे।

राजमहल<br>श्रीनगर<br>२ अगस्त १९१८

प्रतापसिंह,<br>श्रीमान् महाराजा साहब बहादुर,<br>काश्मीर।

# FOREWORD (II.)

BY

**His Highness the Maharaja Sahib Bahadur of Chhatarpur.**

---

There are few books in the literature of the world which have attracted so many commentators and the translators as the 'Bhagvat Gita—the Lord's Immortal song.'

The present commentary, too, is not without justification. Its special feature is that its learned author has put together under separate heads, the gems of thought that are scattered all over the text, so that the reader may easily find all the information he wants on a particular subject. The book gives a valuable summary of the six Darshans, a thorough knowledge of which is essential for the right understanding of the text. The author has also added a short life of *Lord Krishna*, the Divine author of the work. He, while explaining the miracles of the Lord, holds a view, not much different from the opinion of some modern christian thinkers—that miracles are a special working of the laws of nature to suit the needs of the occasion. This is quite in keeping with the spirit of the present age.

The book will be of special benefit to those who turn away from other commentaries calling them too difficult for them, but even those who call themselves learned in the Shastras will find the book much useful, specially as a note-book for refreshing their memory.

Lala Kannoo Mal has taken a good deal of trouble to make the book really a useful one, and I hope his labours will well be rewarded by the appreciation that the book will meet from the Hindi reading public.

CHHATARPUR,

*The 5th August 1918.*

VISHWA NATH SINGH,
HIS HIGHNESS THE MAHARAJA
SAHIB BAHADUR
OF
*Chhatarpur.*

अंगरेजी से अनुवाद—

(२)

## श्रीमान् महाराजा साहब बहादुर, छत्रपुर,

लिखित

### वाङ्मुख

भूमण्डल के साहित्य में बहुत कम ऐसी पुस्तकें हैं जिनके भाष्य और अनुवाद इतने हों जितने श्री मद्भगवद्गीता के हैं।

प्रस्तुत टीका भी आवश्यकतानुसार है। इसकी यह विशेषता है कि सुपठित लेखक ने उन सब विचार-रत्नों को जो गीतापाठ में फैले हुये हैं, पृथक् २ शीर्षकों में विभक्त कर शृङ्खलाबद्ध कर दिखाया है। इस से यह सुभीता हो गया है कि पढ़ने वाले को जिस विषय का परिचय करना हो उसे वह एक स्थान में ही संग्रहित पावेगा। इस पुस्तक में छःओं दर्शन शास्त्रों का दिग्दर्शन भली भांति कराया है। गीता समझने के लिये इन शास्त्रों का पूर्ण परिचय होना परमावश्यक है: लेखक ने गीता के वक्ता भगवान् श्री कृष्ण का जीवन चरित्र भी संक्षेपरूप से देदिया है। भगवान् श्रीकृष्ण के अद्भुत और चमत्कारी कार्यों के विवेचन में लेखक का वही मत मालूम होता है जो कुछ आधुनिक क्रिश्चयन विचारकर्त्ताओं का है-अर्थात् यह कि अवसर की आवश्यकताओं के अनुसार प्राकृतिक नियमों का विशेष रीति से उपयोग करना ही अद्भुत कार्यों का रहस्य है। यह बात वर्त्तमान् युग के भावों के अनुसार है।

यह पुस्तक विशेष कर उन के लाभ की अधिक है जो गीता के भाष्यों को कठिन समझ कर उन्हें छोड़ देते हैं: परन्तु जो अपने लिये शास्त्रों के अच्छे विद्वान् समझते हैं उन की स्मृति जागृत करने के लिये भी यह पुस्तक नोट बुक के रूप में परमोपयोगी है।

लाला कन्नोमल ने इस पुस्तक को वास्तव में परमोपयोगी बनाने में कोई परिश्रम उठा नहीं रक्खा है। मैं आशा करता हूं कि हिन्दी संसार में इस पुस्तक का जो आदर होगा वही लेखक के परिश्रमों के लिये एक अच्छा पारितोषिक होगा।

विश्वनाथ सिंह

| छत्रपुर<br>५। अगस्त १९१८ | श्रीमान् महाराजा साहब बहादुर<br>छत्रपुर। |
|---|---|

## FOREWORD (III).

BY

The Hon'ble Raja Kushalpal Singh Saheb M. A. L.L.B. Ph. D. M.R.A.S. etc etc of Kotla.

The Bhagvad Gita—Lord Krishna's Divine Song-is one of those wonderful, priceless and immortal books, which millions of human souls have from time immemorial been regarding as the most sacred of sacred books to be daily read, recited, marked, studied and inwardly digested with the deepest feelings of faith and reverence. It is an exquisite casket of the most scintillating gems of the sublime and lofty teachings of Hinduism—a Kaleidoscopic view of its leading philosophical ideas, scientific theories, religious doctrines, ethical tenets and devotional practices leading to the ultimate goal of emancipation.

Its divine teaching has verily contributed to the spiritual and moral upliftment of humanity. It has consoled many a wounded heart—it has rekindled hope and joy where gloom of despair prevailed—it has solved many a metaphysical, ethical, socialogical and economic problem that distracted the human mind—it has in brief opened the portals of undying bliss, immortal felicity and eternal peace to many a soul ruthlessy crushed down under the ever-revolving wheel of Karma.

Occidental sages and savants have lavished an abundance of their rapturous praise on the lofty teaching of this great book. It is a book which may well claim to have been translated in almost all the languages of the civilized world.

Multitudes of learned commentaries and ingenious glosses have been written on it ; yet there is room for more works such as aim at explaining, elucidating and illuminating its teachings for the general public.

Lala Kannoo Mal, M. A. has struck out a new path-an untrodden ground-in writing his work on the subject. The contents of the book will show what a vast and

varied field of matter has been traversed in order to make the book as full and complete as it could be. The portions pertaining to a comprehensive survey of the main conclusions of Western science and philosophy in the light of the teaching of the Bhagvad Gita—an account of the life and deeds of Lord Krishna-the Divine Author of the Gita-a review of the principal conclusions of the six systems of Indian philosophy followed by six separate articles on these systems as well as on the doctrine of Bhakti (devotion), constitute not only an interesting and instructive reading in itself but go a long way in explaining, illuminating and expounding the teaching of the Gita and bringing it within the reach of ordinary intelligence and understanding.

The outstanding and novel feature of the book is that the contents of the teachings of the Bhagvad Gita have been classified and arranged under distinct heads, and that each classified subject has been presented in the form of a comprehensive, well-connected and self-contained article with textual references in the margin, so that the reader may know at once all what the Gita teaches on the subject.

The new method of explaining the Gita is indeed commendable. The author seems to have spared no pains in making his book as interesting and instructive as he could. It bespeaks his intimate knowledge of Eastern and Western philosophy-his deep study of Hindu religion—his remarkable ability in explaining things-his facility in expressing abstruse ideas in easy and intelligible language-his marked skill in shifting, arranging and marshalling material. In brief, the book is an ample testimony to his scholarship and spirit of research, and is a credit to him.

I have no hesitation in wishing the book every success in the world, and trust it will be well appreciated by the public.

Kotla Fort<br>Dist Agra U. P.<br>*The 12th Sept. 1918.*

THE HON'BLE RAJA KUSHAL PAL SINGH M.A.L.L.B. PH.D.M.R.A.S. etc etc of Kotla.

# वचनारम्भ ।

मेरे मित्र लाला कन्नोमल जी एम. ए. ने "गीता दर्शन" नामक पुस्तक लिखकर हिन्दी साहित्य में एक उपयोगी ग्रन्थ की वृद्धि की है।

भारतवर्ष में, उपनिषदों के सार श्रीमद्भगवद्गीता का पठन पाठन चिरकाल से चला आता है। गीता सदृश विश्वमान्य भगवत् सन्देश की अनेक सुपाठ्य व्याख्याएं देव वाणी संस्कृत और राष्ट्रभाषा हिन्दी में पहले से ही वर्त्तमान हैं। तथापि पाश्चात्य सभ्यता और शिक्षा दीक्षा से अभिज्ञ होकर प्राचीन वैदिकधर्म में निर्भ्रम आस्था रखनेवाले एक सुयोग्य विद्वान् का आर्य दार्शनिक सिद्धान्तों पर प्रतिभाशाली विवेचन देखकर चित्त परम सुखी हुआ।

स्कूल कालेजों के विद्यार्थियों में हिन्दूदर्शनशास्त्र के सिद्धान्तों के अभिज्ञान और उनके प्रति श्रद्धा भक्ति के भाव जागृत करने के पवित्र उद्देश्य से इस पुस्तक की रचना की गई है।

मैं इस पुस्तक की सफलता का अभिलाषी हूं।

दीनदयालु शर्म्मा, पण्डित.

व्याख्यान वाचस्पति।

# वक्तव्य।

सृष्टि और लय, आत्मा और परमात्मा से सम्बन्ध रखने वाला समग्र ज्ञान प्राप्त कर लेना ज्ञानार्जन की पराकाष्ठा है। अकेला सृष्टि शब्द इतना व्यापक है कि जड़-चेतन, जो कुछ हमारी ज्ञानेन्द्रियों का विषय है, सभी का समावेश उस में हो जाता है। तिनके से लेकर पर्वत तक, पिपीलका से लेकर विशालकाय हाथी तक, तारका से लेकर सूर्यमण्डल तक-सभी सृष्टि के अन्तर्गत हैं। क्षुद्र से क्षुद्र वस्तु का भी सर्वाङ्गी ज्ञान प्राप्त करना जब मनुष्य के लिये असम्भव सा है तब इस सारे विश्व का यथार्थ ज्ञान कोई कैसे प्राप्त कर सकता है। पर उसकी प्राप्ति के लिये प्रयत्न करना ही मनुष्य-जन्म की सार्थकता है। क्योंकि ईश्वर ज्ञानमय है और मनुष्य ईश्वरही का अंश है। मनुष्य ही क्यों, जहां जहां ज्ञान का अंश—चाहे कितना ही अल्प क्यों न हो—पाया जाता है वहां वहां सर्वत्र, ईश्वरांश का अस्तित्व समझना चाहिए। अतएव अपने ज्ञानोद्भव के कारण अथवा आकर, ज्ञानरूपी जगदीश्वर की पहचान के लिए—उस में अपनी आत्मा के लय के लिए—चेष्टा करना मनुष्य का सब से बड़ा कर्तव्य है।

सृष्टि-स्थिति आदि के नियम समझने और उन के द्वारा स्रष्टा के अस्तित्व की भावना हृत्पटल पर अङ्कित करने के लिए ज्ञान-प्राप्ति के सिवा और कोई साधन नहीं। प्रकृति के नियमों में ज्ञानवानों को सदा एकसी स्थिरता का अनुभव होता है। ज्ञान और सत्य प्रायः पर्याय-वाची शब्द हैं। क्योंकि प्राकृतिक नियमों में सत्य का अनुभव होना ही ज्ञान का अनुभव कहाजाता है। बात यह है कि सत्य की उपलब्धि ही

ज्ञान की प्राप्ति है। किसी भी नियम से सम्बन्ध रखने वाले सत्य का अनुभव हो जाना ही उसं उतने ज्ञान का अनुभव करना है। यदि किसी को समस्त प्राकृतिक नियमों की सत्यता का ज्ञान हो जाय तो समझना चाहिए कि उसके लिए कुछ भी जानना बाकी नहीं रहा। अतएव असत्य के आवरण को हटाकर—माया के बन्धन को तोड़ कर-वह मुक्त हो गया, वह ज्ञानमय ईश्वर की सदृशता को पहुंच गया; वह स्वयं ही ईश्वर हो गया।

भारतवर्ष के ज्ञानी ऋषि-मुनि ऐसे ही सत्य की खोज में सदा निरत रहते थे। उन्हों ने ज्ञान का बहुत कुछ अंश स्वायत्त कर लिया था। जिस के हृदय में सत्य ज्ञान के अंश का जितना ही अधिक उद्भव हुआ था वह उतना ही अधिक ईश्वर के पास पहुंचसा गया था। उन ज्ञानियों के ग्रन्थों से उन के ज्ञानांश के अनुरूप ही सत्य की उपलब्धि होती है।

इन सब ज्ञानान्वेषियों की ज्ञान-प्राप्ति के मार्ग बहुत कर के जुदा जुदा थे। इस का कारण रुचि, स्वभाव और संस्कार की विचित्रता के सिवा और कुछ नहीं। जिसे जो मार्ग अच्छा लगा उसने उसी मार्ग से अपनी अभीष्ट-सिद्धि के लिये उद्योग किया। एक से अधिक शास्त्रोंके निर्माण का यही कारण है। पर शास्त्र चाहे जितने हों, उद्देश सबका एकही था। वह था, सत्य की उपलब्धि-सच्चे ज्ञान की प्राप्ति। क्यों कि जन्म की सार्थकता और परम पुरुषार्थ की सिद्धि इसी पर अवलम्बित समझी जाती थी और अब भी समझी जानी चाहिए।

हमारे षड्दर्शनों और उपनिषदों का साध्य यही था। उन सभी में सत्य की खोज, सत्य की पहचान और सत्य की प्राप्ति के साधनों का, भिन्न भिन्न प्रणालियों से, वर्णन है। प्राणि-शास्त्र, शरीर-शास्त्र, वनस्पति-शास्त्र, मानस-शास्त्र आदि जितने आधुनिक शास्त्र हैं उन सबका प्रधान

साध्य यद्यपि यह नहीं पर वे भी सत्य की खोज और उपलब्धि के साधन आदि का ही वर्णन करते हैं। और सत्य सदा अव्यभिचारी है। देश, काल और पात्र-भेद के कारण उस में भेद नहीं हो सकता। यही कारण है जो योरप और अमेरिका, चीन और जपान के चिन्ताशील विद्वान् भी सत्य की खोज करते करते उन्ही सिद्धान्तों पर पहुंचे हैं जिन पर भारत के दार्शनिक विद्वान् और अन्य विषयों के पहुंचे हुए परिडत पहुंचे थे। सत्य यदि अव्यभिचारी न होता—ज्ञान का यदि एक ही रूप न होता—तो यह बात कदापि न होती। भारतीय विद्वानों का सिद्धान्त है कि आकाश अनन्त है। यह निर्बाध सत्य है। इसी से भिन्न भिन्न देशों के सत्यशोधक विद्वान् भी इसी परिणाम पर पहुंचे हैं।

पदार्थों के दृश्य आकर भिन्न २ होने पर भी उनकी उत्पत्ति, स्थिति और संहृति के नियम एकही प्रकार के सत्य-सूत्र से अनुस्यूत हैं। इसी से विज्ञानाचार्य्य सर जगदीशचन्द्र वसु जो वनस्पति शास्त्र-सम्बन्धिनी खोज करने लगे तो कभी प्राणिशास्त्र की सीमा के भीतर पहुंच गये, कभी शरीर शास्त्र की सीमा के भीतर और कभी मानस शास्त्र की सीमा के भीतर। तभी उन्हों ने जाना और परीक्षा द्वारा संसार को बता दिया कि सब की जड़ में एकही सत्य विद्यमान है; सब का नियमन और संहरण एकही प्रकार के नियमों से होता है; चाहे जहां आप खोज कीजिए, सत्य ज्ञान सब कहीं एक ही सा पाया जायगा।

श्रीमद्भगवद्गीता में जिस ज्ञान का निरूपण है वह चाहे श्रीकृष्ण का किया हुआ हो, चाहे व्यास का, चाहे और किसी का; उसका निरूपण कर्ता यदि पूर्ण ज्ञानी नहीं, तो बहुत बड़ा ज्ञानी अवश्य था। सत्य ज्ञान के आलोक से उस का हृत्सरोज अच्छी तरह विकसित हो गया था। ज्ञान प्राप्ति के भिन्न भिन्न मार्ग उसे अच्छी तरह अवगत थे। क्योंकि उसने गीता में अपने समय में ज्ञात, उन सभी मार्गों का निर्देश किया है और बताया है कि मार्ग भिन्न होने पर भी साध्य सब का एक है। मार्ग-भेद

केवल अधिकारि-भेद का सूचक है। अर्जुन को गीताकार ने निष्काम-कर्म्म का अधिकारी समझा। इसी लिए उसने अर्जुन को उसी मार्ग से अपनी इष्ट-सिद्धि करने पर ज़ोर दिया। पर साथ ही उसने अन्य मार्गों का भी निरूपण कर दिया। यह इस लिए कि सत्य ज्ञान की प्राप्ति—जिसे दूसरे शब्दों में मुक्ति या मोक्ष भी कह सकते हैं—और मार्गों से भी हो सकती है। पर उपस्थित अवसर और पात्र-विशेषत्व के विचार से अर्जुन के लिये उसने अन्य मार्गों के अवलम्बन की जरूरत नहीं समझी। उसके लिए कर्म्म योग नामक मार्ग से ही अपना साध्य सिद्ध करना उसने प्रशस्त समझा।

येही बातें लाला कन्नोमल ने, प्रकारागार से, इस पुस्तक में बताई हैं। उपनिषद्, न्याय, मीमांसा, वेदान्त और योग-शास्त्रों की आलोचना और गीता-निरूपित सिद्धान्तों से उन शास्त्रों के सिद्धान्तों की तुलना करके उन्होंने यह दिखला दिया है कि साध्य सब का एक ही है; न्यूनाधिक मात्रा में सत्यज्ञान की उपलब्धि सब से एकसीही होती है। यदि ऐसा न होता तो उन उन शास्त्रों में प्रतिपादित सिद्धान्त गीता के सिद्धान्तों से इतना न मिलते। उन्हों ने तो पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा निर्मित शास्त्रों के सिद्धान्तों से भी यह बात, बहुत दूरतक, सिद्ध कर दी है। भिन्न देशों में, भिन्न समयों में, भिन्न दृष्टियों से भी ये शास्त्रकार अनेकांश में उन्हीं परिणामों पर पहुंचे हैं जो परिणाम गीता तथा अन्य भारतीय शास्त्रों की सम्पदा हैं। यदि सत्य सब कहीं और सदा अबाध्य न होता तो यह बात कदापि सम्भव न थी।

षड्दर्शनों, उपनिषदों और पाश्चात्य शास्त्रों के सिद्धान्तों में गीता के सिद्धान्तों से जो कहीं कहीं भेद पाया जाता है उसका कारण है। ज्ञान की मात्रा सब में एकसी नहीं होती। ज्ञानांश की इयत्ता के अनुसार ही सत्य की खोज में मनुष्य कृतकार्य हो सकता है। इस दशा में यत्र तत्र भेद-भाव हो जाना बहुत ही सम्भव है। किस के सिद्धान्तों में कितने

और कहां कहां भ्रम या प्रमाद है, यह बताना विज्ञानाचार्य्यों का ही काम है। बहुत सम्भव है कि वे शास्त्र मनुष्यों की भिन्न भिन्न रुचि, अवस्था, शिक्षा और संस्कार के विचार से रचे गये हों। अतएव जो भेद और विरोधाभास हमें देख पड़ते हैं वे वास्तव में अधिकारि-भेद के सूचक हों।

लाला कन्नोमल ने श्रीकृष्ण और गीता के सम्बन्ध में जो अन्य बातें लिखी हैं वे यद्यपि गौण हैं, तथापि उनसे गीता का 'तात्पर्य्य समझने में बहुत सहायता मिलती है। उनसे गीता का महत्त्व भी बढ़ गया है। भिन्न भिन्न शास्त्रों के ज्ञान का बहुत कुछ समन्वय जो उन्होंने गीता में दिखाया है, वही इस पुस्तक की विशेषता है—वही इसका प्रधान गुण है। आशा है, इस गुण-ज्ञान से गीता की महत्ता का और भी अधिक अनुभव पाठकों को हो जायगा।

श्रीकृष्ण का कथन है–

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।

जन समुदाय से हमारी प्रार्थना है—

अन्यज्ञानं परित्यज्य गीताज्ञानं त्वमाप्नुहि॥

महावीरप्रसाद द्विवेदी

सम्पादक—सरस्वती।

# भूमिका

संस्कृत साहित्य में भगवद्गीता एक अत्यन्त उज्ज्वल और अमूल्य रत्न है। यह इतनी सुप्रसिद्ध और माननीय पुस्तक है कि सभी हिन्दू इसका आदर करते हैं। लाखों हिन्दू इस का प्रतिदिन पाठ करते हैं। सहस्रों को यह कण्ठाग्र है। अनेक धुरन्धर विद्वान और तत्ववेत्ता महात्माओं ने इस पर टीकाएं लिखी हैं। इस के अनुवाद अनेक भाषाओं में मिलते हैं। इस के सम्बन्ध में अनेक स्वतंत्र ग्रन्थ रचे गये हैं। बड़े २ पाश्चात्य विद्वानों ने कण्ठरव से इसकी प्रशंसा की है, और इस के गौरवशाली सिद्धान्तों पर गम्भीर विचार किये हैं। हाल में मान्यवर बालगंगाधर तिलक ने इस पर एक अपूर्व ग्रन्थ लिखा है। यह ग्रन्थ विचार प्रचुरता और गंभीर गवेषणा से भरा हुआ है। भगवद्गीता का भारतवर्ष में इतना प्रचार है कि यद्यपि गीताएं अनेक हैं:—जैसे शिवगीता, गणेशगीता, देवीगीता, ईश्वरगीता आदि-तथापि गीताका नाम लेते ही लोग भगवद्गीता ही समझते हैं। इस गीता की प्रसिद्धि और महिमा के ये कारण मालूम होते हैं:—

१—भगवद्गीता सब गीताओं से प्राचीन है।

२—दूसरी गीताएं कुछ न कुछ इसी के आधार पर लिखी गई हैं। बहुतों में तो इस के अनेक श्लोक अक्षरशः रख दिये गये हैं।

३—प्राचीन आध्यात्मिक ग्रन्थों में जितने महत्वपूर्ण सिद्धान्त हैं, वे प्रायः सभी इस में कहीं न कहीं मिलते हैं।

४—वेदों की उपासना, ब्राह्मणों का यज्ञयागादिकर्मकाण्ड, उपनिषदों का अमृतप्रदज्ञानमार्ग, दर्शनशास्त्रों के वैज्ञानिक सिद्धान्त,

पुराणों की सगुण उपासना और भक्तिमार्ग, स्मृतियों के मूलाधारतत्व, वर्णाश्रमधर्म, और नैतिक विचार-ये सभी भगवद्गीता में पाए जाते हैं।

५—गीता के सिद्धान्त कितने ही पाश्चात्यशास्त्रीय विचारों से भी अधिक गौरव रखते हैं।

६—ज्ञानमार्ग, ध्यानमार्ग, सन्यासमार्ग, भक्तिमार्ग, कर्ममार्ग-गीतामें सभी मार्गों का विवेचन है।

७—इस गीता में किसी मतमतान्तर का झगड़ा नहीं। सभी मार्गों को मुमुक्षु की योग्यता के अनुसार भगवान् कृष्णचन्द्रजीने मुक्ति का साधन माना है।

८—साहित्यदृष्टि से इस की संस्कृत सरस और सरल है, और इसमें गम्भीरविचार बड़ी स्पष्टता से लिखे गये हैं। इस अद्भुत और अद्वितीय पुस्तक का पूर्वापर सम्बन्ध, महत्व एवं इस के सिद्धान्त सम्यक् प्रकार समझने के लिए, इन इन बातों के जानने की आवश्यकता है:—

१—भगवद्गीता के वक्ता श्रीकृष्णचन्द्र जी का पवित्र जीवन चरित्र।

२—भगवद्गीता के बनने का समय और अन्य गीताओं का कुछ हाल।

३—दर्शनशास्त्रों के मोटे मोटे सिद्धान्तों का दिग्दर्शन अर्थात् वेदान्त, सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक, पूर्वमीमांसादि शास्त्रों के सिद्धान्तों का संक्षिप्त वर्णन, और कुछ उपनिषदों का भी हाल।

४—गीता के सिद्धान्तों से पाश्चात्यशास्त्रों के विचारों की तुलना।

५—आचारधर्म के तत्व।

६—भागवतधर्म अथवा भक्तिमार्ग के मोटे मोटे सिद्धान्तों का निरूपण अर्थात् नारदभक्ति सूत्रों का सारांश।

७—गीता के १८ अध्यायों में जिन जिन विषयों का प्रतिपादन है, इन का पृथक् पृथक् शृंखलाबद्ध उल्लेख-फिर उन से गीता के सिद्धान्तों का मिलान, जिस से सब अध्यायों के पढ़े बिना एक ही स्थान में किसी विषय का पूरा पूरा हाल मालूम हो जाय। उदाहरणतः आत्मा और परमात्मा का सम्बन्ध, और संसारोत्पत्तिआदि विषयों पर गीता के विचार।

इन सब बातों को लक्ष्य कर यह पुस्तक लिखी गई है, और यही इस के लिखने की आवश्यकता है; क्योंकि भगवद्गीता सम्बन्धी कोई ऐसी पुस्तक मेरे देखने में नहीं आई जिस में इन सब बातों का उल्लेख हो।

गीतापर अनेक टीकाएं और भाष्य हैं। उन से गीता के कठिन और गूढ़ श्लोकों का अर्थ अच्छी तरह ज्ञात होसकता है अथवा उस के गम्भीर विचार स्पष्ट होसकते हैं; परन्तु किसी एक विषय का परिचय जिस का वर्णन गीता के अठारहों अध्यायों में हो, शृंखलाबद्ध निबन्ध रूप में नहीं होसकता है।

इस पुस्तक की सूची देखने से ज्ञात होगा कि भगवद्गीता से पूर्ण परिचय प्राप्त करने के लिए जिन जिन बातों के जानने की आवश्यकता है, वे सभी इस पुस्तक में आगई हैं।

शीर्षक नम्बर १८ में गीताप्रतिपादित जितने विषयहैं, उन्हे १८ अध्यायों में से संग्रह करके, उन पर गीता के श्लोकों के आधार पर एक एक निबन्ध लिखा गया है। और साथ ही हाशिये पर गीता के अध्याय और श्लोकों का हवाला भी देदिया है जिससे निबन्धका मिलान श्लोकों से जल्दी होसके, और कोई यह भी न समझे कि यह निबन्ध लेखक ने अपने मन से ही लिख दिया है। प्रत्येक निबन्ध के अन्त में लेखक की तरफ़ से टिप्पणी है। उसी में उसने अपनी सम्मति प्रकट की है।

आशा है कि जिस अभिप्राय से यह पुस्तक लिखी गई है, उसे परमात्मा पूर्ण करेगा। गीता के पाठकों से सविनय प्रार्थना है कि इस पुस्तक में जो जो त्रुटियां रह गई हों उन्हें दास्य दृष्टि से देखें, और, यदि होसके तो मुझे भी सूचित करदें, जिस से यदि इस का दूसरा संस्करण निकला तो उस में वे दूर करदी जांय।

कन्नोमल।

# गीतादर्शन

## पाश्चात्य शास्त्रीयविचार और गीता

## भौतिकविज्ञान ।

( SCIENCE. )

इस शास्त्र में पाश्चात्य विद्वानों ने बड़ी उन्नति की है। जहां तक इस शास्त्र का सम्बन्ध संसारोत्पत्ति विषय से है, इन्हों ने अनेक अभ्रान्त प्रमाणों से सिद्ध किया है कि संसारोत्पत्ति में परिणामवाद ही मुख्य है। पहले यह माना जाता था कि संसार परमाणुओं से बना है; परन्तु डार्विन-हक्सले-स्पेन्सरादि विद्वानों ने अच्छी तरह साबित कर दिखाया कि परमाणुवाद मानने में बड़े बड़े दोष आते हैं। गुणविकास वाद ही वैज्ञानिकशास्त्र की चरमसीमा है। यह हमारे ही सांख्य दर्शन का मत है जिसे वेदान्त ने भी माना है, और इसी मत के अनुसार गीता में भी संसारोत्पत्ति कही गई है। कणाद का परमाणुवाद नहीं माना है। इस मत से यह तो सिद्ध हो जाता है कि सब सृष्टि अव्यक्त प्रकृति अथवा माया से उत्पन्न हुई है, लेकिन यह समझ में नहीं आता कि जड़ प्रकृति स्वयंकर्त्री और स्वयंभुवी कैसे है। इस का समाधान सांख्य और आधुनिक भौतिक शास्त्र में नहीं है, बल्कि गीता में है, जो कहती है कि प्रकृति स्वयंकर्त्री नहीं है, बल्कि वह अखंड ब्रह्म के एक अंश के मेल से अपनी रचना करती है। इसलिये गीता में कहा है कि संसारोत्पत्ति ब्रह्म की योगमाया से होती है जिसे प्रकृति कहते हैं, और इस के दो रूप-परा और अपरा हैं। परा, सब भूतों की योनि है जिस में चैतन्यब्रह्म का अंश जीव के रूप में आता है, और अपरा,

संसार के सब पदार्थों को-बुद्धि से लगा पंच भूतों तक-को बनाती है। जिस तरह पाश्चात्य विकासवादी प्रकृति को अन्त में शक्ति ही मानते हैं, परमाणुओं का पुञ्ज नहीं-इसी तरह गीता भी इस प्रकृति को शक्ति का ही रूप मानती है, परन्तु इतना विशेष कहती है कि यह शक्ति तीन रूपवाली है अर्थात् इस में सत्व, रजः और तमःतीन गुण हैं। सत्वगुण, शक्ति, निवृत्ति और शान्ति का द्योतक है। रजोगुण, प्रवृत्ति और काम उत्पादक है, और तमोगुण, मोह और अन्धकार बढ़ानेवाला है। इन्हीं तीन शक्ति गुणों के मेल से संसार के सब पदार्थ बने हैं। जिस में सत्वगुण विशेष है और रजः और तमः कम- वह श्रेष्ठ है। जिस में रजोगुण प्रधान है, वह संसार प्रवर्त्तक है, और जिस में तमोगुण प्रधान है, वह मलिन और निकृष्ट है। गीता में पाश्चात्यभौतिकशास्त्रियविकासवाद ही नहीं है, बल्कि जो त्रुटियां इस मत में रह गई हैं उनका समाधान भी है। अर्थात् गीता, जड़ शक्ति को स्वयं सृष्टि कर्त्री नहीं मानती हुई, उस का आदि कारण ब्रह्म बताती है और शक्ति को सत्व रजः तमः तीन गुणरूपवाली बताती है।

## अध्यात्मशास्त्र।

### (METAPHYSICS.)

इस विषय में जो पाश्चात्यपंडितों ने सिद्ध किया है, वह गीता के सिद्धान्तों से कहीं पीछे है।

पहली बात यह है कि हम जितनी वस्तुएं संसार में देखते हैं, वे सब परिवर्तनशील हैं। नित्य और निरन्तरस्थायी कोई नहीं है।

क्या कोई ऐसी वस्तु भी है जो नित्य अव्यय और निरन्तरस्थायी हो? पाश्चात्य पंडित कहते हैं कि प्रत्येक वस्तुका रूपान्तर होता रहता है, और सब परिवर्तनों का मूलाधार प्राकृतिक शक्ति ही है। यदि कोई नित्य वस्तु है, तो यही शक्ति है। जिनका मत यह है कि प्रकृति के परे

ईश्वर है जो इस संसार को रचता और चलाता है, तो उसका खंडन वैज्ञानिक पंडित यह कहकर करते हैं कि इस युक्ति से ईश्वरभी परिवर्तनशील सिद्ध होता है। वह नित्य सत्य नहीं हो सकता है। पाश्चात्य देशों में बहुधा सगुणईश्वर ही माना जाता है। सगुण ईश्वर का खंडन इस तर्क से हो जाता है। इसी कारण सांख्य दर्शन ने सगुण ईश्वर की असिद्धि मानी है। वेदान्त शास्त्र का मत है कि यह निरन्तर सत्य मूलतत्व सगुण ईश्वर नहीं, बल्कि निर्गुण अव्यक्त ब्रह्म है। वह विकाररहित है, परन्तु प्रकृति में जितने परिवर्तन होते हैं उसी के आधार पर होते हैं। यदि जल आधार नहीं हो, तो नौका नहीं चल सकती है। खूंटी आधार नहीं हो, तो कुम्भकार का चक्र नहीं चल सकता है। कपड़ा अथवा दीवार आधार नहीं हो, तो मेजिक लेनटर्न के चित्र घूमते हुए नहीं दिखाई दे सकते हैं। ऐसेही यदि सत्य नित्य अखंड अव्यय ब्रह्म आधार नहीं हो, तो माया अथवा प्रकृति का चक्र भी नहीं घूम सकता है। एक मनुष्य का कभी नट बन जाना—कभी राजा बन जाना—कभी स्त्री का वेष धारण कर लेना, नामरूपभेद कारण से ही होता है, न कि उस मनुष्य के स्वयं परिवर्तन से। वह तो जैसा का तैसा ही रहता है। केवल नामरूप परिवर्तन सेही वह तरह २ का दिखाई देने लगता है। इसी तरह माया का रूपजाल नित्य अव्यक्त ब्रह्म पर पड़ा है जिस से भिन्नता दिखाई देती है, वास्तव में एकता ही है। पूर्वोक्त उदाहरण में यदि मनुष्य आधार नहीं हो, तो न तरह २ के रूप ही दिखाई दें, और न उन रूपों का परिवर्तन ही हो; क्योंकि इन परिवर्तनों का कोई स्थायी केन्द्र नहीं है। इसी तरह संसार के सब परिवर्तनों का स्थायी और अचलकेन्द्र ब्रह्मही है। प्रकृति अथवा शक्ति नहीं है; क्योंकि वह स्वयं परिवर्तनशील है। परिवर्तन दो प्रकार के हैं—एक बाह्य और दूसरे आन्तरिक। ऊपर के उदाहरण में मनुष्य का तरहर के रूप बार २ पलटना, बाह्य परिवर्तन है, और उसी उदाहरण में मनुष्य

का स्वयं बाल, युवा, वृद्ध होना, आन्तरिक परिवर्तन है। जैसे बाह्य परिवर्तन का आधार मनुष्य है वैसेही मनुष्य के आन्तरिक परिवर्तनों का आधार उसकी आत्मा है, जो अचल स्थिर और अटल है। इसी तरह संसार में बाह्य परिवर्तनों का आधार प्रकृति, माया अथवा शक्ति है, परन्तु इस आन्तरिक परिवर्तनशील वस्तु का आधार नित्य अव्यक्त अव्यय अखंड अचल अटल ब्रह्मही है; क्योंकि जब तक इस परिवर्तनशील और चर संसार का परिवर्तनरहित अक्षर तत्व नहीं होगा, तब तक इस शास्त्र का सिद्धान्त पूरा नहीं होगा, और न अध्यात्म गवेषणा ही अन्तिम कही जायगी। बहुत से पाश्चात्य तत्ववेत्ता प्राकृतिक शक्ति परही ठहर गये हैं और उसी को अन्तिम आधार मान लिया है, परन्तु इनमें से कुछ ने आगे भी क़दम बढ़ाया है और प्रकृति के परे भी कुछ आधार बताया है; जैसे इस्पिनोज़ा (Spinoza), केन्ट (Kant), फिक्टे (Fichte), हेगिल (Hegel), हेरेकटिलीज़ (Heractiles) आदिने बताया है। परन्तु इन्होंने जो अन्तिम आधार बताया है वह न तो ऐसा अचल अटल अखंड नित्य सत्यही है जैसा गीता का अव्यक्त निर्गुण ब्रह्म है, और न वह ऐसी स्पष्टता से ही बताया गया है जैसा कि गीता में।

पाश्चात्य अध्यात्मशास्त्र में आत्मा का निरूपण ऐसी गवेषणा से नहीं किया है जैसा कि भारतीय शास्त्रों में। इस विषय को अधिकतर मनोविज्ञान शास्त्र पर ही छोड़ दिया है। यह आत्मनिरूपण न्यायवैशेषिक शास्त्रों के जीव तक अथवा साँख्य वेदान्त के सूक्ष्म शरीर तक ही पहुँचा है, आगे नहीं। ऐसे जीव को तो-साँख्य, वेदान्त और गीता प्राकृतिक ही बताते हैं। जिसे आत्मा बताया है वह इस से परे है, और इसी कारण प्राकृतिकलक्षणों से रहित है अर्थात् उस में कोई परिवर्तन नहीं होता है। जैसे सब संसार का अक्षर अविनाशी परिवर्तनरहित मूलतत्व ब्रह्म है वैसे ही व्यक्ति के शरीर और उस की इन्द्रियों का अचल अटल मूलतत्व आत्मा है।

पाश्चात्य पंडितों ने ईश्वर और जीव अथवा ब्रह्म और आत्मा का सम्बन्ध बताने में भी कुछ बहुत प्रयत्न नहीं किया है; और न वे द्वैत अद्वैत विशिष्टा-द्वैतादि के झगड़े में ही पड़े हैं। उन्होंने मनोविज्ञानशास्त्र के अनुसार, इच्छा सुखदुःखादिविशिष्ट जीव को मान कर द्वैतवाद से ही सन्तोष कर लिया है। किसी २ ने आगे भी क़दम बढ़ाया है; परन्तु जैसी इस विषय की भारतीय तत्ववेताओं ने गवेषणा की है वैसी उन्होंने नहीं की है।

आत्मा और परमात्मा के सम्बन्ध में गीता का वही मत है जो उपनिषदों का है अर्थात् दोनों की ऐक्यता; क्योंकि गीता स्पष्ट कहती है कि समस्त संसार के जीव, ब्रह्म के अँश हैं; और जब ब्रह्म अखँड और विकार रहित है तो यह अँश उस से अलग नहीं हुआ—केवल व्यावहारिक दृष्टि से ही पृथक् कहना पड़ता है; जैसे महदाकाश और घटाकाश पृथक् २ नहीं, केवल व्यावहारिक दृष्टि से पृथक् २ दिखाई देते हैं। यह पृथक्ता उपाधियों के कारण है, न कि वह वास्तविक तत्व में है। गीता स्पष्ट कहती है कि जो मनुष्य भिन्नपदार्थों में अभिन्नताप्रधान तत्व देखता है वही ज्ञानी और पंडित है। यह गीता का बड़ा गौरवशाली सिद्धान्त है।

इसी शास्त्र से सम्बन्ध रखने वाला यह प्रश्न भी है कि संसार सत्य है या असत्य। दूसरे शब्दों में यह प्रश्न है कि हम संसार को जैसा देखते हैं वैसा ही है या वास्तव में कुछ और है।

इस विषय में पाश्चात्य पंडितों ने बड़ी गवेषणा की है, और उनके विचार बड़े सारगर्भित हैं; परन्तु इस विषय का निरूपण हमारे शास्त्रकारों ने भी कुछ कम नहीं किया है, बल्कि इस विषय में भी गीता का मत उनके विचारों से बढ़ा हुआ है।

विज्ञानवाद—मायावाद—परिणामवाद—विवर्तवाद—सत्यसंसारवाद—क्षणिकवाद—संसारप्रवाहवाद—स्वप्नवाद—मिथ्यावाद आदि अनेक मत हैं।

इन सब मतों को मिलाके प्रधान दो मत होते हैं-विज्ञानवाद अथवा आधिवैज्ञानिकवाद और आधिभौतिकवाद।

आधिभौतिकवादियों का कहना है कि संसार जैसा दिखाई देता है वैसाही है अर्थात् वास्तव में सत्य है और अपनी पृथक् स्थिति रखता है। उसका होना न होना मन कल्पनाओं पर निर्भर नहीं है। न्याय और वैशेषिक दर्शनों का भी पेसाही मत है। ये, द्रव्य और गुणों में समवायसम्बन्ध मानते हैं अर्थात् वस्तु में द्रव्य और गुणों को संगठित मानते हैं, भिन्न २ नहीं। आधिवैज्ञानिकवादियों का कहना है कि जो कुछ हम देखते हैं वे सब हमारे मनोरचित दृश्य हैं।

उदाहरण—हमारे सामने एक वृक्ष है। उसके साथ हमारी ज्ञानेन्द्रियों का सम्पर्क हुआ। ज्ञानेन्द्रियों का अनुभव मनतक पहुंचा। मन ने बुद्धि के मेल से इन्द्रियों के अनुभव के आधार पर वृक्ष का रूप कल्पित कर लिया। इसलिये जो वृक्ष हमें दिखाई देता है वह हमारा मनकल्पित है, न कि वैसे रूप की बाह्य संसार में कोई स्वतंत्र वस्तु है। जो बाह्य संसार में पदार्थों को स्वतंत्र सत्तावाले बताते हैं उनसे विज्ञान वादियों का प्रश्न है कि उन्हे यह ज्ञान कैसे हुआ। मन और बुद्धि तो ज्ञानेन्द्रियों के द्वारा लाई हुई सामग्री पर ही कल्पना कर सकती हैं, और यह सामग्री केवल इन्द्रियसम्बन्धी अनुभव ही है, और कुछ नहीं। यदि मन के सिवा प्रकृति की स्थिति बाह्य संसार में है तो हो, हम उसे मालूम नहीं कर सकते हैं। वह इन्द्रियज्ञान का विषय नहीं है। ऐसी गुप्त वस्तु का क्या करें जिसे न कोई जान सके और न कोई कभी काम में लासके। Berkeley बर्कले, Hume ह्यूमादि बहुत तत्व वेताओं का थोड़े २ भेद से यही कहना है। हर्बर्ट स्पेन्सर भी कहता है कि जो कुछ हम देखते हैं चीजों के केवल बाहरी दृश्य हैं; उनके असली रूप नहीं।

वे चीजें वास्तव में क्या हैं, हम नहीं कह सकते। Kant केन्ट का कहना है कि सब वस्तुओं के दो रूप हैं–एक ( Phenomena ) बाहरी दृश्य और एक ( Noumena ) आन्तरिकतत्व जिस पर वह दृश्य दिखाई देता है। हमें केवल बाहिरी दृश्यों का ज्ञान होता है। आन्तरिकतत्व, ज्ञानेन्द्रियों से परे है। बौद्धविज्ञानवादी कहते हैं कि जो कुछ है वह ज्ञान है, बाहरी संसार नहीं है; संसार हमारे ज्ञान का ही रूप है।

सोपनहर Schopenhaur ने सिद्ध किया है कि समस्त सँसार तीन वस्तुओं से बना है अर्थात् दिक्–काल–कारण। ये तीनों वस्तुएं हमारे मन की उपाधियाँ हैं, न कि कोई स्वतँत्र सत्तावाली बाहरी संसार की वस्तुएं। जब इन तीनों का मनोमय होना सिद्ध हुआ, तो समस्त संसार भी मनोमय ही हुआ।

संसार के मनोमय होने में और बाहरी पदार्थों को केवल दृश्यमात्र निश्चय करने में, बड़े २ तत्ववेत्ता सहमत हैं। यूनान देश के पैथेगोरस Pythagorus ) से प्लोटिनस (Plotinus) तक, सभी तत्ववेत्ताओं का यह मत है अर्थात् Pythagorus ( पैथेगोरस ), Zenophone ( ज़ेनोफेन ), Parmemides ( पारमीमिडिज ), Zeno ( ज़िनों ), Plato ( प्लेटो ), Platonus ( प्लेटोनस ), Kant ( केन्ट ), Fichte ( फिक्टे ), Hegel ( हेंगिल ), Heraclites ( हरेकलीटीज ), Bruno ( ब्रूनो ), Spinoza । ( स्पिनोज़ा ) आदि भी यही कहते हैं।

साँख्यमत, आधिभौतिक और आधिवैज्ञानिक मतों के बीच में है। वेदान्तमत, आधिवैज्ञानिक ढँग का है, बल्कि इस में और भी कुछ विलक्षणता है।

जब निद्रा में स्वप्न दिखाई देता है, उस समय ज्ञानेंद्रियों का सम्बन्ध बाहरी संसार से कुछ नहीं रहता है। इसलिये वे बाहर से संसार

रचने की कोई सामग्री नहीं लाती हैं। तथापि स्वप्न में बाहरी संसार के सदृश दृश्य दिखाई देते हैं। जब तक स्वप्न अवस्था रहती है तो स्वप्न के सभी दृश्य अचूक सत्य मालूम होते हैं, परन्तु जागृतावस्था आने पर वे सब मिथ्या हो जाते हैं। यदि संसार रचना के लिये किसी जड़ वस्तु का होना आवश्यक होता तो वे स्वप्न में साँसारिक दृश्यों के समान सत्यदृश्य क्यों बन जाते। दिक्-काल-कारण आदि मन के विकार हैं, कोई मन के बाहर स्वयँ सत्तावाली वस्तुएं नहीं हैं। वेदान्तियों का कहना है कि जैसे जागृतावस्था के होने पर स्वप्न के दृश्य असत्य और मिथ्या मालूम होते हैं वैसे ही जागृतावस्था के सांसारिक दृश्य, ज्ञानावस्था प्राप्त होने पर मिथ्या हो जाते हैं, और तब पूर्ण ज्ञान हो जाता है कि संसार सर्वथा असत्य है। यह संसार हमारा मन कल्पित है, वास्तव में कुछ नहीं है। यदि इस मत में यह शंका उठाओ कि यद्यपि निद्रासमय ज्ञानेन्द्रियों का सम्बन्ध बाहर की वस्तुओं से अलग हो जाता है और वे मन कल्पनाओं के लिये बाहर से सामग्री भी नहीं लाती हैं, तथापि जो सामग्री जागृतावस्था में, वे पहले लाई थीं, अभी बाकी है, और उसी के आधार पर मन ने स्वप्न के दृश्य बना लिये हैं। यदि यह सामग्री पहले से नहीं होती तो स्वप्न के दृश्यों का होना असम्भव था। माना कि यह बात हो, तब भी दो बातें सिद्ध हो गईः—

१—ज्ञानेन्द्रियों से लाई हुई सामग्री पर ही मन, संसार के दृश्य, कल्पना करता है।

२—इस कल्पना करने में, बाहर जैसी वस्तुयें हैं वैसी ही मन कल्पना नहीं करता अर्थात् मनकल्पना से बाहर वस्तु का जैसा का तैसा ही रूप नहीं रहता जैसा कि मनुष्य या किसी वस्तु का रूप दर्पण के प्रतिबिम्ब में होता है, बल्कि बाहर की वस्तु और उस के आधार पर मन कल्पित वस्तु में बड़ा अन्तर होता है; क्योंकि मन उस चीज़ के

बनाने में अपनी युक्ति का भी प्रयोग करता है। जो वस्तुएं स्वप्न में दिखाई देती हैं, वे ज्यों की त्यों ही नहीं होती जिन्हें हम देख चुके हैं अर्थात् देखी हुई वस्तुओं की सच्ची फोटो नहीं होती, बल्कि वे ऐसी चीजें होती हैं जिन्हें इन रूपों में कभी नहीं देखा था, परन्तु जिस सामग्री से वे बनी है उसे अवश्य देखा था।

यदि स्वप्न के दृश्य बिल्कुल उन दृश्यों की फ़ोटो नहीं हैं जो हमारे देखे हुये हैं तो क्या विश्वास है कि जो दृश्य हम जगृतावस्था में देखते हैं वे बाहिरी चीजों की सच्ची फोटो हों। इस से यह सिद्ध हुआ कि जो संसार हम देखते हैं वह हमारा ही मनकल्पित है। यदि बाहरी संसार है तो दृश्यमान संसार की फ़ोटो नहीं है। किसी वृक्ष का प्रतिबिम्ब दर्पण में होना एकबात है, और रूप रस गंध आदि गुणों को लक्षकर अपने ढंगपर एक नया वृक्ष बनालेना दूसरी बात है।

इनमतों के अतिरिक्त एक तीसरा मत और है जो कहता है कि यह बात तो मानी कि संसार का ज्ञान मनकल्पित है, और वास्तव में जो सांसारिक पदार्थों का रूप है वह हमें नहीं दिखाई देता, परन्तु क्या बाहर के सांसारिक पदार्थ और मनकल्पित पदार्थों की एकसी स्थिति है? क्या उनदोनों की सत्ता में कुछ अन्तर नहीं है?। यदि संसार मनकल्पित ही है तो जब मन चाहे तभी किसी वस्तु को उपस्थित कर भोग कर सकता है। क्या यह हो सकता है कि गुलाब का फूल होने बिनाही गुलाब की सुंगधि आने लगे? बिना लड्डूखाये ही मिष्टान्न का स्वाद आने लगे? बिना वर्षा में भीगे ही मनुष्य भीग जाये? माना गुलाब का वास्तविक रूप कुछही है, लड्डू अपने रूप में कुछही है, लेकिन यह तो मानना अवश्य होगा कि ये चीजें बाहरी संसार में ऐसे चिन्ह या संकेत हैं कि जिनके होने पर ही मन उनकी कल्पना करता है।

यदि ये संकेत बाहर नहीं होंतो यह कल्पना होना असम्भव है। इसमत के लोग विज्ञानवाद को सत्यसंसारवाद से मिलाते हैं। नतो

यही कहते हैं कि संसार सर्वथा मनकल्पित है, उसकी बाहर सत्ता नहीं, और न यही कहते हैं कि संसार के पदार्थ जैसे दिखाई देते हैं वास्तव में वैसे ही हैं और मनकल्पना उनकी एक सच्ची फोटो है।

गीताने, सांख्य और वेदान्तमतों को मिलाकर संसारोत्पत्ति मानी है, और पंचभूतों के सूक्ष्मतत्व—तन्मात्राओं—का स्थान सूक्ष्म शरीर में रक्खा है। इसलिए गीता, मनोमय संसार को मानती हुई, यह भी मानती है कि बाहर के संसार में मानसिकदृश्य उत्पन्न करने के संकेत हैं जो तन्मात्राओं से निकले हैं।

संकेतवादियों से कुछ मेल रखती हुई गीता यह विशेष कहती है कि न तो बाहर का संसार ही वास्तव में सत्य है और न मन कल्पित दृश्य ही सत्य हैं। इन दोनों की व्यावहारिक सत्यता है। वास्तविक-सत्यता तो केवल आत्मा में ही है।

विज्ञानवादी मनकल्पनाओं को सत्य मानते हैं। आधिभौतिक-वादी सांसारिक पदार्थों को सत्य मानते हैं। संकेत वादी मनकल्प-नाओं को अधिक सत्य और बाहरी पदार्थों को सँकेतमात्र सत्य मानते हैं।

गीता, मानसिक और सांसारिक दृश्यों को व्यावहारिक सत्य के न्यूनाधिक अँश मान कर, वास्तविक सत्यता आत्मा में ही मानती है। यही इस विषय में इस का सिद्धांत है।

मोक्ष क्या है ? इस विषय को पाश्चात्य विद्वानों ने धर्म पुस्तकों पर ही छोड़ दिया है। अध्यात्मशास्त्र का विषय नहीं बनाया है। यदि कुछ विचार भी किया है तो वह अधूरासा है। भारतीय-शास्त्रों ने इस विषय को अध्यात्मशास्त्र में रख कर खूब विचार किया है।

विवेक द्वारा प्रकृतिरचना का पुरुष के सामने से हट जाना और पुरुष का अकेला रह जाना अर्थात् कैवल्य अवस्था में होना, सांख्य मता-

नुसार मोक्ष है। इस मोक्ष में पुरुष का किसी दूसरे पुरुष से मिल जाना अथवा पुर्षोत्तम–परमात्मा–में लय हो जाना नहीं माना है। न्याय और वैशेषिक दर्शनों का मत है कि जीव संसारचक्र से छूट अपनी स्वयँ व्यक्ति रखता हुआ मोक्ष में ईश्वर का परमानन्द भोगता है। यही अपवर्ग है।

आत्मा का जीवरूप छूट जाना और जन्ममरणउपाधियों का चक्र नष्ट हो जाना और उस की परमात्मा अथवा ब्रह्म से उपाधिरहित ऐक्यता हो जाना, वेदान्त की मोक्ष है।

ब्रह्म और आत्मा में सदैव वास्तविक ऐक्यता है; परन्तु व्यावहारिक भिन्नता दिखाई देती है। अर्थात् यह ऐक्यता उपाधि सहित है। जब उपाधियां, जिन के कारण शुद्ध ऐक्यता भिन्नताप्रधान दिखाई देती है, ज्ञानअग्नि से नष्ट हो जाती है और केवल शुद्ध ऐक्यता रह जाती है, तब मोक्ष होती है। इस मोक्ष में न तो दूसरे पुरुषों से भिन्नता ही रहती है जैसा कि सांख्य का मत है, और न जीव की व्यक्ति ही रहती है जैसा कि न्याय और वैशेषिक का मत है। इस मोक्ष में तो परमात्मा और आत्मा की शुद्ध ऐक्यता ही है। उपाधियां, जिन के कारण आत्मा, जीव रूप होकर, जन्ममरण के चक्र में आई मालूम होती है दूर हो जाती हैं। अध्यात्मविषय में हमने पाँच बाते कही हैं:— (१) अक्षर ब्रह्म (२) आत्मा की नित्यता (३) आत्मा और ब्रह्म की ऐक्यता (४) संसार की व्यावहारिक सत्यता और (५) मोक्ष रूप।

इन में से नम्बर २, ३ और ५ पर तो पाश्चात्य अध्यात्मशास्त्र चुप से हैं, और १ और ४ विषयों पर उन के शास्त्रीय विचार गीता के पीछे हैं। गीता में इन पाचों विषयों पर पूर्ण विचार किया गया है। इसी का दिग्दर्शन इस लेख में कराया है। इन विषयों में पाश्चात्य आध्यात्मिक विचारों से गीता के विचारों की उत्कृष्टता है।

# मनोविज्ञानशास्त्र ( Psychology )

इस विषय में गीता का कथन है कि बुद्धि से अहँकार उत्पन्न होता है; सात्विक अहँकार से पांच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियां और मन बनते हैं, और तामसी अहँकार से पाँच तनमात्राएं बनती हैं, जो रूप-रस-गन्ध-स्पर्श और शब्द के उत्पत्तिस्थान हैं, और जिन से पँच महाभूत-आकाश-जल-वायु-अग्नि और पृथ्वी तत्व उत्पन्न हुये हैं। ज्ञानेन्द्रियों द्वारा बाह्य पदार्थों में रूप रसादि का अनुभव होता है, परन्तु यह तभी होता है जब इन के साथ मन मिलता है। मन, इन्द्रियाँ द्वारा लाये हुये अनुभवों को बुद्धि के सामने रखता है। बुद्धि इन का निर्णय कर व्यवस्था देती है, जिसे मन, कर्मेन्द्रियों द्वारा कार्य्यपरिणित करता है। तब सब इन्द्रियाँ अपने २ काम करती हैं। इन सब अनुभवों के मिलने का स्थान आत्मा है, जो मन बुद्धि से परे है। यदि यह आधार नहीं हो, तो ये सब इन्द्रियां मिलकर भी एक काम नहीं कर सकती हैं। आत्मा अनादि-अमर-अजर-नित्य और परिवर्तनरहित है। इन्द्रियों की क्रियाओं के साथ अहँकार मिलने से ममत्व होता है, और इन सब क्रियों का स्मृतिपटल पर अँकित होने से, संस्कार बनते है। इन्हीं से कर्म-अकर्म-पाप-पुण्य आदि का चक्र चलने लगता है। इस चक्र के चलने से अहँकारलिप्त जीव को बार २ जन्म लेना पड़ता है। आत्मा जन्म नहीं लेती है। केवल अहँकार, बुद्धि, ज्ञानेन्द्रियां, कर्मेन्द्रियां तनमात्राएं और मन-इनका पिन्ड जिसे सूक्ष्म शरीर कहते हैं, जन्म लेता रहता है, और वही सुख दुःख जरा मृत्यु आदिका स्थान है। पाश्चात्य पंडितों ने मनोविज्ञान शास्त्र में जो तत्त्व बताये हैं, वे सभी इस के भीतर आजाते हैं। ये पण्डित आत्मा के रूप तक नहीं पहुँचते हैं। केवल ( Ego ) का विवेचन करते हैं जिसे सूक्ष्म शरीर कहते हैं। गीता, सूक्ष्म शरीर Ego को व्यावहारिक जीव कह कर, आत्मा के ज्ञान पर पहुँच गई है।

पाश्चात्य पंडितों का मनोविज्ञानशास्त्र अधूरा है; क्योंकि उन्होंने उस के संग उस शास्त्र की योजना नहीं की है जिस के द्वारा स्मृतिगुप्त संस्कार व्यक्त हों अथवा इन्द्रियां और मन वशीभूत हों, बुद्धि के सात्विक् भाव प्रादुर्भाव हो एवं बुद्धि शुद्ध होने पर आत्मा स्वरूप का अनुभव कर सके। पाश्चात्य विद्वानों ने अभी ऐसे गौरवशाली शास्त्र का आविष्कार नहीं किया है परन्तु भारतवर्ष में यह शास्त्र सहस्रों वर्षों से प्रचलित है। इस का नाम योगशास्त्र है। इसी के द्वारा मनोविज्ञानशास्त्र की सत्यता की जाँच हो सकती है। योगबल से मन की अनेक गुप्तशक्तियाँ जागृत हो सकती हैं। (योग दर्शन पर लेख देखो) इस सम्बन्ध में इतनी बात और याद रहे कि आत्मा को छोड़ और सब इन्द्रियाँ सूक्ष्म प्रकृति के अँशों की बनी है।

## आचारशास्त्र ( Ethics )

आचारशास्त्र का उद्देश पुण्य-पाप तथा अच्छे बुरे कर्मों का विवेचन करना है। अच्छा कर्म क्यों करें? बुरा क्यों छोड़ें? इसका उत्तर तीन प्रकार से दिया जाता है अर्थात् आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक दृष्टियों से। इस कार्य्य के करने से लाभ होगा, सुख होगा, हमारा, हमारे कुटम्बियों, मित्रों एवं समस्त संसार के मनुष्यों का लाभ होगा—इस बुद्धिविचार से कर्म करना, आधिभौतिक दृष्टि है। इसमें केवल शुष्कबुद्धिविचार है जिस से भूल हो सकती है। यह काम हमारा अन्तःकरण ठीक समझता है; इसलिये इसे करना चाहिये—यह आधिदैविक दृष्टि है। इसमें यह त्रुटि है कि सबका अन्तःकरण एकसा नहीं होता है। सभ्यता, विद्या सत्संगादि का प्रभाव अन्तःकरण की वृत्ति बनने में बहुत कुछ पड़ता है; इसलिये अन्तःकरण हमेशा सच्चानेता नहीं है। यह कर्म करना हमारी आत्मा के उपयोगी है या नहीं? परमात्मा आत्मा की ऐक्यता

बताता है या नहीं ? जो समस्त संसार की आत्माओं के साथ हमारा गाढ़ सम्बन्ध है और जिसके कारण जो हमें अप्रिय और बुरा है वह सभी को वैसा है या नहीं ? इस विचार से काम करना आध्यात्मिक दृष्टि के अनुसार है। गीता, आचारमार्ग में इस दृष्टि को प्रधान मानकर, निष्कामसाम्यबुद्धिसंयुक्त कर्म करना कहती है। जो इस दृष्टि से काम किया जाता है वह कदापि पापकर्म नहीं होता है। पाश्चात्य पंडितों में आधिभौतिक और आधिदैविक दृष्टि मानने वाले बहुत हैं, आध्यात्मिक दृष्टि मानने वाले कम। तथापि ग्रीन, केन्टादि आध्यात्मिक दृष्टि मानने वाले हैं; परन्तु ये इस का विचार इतनी स्पष्टता और सरलता से नहीं करते जैसा कि गीता करती है। गीता कर्म की उत्पत्ति गुणों से मानती है। रजोगुण से काम उत्पन्न होता है, काम से क्रोध, क्रोध से मोह, मोह से बुद्धिभ्रम, और बुद्धिभ्रम से सर्व नाश होता है। पाप का यही कारण है।

आत्मा, कर्म नहीं करती है, न उस का सुख दुःख भोगती है। इन सब का सम्बन्ध अहँकारप्रधान सूक्ष्मशारीरिकजीव से ही है, और वही कर्म के चक्र में पड़ता है। रजोगुण दबने से सत्वगुणका प्रादुर्भाव होता है, जिस से अच्छे कर्मों में प्रवृति होती है। किये हुये कर्मों का नाश नहीं होता है। वे सब संचित होते जाते हैं। जीव को उन के फल भोगने के लिये बार २ जन्म लेना पड़ता है। कर्म तीन प्रकार के हैं:- संचित, क्रियमाण और भावी।

जब सँचित कर्मों का आरम्भ हो जाता है तो उनका नाम क्रियमाण कर्म होता है, और जिनका आरम्भ नहीं हो वे भावी कर्म कहलाते हैं। किसी ने हत्या, चोरी और परस्त्रीहरण—तीन अपराध किये हैं। ये तीनों उस के सँचित कर्म होगये। पुलिस को इन में से एक अपराध अर्थात् चोरी का पता लगा। उसने खोजकर अपराधी को पकड़ लिया। अब समझो कि चोरी के सँचित कर्म के फल का आरम्भ हो गया।

इस लिये यह क्रियमाण कर्म होगया। इस (चोरी) अपराध का निर्णय होने पर इस मनुष्य को दंड मिला, जो उसे भोगनाही पड़ा; परन्तु अभी दो अपराधों के फल, और भोगना रहगया है। जिस अपराध का फल आरम्भ हो गया, उसे तो मनुष्य रोक ही नहीं सकता है, परन्तु जो आने वाले कर्मफल हैं अर्थात् हत्या और परस्त्रीहरण अपराधों के फल, उन के रोकने की चेष्टा कर सकता है।

अच्छे कर्म करने और शुद्धवृत्ति रखने से मनुष्य आने वाले फलभोगों से भी बच सकता है, अथवा उन के कषाय को कम कर सकता है। आगे अच्छे फल संचित हों, ऐसा करना, आगामी संचित कर्मफल भोगों को रोकना और आगे के लिये अच्छे कर्म सँचित करना, मनुष्य की स्वतँत्र बुद्धिपराकाष्ठा के भीतर है। मनुष्य केवल परतन्त्र ही नहीं है। गीता का यह कर्मविपाक अच्छे कर्म करने का उपयोगी है।

पाश्चात्य पंडितों के कर्मविपाकविचार संकुचित हैं। ये, आचारशास्त्र में अच्छे बुरे कर्म करने का निश्चय, आधिभौतिक और आधिदैविक दृष्टियों से करते हैं, और कर्मविपाक विचारों को अधूरा छोड़ देते हैं।

तीसरी बात, जो पाश्चात्य, आचारशास्त्र में नहीं है और जिसे गीता बताती है, यह है कि वे अच्छे कर्म कोन से हैं जिन से जीव, कर्मविपाक के झगड़े से छूट कर, मोक्ष प्राप्त करे। यह विषय पाश्चात्यपंडितों ने धर्मशास्त्रों पर ही छोड़ दिया है, और उनमें शास्त्रीयरीति से इस विषय पर विचार नहीं किया गया है।

गीता कहती है कि सब कर्म इच्छा से होते हैं। वासना का शुद्ध होना आवश्यक है। इसी से साम्यबुद्धि होती है। निष्कामकर्म करने से वासनाएं शुद्ध होती हैं। परन्तु यही फल ज्ञानमार्ग-भक्तिमार्ग-ध्यान-योग से भी हो सकता है। यदि और कोई भी उपाय हो, जिस से यह फल हो सके, तो वह भी मोक्षप्राप्ति का साधन है। एक उपाय ही नहीं

है कि जिस से यह फल होता है। जैसी श्रद्धा होती है वैसी ही भावना होती है।

जब वासना अच्छी होजाती है, जब दूषित कर्म छूट जाते हैं और ब्रह्म जीव की ऐक्यता दीखने लगती है, तो मनुष्य इसी जन्म में जीवन् मुक्त हो जाता है, और मृत्यु के पश्चात् उस का फिर जन्म नहीं होता है

## सामाजिक शास्त्र ( Social Polity )

आचारधर्म से ही सामाजिक स्थिति और सुधार का सम्बन्ध है। इस विषय में पाश्चात्यपंडित आधिभौतिक सिद्धान्त लगाते हैं; परन्तु गीता इन में भी आध्यात्मिक दृष्टि का प्रयोग करती है। जिस समाज में गीता के अनुसार आध्यात्मिक दृष्टि के सदाचारी मनुष्य हैं, वह समाज श्रेष्ट है, और उस की स्थिति अटल है। गीता कहती है कि समाज के संचालन के लिये अर्थात् लोकसंग्रह के लिये जीवन्मुक्त मनुष्यों को भी संसार में ही रहना चाहिये। इस के उदाहरण—राजा जनक-श्रीकृष्ण, श्री रामचन्द्रादि हैं। गीता, जातियों के नियतधर्म बताती है। समाज में शुद्धाचारी मनुष्य होने को कहती है। प्रत्येक को अपना नियतकर्म निष्काम होकर करने का उपदेश देती है, और इस प्रकार सामाजिक वृद्धि की अटल स्थितिकरती है। पाश्चात्य सामाजिकस्थिति के ऐसे महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त नहीं हैं।

## धर्मशास्त्र ( Theology )

इस शास्त्र में प्रायः ईश्वर-जीव-मोक्ष और मोक्षप्राप्ति के साधनों का वर्णन होता है। ईश्वर विषय में ये मत प्रचलित हैं:—

निर्गुण ब्रह्म ( Impersonal God. Spiritual Monism )

सगुण ब्रह्म ( ईश्वर ) ( Personal God, Theism )

विश्वब्रह्मवाद ( Pantheism )

अनेक ईश्वरवाद ( Polytheism )

पाश्चात्यधर्म में सगुण ब्रह्म का ही प्रतिपादन है। इस कारण इस के धार्मिक सिद्धान्त ज्ञानशास्त्र के तर्क से कट जाते हैं। गीता में सगुण और निर्गुण ब्रह्म, दोनों का वर्णन है। वास्तव में ब्रह्म निर्गुण ही है, परन्तु माया या प्रकृति के रूप-नाम जाल-के कारण सगुण हो जाता है। निर्गुण से सगुण होने की क्रिया में ब्रह्म में विकार नहीं होता है अर्थात् सगुण ब्रह्म निर्गुण ब्रह्म का परिणित नहीं है जैसे कि दही दूध का है। ऐसा हो तो विकार अवश्य होगा। जैसे एक सूर्य निर्मल आकाश में शुद्ध ज्योतिस्वरूप दिखाई देता है और बादलों से आच्छादित होकर मलिन दिखाई देता है, परन्तु सूर्य्य में कोई विकार नहीं होता है वैसे ही ब्रह्म अपने स्वरूप में निर्गुण है; मायाउपाधिआवरण से सगुण हो जाता है।

निर्मल प्रकाशवान् सूर्य्य सभी को उपयोगी नहीं है। धोबी को कपड़े सुखाने के लिये निर्मल सूर्य की आवश्यकता है। पथिक को जिसे अभी दूर जाना है तेज सूर्य्य की आवश्यकता नहीं, बल्कि बादलों से आच्छादित मलिन सूर्य्य की—अंधकार की भी आवश्यकता नहीं-नहीं तो मार्ग दिखाई ही नहीं देगा। ऐसे ही निर्गुण और सगुण ब्रह्म की अपनी २ आवश्यकतानुसार आवश्यकता है। गीता दोनों स्वरूपों को मानती है। जब ईश्वर विषय में वैज्ञानिकतर्क उपस्थित होता है तो निर्गुण ब्रह्म की अटल भूमिपर गीता अपनी विजय पताका फहराती है, और जब संसारीमनुष्यों को मोक्षसाधनमार्ग बताना होता है, तब सगुण ब्रह्म का उपदेश करती है। इसके सिवा गीता यह भी कहती है कि ब्रह्म एक है और सबका आधार है, इसलिये जितने देवी देवता हैं, उन सबमें ब्रह्म का ही मूल तत्त्व है, और जो उनकी पूजा करते हैं वे ईश्वर ही को पूजते हैं। इस तरह अनेकईश्वरवाद ( Polytheism ) का भी

समर्थन करती है। पाश्चात्य पंडित, अनेकईश्वरवाद (Polytheism) का अर्थ पृथक् पृथक् बहुत से ईश्वरों की पूजा करना कहते हैं। उनका यह अर्थ ठीक नहीं है। ऐसे Polytheism को गीता नहीं मानती है।

सब संसार में जो कुछ है वह ईश्वर ही है। इस मत के मानने वाले यदि यह माने कि ईंट, पत्थर वृक्षादि सभी ईश्वर के स्वरूप हैं अथवा ईश्वर की देह के बने हैं जैसा दही दूध का बना है, और जितना संसार है उतना ही बड़ा ब्रह्म है, तो इस से गीता सहमत नहीं है। पाश्चात्य पंडित विश्वब्रह्मवाद ( Pantheism ) का यही अर्थ मानते हैं। यदि इस का यह अर्थ किया जाय कि समस्त संसार के पदार्थ ईश्वर के आधार पर ही हैं, और जो श्रेष्ठ और उत्तम पदार्थ हैं, उन में ईश्वर की ही अधिक झलक है, और ब्रह्म इस समस्त संसार का व्यापक होने पर भी उसके परे अपरमित और है, तो गीता इस बात को मानती है, और उस के कई अध्यायों में इस मत का अच्छा वर्णन है। उस का विराट् रूप इसी मत का प्रमाण है। इस लिये गीता संसार की सब धर्मपुस्तकों के मतों को मानती है और ी का खँडन नहीं करती है। मोक्ष साधन विषय में पाश्चात्य धर्म पुस्तकों में लोकसेवा और भक्तिमत प्रधान है। गीता इन सब को मानती हुई अनेक मार्ग बताती है; जैसे ज्ञान-कर्म-ध्यान-सन्यास-याक्ष-मार्गादि। वह किसी मार्ग की निन्दा नहीं करती है। शुद्ध वासना सब साधनों का तत्त्व है। गीता का उपदेश सँकुचित नहीं है, बल्कि पूर्ण औदार्य। कर्मकाण्ड के विषय में अन्य धर्मवालों की अनेक भिन्न २ विधियां हैं। सब वैदिक और स्मार्तिक कर्म बताती हुई, गीता जाति नियतधर्म करने का उपदेश करती है। मनुष्यों को कर्मकाण्ड के सभी साधन करने की स्वतन्त्रता देती है। वह न तो किसी पूजा पाठ नियम अथवा धार्मिक अनुष्ठानों को करने को कहती है, और न किसी की निन्दा करती है।

# श्री कृष्णचन्द्रजी के जीवन पर एक दृष्टि ।

प्राचीन भारतवर्ष में सब से बड़े प्रभावशाली महान पुरुष श्री-कृष्णचन्द्रजी हुए हैं। इनके नामकी प्रभाज्योति से भारत आकाश आज तक प्रकाशित हो रहा है। इनके नाम की महिमा का चमत्कार चतुर्दिक् व्याप्त है। हिन्दुजातिमात्र इस नाम को बड़े सन्मान और श्रद्धा से मान रही है। श्री कृष्णचन्द्र जी की बुद्धि का चमत्कार ऐसा अद्भुत और प्रभावशाली था कि संसार भर के समस्त कार्यों में इन को सफलता प्राप्त हुई थी। अगणित नरनारी श्री कृष्णचन्द्रजी के विचित्र और अद्भुत कार्यों का गुणानुवाद मुक्तकण्ठ से करते हैं। उनके उपदेशों का प्रभाव अभीतक हिन्दूजाति के हृदयाङ्कित है। भारतवर्ष के प्रारब्ध का निस्तार उन्हीं के उपदेशों द्वारा है। भगवद्गीता, भारतवर्ष के वैज्ञानिक और धार्मिक विचारों की चरमसीमा बतलाने वाली है। उसका पाठ असंख्य घरों में प्रतिदिन होता है।

श्री कृष्णजी के जन्म के विषय में कुछ विद्वानों की सम्मति है कि उनका जन्म हज़रत ईसा से ३१८५ वर्ष पहले हुआ था। इस सम्मति की पुष्टि अब इतिहास द्वारा भी होती है। यूनान देश के विद्वान मेगा-स्थनीज़ ने—जो सिकन्दर बादशाह के पीछे हिन्दुस्तान में सम्राट् चन्द्रगुप्त के दरबार में रहा था—लिखा है कि डौनस्स से चन्द्रगुप्त राजा तक १५३ राजा, ६०४२ वर्ष में हुये थे, और हेरेकुलीज़ डौनस्स से पन्द्रह पीढ़ी पीछे हुआ था।"

इन्हीं महानुभाव के निम्नलिखित वाक्यों से ज्ञात होता है कि हेरेकुलीज़ से अभिप्राय श्री कृष्णचन्द्रजी से है:—

"हेरेकुलीज़ ने बहुत सी स्त्रियों से विवाह किया था, और सूरसेनी लोग—जिनका निवासस्थान मथुरा था—इनकी पूजा करते थे। यदि

१५३ में से १५ घटा दिये जांय, तो १३८ बचते हैं।" इन महानुभाव के लेखानुसार १३८ पीढ़ियां कृष्णजी से चन्द्रगुप्त राजातक, हो चुकी थीं; यदि एक पीढ़ी कम से कम २० वर्ष की समझी जावे, तो श्रीकृष्णजी के समय से २७६० वर्ष हो चुके थे। इस प्रकार पूर्वोक्त समय हज़रत ईसा के जन्म से ३०७२ वर्ष पहले का ठीक निश्चय होता है। कृष्णजी की अवस्था, मृत्यु के समय, ११३ वर्ष की थी। उस समय इतनी दीर्घायु होना असम्भव नहीं था। इस सम्बन्ध में यह भी स्मरण रखना चाहिये कि महाभारत में लिखा है "युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ के समय श्री कृष्णचन्द्र जी की वृद्धावस्था थी"। यह बात शिशुपाल के वाक्यों से स्पष्ट विदित होती है। पूर्वोक्त विचारों से ज्ञात होता है कि इनकी अवस्था, राजसूय यज्ञ के समय, ७१ वर्ष और महाभारत युद्ध के समय ८४ वर्ष की थी।

कृष्णजी का जन्म क्षत्रियों के यादववंश में हुआ था। यादवलोग मथुरा के ज़िले में यमुना नदी के तट पर रहते थे। इनका पहला राजा सूरसेन मथुरा का था। इस राजा के पुत्रों में से एक का नाम वासुदेव, और पुत्रियों में से एक का नाम कुन्ती था; इसी वंश में से भोजाओं के राजा ने इस पुत्री को गोद ले लिया था। वासुदेव की पत्नी देवकी के गर्भ से कृष्णजी का जन्म हुआ था; दूसरी स्त्री रोहणी से बलरामजी उत्पन्न हुए थे। कुन्ती, जिसका विवाह राजा पांडु के साथ हुआ था, युधिष्ठिर, भीम, और अर्जुन की माता थी। इस प्रकार ये तीनों, श्रीकृष्णचद्र और बलराम, आपस में एक प्रकार के भाई हुए; क्योंकि वासुदेव और कुन्ती सगे भाई बहिन थे। वासुदेव ने इस भय से कि राजा कंस, 'बालक श्रीकृष्ण का वध न करा डाले, उनको यमुना पार गोकुल में भेज दिया था। गोकुल ही में इनका लड़कपन व्यतीत हुआ।

अद्भुत सुन्दरता, पराक्रम और तीव्र बुद्धिमत्ता के कारण, जो कोई कृष्णजी से मिलता था, उन पर मोहित हो जाता था। कृष्णजी के विषय

में व्यभिचार और दूषित कर्मों का जो अपवाद है वह अमूलक है। महाभारत में इसका कहीं भी वर्णन नहीं है। भागवत पुराण और गीतगोविन्द ही इसके प्रमाण में बताये जाते हैं। कृष्णजी को बालकस्वरूप में माननेवाले भक्तजनों का अधिक प्रेम और भक्ति ही इसका कारण है। क्या यह बात नहीं देखी जाती है कि माँ बाप अथवा दूसरे कुटुम्बी जन बच्चों से अधिक मोह और प्रेम के कारण उनको दूषित नामों से पुकारने लगते हैं, अथवा उनपर दूषित कर्मों का आक्षेप करते हैं? इसमें कोई संदेह नहीं कि यादवलोग ग्वाला थे और दूसरे क्षत्रियों के देखते मिलने जुलने इत्यादि व्यवहारों में अधिकरुकावट वा बंधन नहीं रखते थे। इनकी स्त्रियों के चालढाल वर्ताव में स्वतन्त्रता थी। यह हो सकता है कि वृन्दावन की स्त्रियाँ इस सुन्दर मनोहर राजकुमार के साथ अधिक प्रीति और मोह रखती रही हों; परन्तु इसका तात्पर्य्य यह नहीं है कि उनमें विषयभोगादि की कोई इच्छा थी। यह भी हो सकता है कि सच्चे वात्सल्य प्रेम के कारण उनको कृष्णजी के वृन्दावन से चले जाने पर बड़ा शोक हुआ हो। इसके अतिरिक्त भागवत पुराण में यह भी उल्लेख है कि जिस समय श्रीकृष्णचन्द्र ने इन स्त्रियों के साथ खेल-कूद क्रीड़ादि की उस समय उनकी अवस्था छः वर्ष की थी। राधा का तो नाम भी इस पुराण में नहीं मिलता है। योधा, नीतिज्ञ, उपदेशक, तत्ववेत्ता-इन रूपों में श्रीकृष्णचन्द्रजी का वर्णन महाभारत में पाया जाता है। दोषदर्शी जनों को इस वर्णन के पढ़ने से निश्चय हो जायगा कि दूषित और मलिन कर्मों का आक्षेप जो श्रीकृष्णजी पर किया जाता है, वह अमूलक है। हालही में किसी विद्वान ने लिखा है— "जो जो दोष और कलङ्क श्रीकृष्णजी पर लगाये गये हैं, वे, यदि उनसे भी अधिक होते, तो भी कृष्णजी ने भगवद्गीता द्वारा जो ज्ञानोपदेश किया है उसके सामने कुछ भी न होते, और गुणाधिक्य से छिप जाते।"

गीता वह प्रभावशाली अमृतरूपी ग्रन्थ है कि जिसके कारण संसारभरके उपदेश-वक्ताओं में श्री कृष्णचन्द्रजी की उच्चतम पदवी है, एवं वे, ईश्वर माने गये हैं।

भक्तिमार्ग का उपदेश जो कृष्णजी ने किया है, कुछ अपवाद का कारण हो सकता है। तुच्छ बुद्धिवाले भक्तजनों के प्रचार में इस मार्ग के उत्तम पारमार्थिक उद्देश्यों का आशय गिर गया हो, परन्तु यह मानना पड़ेगा कि ईश्वरभक्ति की बहुलता को, विषय-भोग के प्रेम से गहराई बतलाने के लिये जो उपमा दी जाती है, वह केवल उपमामात्र ही है, न कि यह कि दोनों भाव एक ही हैं। जो प्रेम धार्मिक मनुष्य ईश्वरप्रति अनुभव करता है, उसकी उपमा उस प्रेम से दी जासकती है जो एक स्त्री अपने प्रेमी पुरुष के साथ रखती है। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं है कि यह दोनों प्रेम एकही प्रकार और जाति के हैं। इन दोनों प्रेमों में बड़ा अन्तर है—एक तो पवित्र और पारमार्थिक है, और दूसरा मलिन और स्वार्थ से सना है।

कृष्णजी के जीवन में मथुरा के दैत्यराज कंस को वध करना द्वितीय घटना है। कंस ने यादवों को मथुरा से निकाल दिया था और मगध देश के महापराक्रमी राजा जरासंध की दो पुत्रियों के साथ विवाह कर लिया था। इसी सम्बन्ध के बल से कंस ने अपनी जाति वालों पर अत्याचार करना आरम्भ किया, और दिन प्रति दिन बलवान् और ऐश्वर्यसम्पन्न होता गया। पीड़ितजातिवालों ने श्रीकृष्णजी से प्रार्थना की कि भगवन् इस दुष्ट राजा के अत्याचारों से हमारी रक्षा कीजिये। धर्म-स्थापन के लिये कृष्णजी और उन के भाई बलराम ने दुष्ट कंस का वध किया। जरासंध को अपने जामाता के मारे जाने पर बड़ा क्रोध हुआ, और उसने मथुरा पर आक्रमण कर दिया। पहली बार इस को पीछे हटना पड़ा, और तीन वर्ष तक शान्ति रही। परन्तु यह शान्ति ऐसी ही थी जैसी प्रचंड वायुप्रवाह के पूर्व होती है। अगणित सेना ले कर

जरासंध ने फिर चढ़ाई की और कृष्णजी को सकुटुम्ब मथुरा से भागना पड़ा। पश्चिम समुद्र के तट पर जाकर इन्होंने द्वारकापुरी बसाई। इस स्थान में शान्तिपूर्वक निवास करते हुए यादववंश की बड़ी वृद्धि हुई और अट्ठारह हज़ार यादवों का समूह हो गया। वृष्णी, माधव, भोजादि नामों से यह लोग विख्यात हो गये। इस समय कृष्णजी का नाम वीरों और नीतिज्ञो में सुप्रसिद्ध हो गया था। जनसमूह के ये प्रसिद्ध नेता गिने जाते थे। इन्होंने नये २ उपवासस्थान वसाये थे, और काठियावाड़ वसाना इनमें पहला काम था। कृष्णजी की नये उपवासस्थान स्थापन करने की योग्यता और बुद्धिचमत्कार इससे ज्ञात होगा कि पांडवों ने इन्हीं की सहायता से यमुना नदी के पश्चिम भाग में एक नया निवासस्थान बनाया था। द्रौपदी से विवाह करने के पश्चात् राजा धृतराष्ट्र ने पांडवों को पांडु राजा के पुत्र मानकर यमुना के पश्चिम में खांडववन हिस्से में दिया था। तब कृष्णजी ने इस भयंकर वन को दावानल द्वारा जला देने का साहसी उपाय बतलाया। इस प्रकार, जंगली जानवर और नीच कुटिल मनुष्य, वन से निकल गये, और इस स्थान पर पांडवों का गौरवशाली राज्य स्थापित हुआ।

इस देश की राजधानी इन्द्रप्रस्थ बनाई गई, जिस को अब दिल्ली कहते हैं। मित्रता के विचार से देखा जाय तो पांडवों की, विशेष कर अर्जुन की, कृष्णजी ने बड़ी सहायता की थी। श्रीकृष्ण और अर्जुन बड़े गाढ़े मित्र थे। पांडवों के वन जाने पर श्रीकृष्ण ही ने उनकी सहायता की थी। यह कृष्णजी ही थे जिन्होंने मगध के महापराक्रमी राजा जरासंध को मारने में पांडवों की सहायता की, जिससे पांडवों का भारतवर्ष में चक्रवर्ती राज्य हो गया। यह श्रीकृष्णचन्द्र ही थे जिन के उपदेश और नीतिपूर्ण उपदेशों से पांडवों ने कौरवों पर जय पाई। इनकी सहायता से ही पांडवों की राज्यवृद्धि हुई। यद्यपि समस्त जीवसमूह के प्रति इनकी दया और कृपालुता थी, तदपि लौकिक

चातुर्य और बुद्धिमत्ता, जिसके द्वारा अधर्म और बल पर सत्य को जय प्राप्त होती है, इन में कूट कूट कर भरी थी। यदि कृष्णजी ने दुष्टों और अत्याचारियों का वध किया तो यह कोई स्वार्थ प्रेरणा से नहीं किया, किन्तु परोपकार और सत्य मर्यादा स्थापन करने के लिये। शिशुपाल का वध किया तो जानकर नहीं किया। जब इस दुष्ट ने इनके आचरण और प्रतिष्ठा पर दोष लगाया तो कृष्णजी को अपने तईं निर्दोष प्रतीत करने के लिये विवश होना पड़ा। कृष्णजी ने शिशुपाल को बार २ अवसर दिया कि वह उनका अपमान न करे, परन्तु वह दुष्टता करता ही गया और राजसूययज्ञ के अवसर पर जो बड़े २ राजा और महाराजा एकत्रित हुए थे उन की दृष्टि में कृष्णजी की प्रतिष्ठा नीची करना ही अपना मुख्य उद्देश्य समझा; ऐसी दशा में कृष्णजी को उसका वध करने के लिये बाध्य होना पड़ा।

यदि कृष्णजी की नीतिधुरंधरता के उदाहरण की आवश्यकता हो, तो कृष्णजी की वह वक्तृता जो उन्होंने दुर्योधन की सभा में उस अवसर पर दी थी जब कि वह दोनों पक्षों में मेल कराने के अभिप्राय से दूत बन कर गये थे, पूर्ण प्रमाण है। इस अवसर पर कोई बात अपने कार्य सिद्धि के लिये शेष नहीं रक्खी थी, परन्तु जब उनको ज्ञात होगया कि सफलता प्राप्त न होगी, तो बड़ी चतुराई से लौट आये, और दुष्ट कौरवों ने जो २ उपद्रव करने के प्रयास किये थे वे सब इनकी तीव्र बुद्धिमत्ता से वृथा हुए। कृष्णजी ने प्रण किया था कि महाभारत युद्ध में किसी तरफ़ से नहीं लड़ेंगे; दोनों पक्ष वालों के मित्र होने से दोनों से कह दिया था कि मैं नहीं लड़ूँगा। पांडवों की तरफ़ से अर्जुन ने केवल श्रीकृष्ण को जिनका इस युद्ध में शस्त्र नहीं उठाने का प्रण था, लेलिया, और दुर्योधन ने इनकी चतुरङ्गिणी सेना को लेलिया। ऐसा विचार किया कि अकेले निःशस्त्र श्रीकृष्ण अपनी सेना के बराबर नहीं हो सकते।। महाभारत के युद्ध में आदि से अन्त तक कृष्णजी ने जो

निष्पक्षता का प्रण किया था उसे निबाहा। जो बलशालिनी सेना दुर्योधन को दी थी, उसके बल से अधिक केवल निःशस्त्र कृष्ण का गौरव था।

कृष्णजी केवल योधा, नीतिज्ञ और समाजसुधारक ही नहीं थे, किन्तु धुरन्धर धर्मोपदेशक और विज्ञानवेत्ता भी थे। भगवद्गीता कृष्णजी की प्रखर बुद्धि और उनके गौरव का प्रमाण है। केवल अपनी अलौकिकता ही के कारण ये भगवान विष्णु के सब से बड़े अवतारों में माने गए। हिन्दूजाति सहस्रों वर्षों से इनको ईश्वर मानकर पूजा और स्तुति करती चली आरही है। यह मानता और पूजा कृष्णजी की राजा युधिष्ठिर के राजसूययज्ञ में शिशुपालवध के पश्चात् आरम्भ हुई; क्योंकि उसी अवसर पर समस्त भूमंडल के राजाओं में इन की ऊँची पदवी मानकर ईश्वर भाव से पूजा की गई थी।

खानपान के विषय में कृष्णजी शाकपात अन्नादि के भोजन करने वाले थे, मांस मदिरा से पूरी घृणा करते थे। यादववंशी इन दोषों से रहित नहीं थे, परन्तु कृष्णजी को इन अखाद्य वस्तुओं से निरन्तर घृणा रही। सत्य का पालन करना, असत्य का तिरस्कार करना, इनका सदैव नियम रहा। निर्बल को बलवान से रक्षाकर, बलकी अपेक्षा सत्य को बड़ा समझ, उसका पक्ष करना, इनके जीवन का नियम था।

राज्यप्रबंध कुशलता के उदाहरण में द्वारकापुरी की प्रबन्धकुशलता और यादवों की समृद्धि,बताई जा सकती है। सत्य और धर्म पालन के अभिप्राय से अपने वंश का नाश होने पर भी, आप उदासीन रहे। जब कृष्णजी ने देखा कि यादव लोग अपने बल और धन के मद से गर्वित हो रहे हैं, और सत्य और धर्म के मार्ग से विमुख हो गये हैं, तो ऐसा उपाय किया कि जिससे उनका नाश हो गया। क्योंकि कृष्णजी का उद्देश्य तो अधर्म का नाशकर धर्म का स्थापन करना ही था।

इनकी मृत्यु के विषय में ऐसा लिखा है कि जब इनके कुटुम्ब और वंश का नाश हो गया, तो कृष्णजी वन को चले गये और जब एक वृक्ष के नीचे सो रहे थे, एक व्याध ने हिरण के धोखे से तीर मारा, जो इनके एक पैर में लगा और मृत्यु का कारण हुआ।

श्रीकृष्णजी के सच्चरित्र की सूचना उस शपथ से औरभी स्पष्ट होती है जो उन्होंने अर्जुन के पुत्र अभिमन्यु की स्त्री उत्तरा के मरे लड़के को फिर से जिलाने के समय की थी। यह पुनर्जीवनदान, कौरववंश को नाश से बचाने की इच्छा से, कुन्ती और द्रौपदी की विनती पर किया था। शपथ के वाक्य ये हैं—"यदि मैंने हँसी में भी कभी झूठ नहीं बोला हो, यदि युद्ध में कभी पीठ नहीं फेरी हो, तो यह बालक पुनर्जीवित हो उठे। मैंने धर्म और ब्राह्मणों का सदैव पालन किया है, इससे यह अभिमन्यु का पुत्र जीवित हो जाय। कार्य सफलता के पश्चात् मैंने किसी से कभी शत्रुभाव नहीं रक्खा है, कंस-केशी को सत्य और धर्म के लिये ही वध किया है, इससे यह बालक फिर उठ खड़ा हो।"

इसके पढ़ने से ज्ञात होगा कि इस अवसर पर कृष्णजी ने अपने योगबल अथवा दैवी शक्ति से काम नहीं लिया है। काम लिया है केवल अपनी धर्मगौरवता, सत्यता, और वीरता से।

यही कारण कर्मयोगी कृष्ण के आदर्श पुरुष होने का—देव तुल्य माने जाने का—है।

# श्रीकृष्णचरित्रका गूढ़ आशय।

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीका चरित्र बड़ा अद्भुत और विस्मय-जनक है। सब अवतारों में कृष्णावतार सम्पूर्ण हुआ है। जितने कार्य श्रीकृष्ण के हैं, सब में अद्भुतता और महत्व भरा है। सामान्य मनुष्य इन रहस्यों के समझने में असमर्थ हैं। जो श्रद्धा और विश्वास से श्रीकृष्णकी भक्ति करते है, उन्हें कोई सन्देह नहीं होता है, परन्तु जो वाद् विवाद् में रुचि रखने वाले हैं, उन्हें सर्वदा शंकाएँ हुआ करती हैं। जिन चरित्रों को वे समझ नहीं सकते हैं, उनमें दोष आरोपण करते रहते हैं। श्रीकृष्ण के चरित्र में ऐसे मनुष्यों की दोष निकालने की निरन्तर चेष्टा रहती है।

नीचे कुछ ऐसे चरित्रों का गूढ़ आशय लिखा जाता है जिन पर सदैव आक्षेप हुआ करते हैं।

## चीरहरण लीला।

पहले यह बतादेने की आवश्यकता है कि जिस समय के कार्य अथवा घटना पर विचार करना है, उस समयकी रीति और प्रथाओं का पूरा ध्यान रखना चाहिये। ऐतिहासिक दृष्टि के बिना किसी ऐतिहासिक घटना का पूर्ण निर्णय नहीं हो सकता है। जिस समय कृष्णावतार हुआ है, उस समय ब्रज में क्या क्या रीति कुरीति प्रचालित थीं और मनुष्य और स्त्रियों का परस्पर क्या व्यवहार था, यह जानना ज़रूरी है। यह बहुत पुराने समय की बात है। आधुनिक रीति व्यवहारों से तत्कालीन रीति व्यवहारों की तुलना नहीं हो सकती है। दोषारोपण करनेवाले इस ऐतिहासिक दृष्टि को भूल जाते हैं और प्राचीन से प्राचीन बातों को आधुनिक रीति और प्रथाओं की दृष्टि से देखने लगते हैं। इसमें बड़ी भूल होती है और प्राचीन कालिक वस्तुओं अथवा घटनाओं का पूर्ण विवेचन नहीं होता है।

अब यह बताना है कि जिस समय में कृष्ण भगवान वृन्दावन में थे, उस समय उस स्थान की सभ्यता-सम्बन्धी क्या दशा थी। कोई इति-

हास नहीं है जिस से यह बात स्पष्ट और शीघ्र मालूम हो जाय, परन्तु जिन पुस्तकों में कृष्णचरित्र दिया हुआ है उन्हीं में उस समय के रीति व्यवहार की झलक भी विद्यमान है। ध्यान से पढ़ने से ज्ञात होगा कि वृन्दावन में स्त्रियों के नग्न स्नान करने की रीति चली आती थी। यह रीति अति निन्दनीय थी और उसके दूरकरने की भी चेष्टाएं की गई थीं, परन्तु फलीभूत नहीं हुई थीं। इस कुरीति को दूरकरने का विचार श्रीकृष्णचन्द्रजी ने किया और यह निश्चय किया कि जब तक नग्न स्नान करनेवाली स्त्रियों को लज्जादिलाने वाला दंड नहीं मिलेगा, तब तक इनकी यह कुरीति छूटना असम्भव है। अतः एक दिन जब बहुत स्त्रियां अपने वस्त्रों को किनारे पर धरकर नग्नस्नान कर रहीं थीं, श्रीकृष्ण भगवान् जिन्हें यह अत्यावश्यक सामाजिक सुधार करना था, इन वस्त्रों को लेकर एक वृक्षपर चढ़ गये और जब स्त्रियां स्नान करके बाहर निकलीं और अपने वस्त्रों को नहीं पाया तो बड़े कष्ट में पड़ीं। इस समय श्रीकृष्ण ने उनसे कहा " हे गोपियो! तुम बड़ी मूर्ख हो, तीर्थ-स्थान में नग्नस्नान करती हो। इसका दंड यही है कि जबतक तुम नग्न अवस्था में आकर अपनेवस्त्र नहीं लेजाओगी, तो मैं वस्त्र नहीं दूंगा"। गोपियां बड़ी लज्जित हुईं और उस दिन से उन लोगों ने प्रतिज्ञा की कि नग्न होकर कभी स्नान नहीं करेंगी। ऐसी प्रतिज्ञा करने पर कृष्ण ने सब वस्त्र दे दिये, और इस प्राचीन कुरीति का उसी दिन से लोप होगया।

अब प्रश्न है कि यह सामाजिक सुधार था या व्यभिचार। कोई समझदार मनुष्य इसे बुरा नहीं कह सकता है। सामाजिकसुधारकों को सुधार करने में बड़ी बड़ी कठिनाइयां उठानी पड़ती हैं और दूसरों के उपकार के लिये अपनी प्रतिष्ठा तक खो देनी पड़ती है। सच्चे सुधार करनेवाले कभी विचल नहीं होते हैं और अपमान और सम्मान से उपेक्षित होकर अपना नियत कार्य करते ही रहते हैं। श्रीकृष्ण ने इस

बात की कुछ परवा नहीं की कि लोग क्या कहेंगे। उनको जो सुधार करना था कर डाला। यदि श्रीकृष्ण का यह कार्य अनुचित और निन्दनीय था, तो उन स्त्रियों के पतियों ने क्यों नहीं आन्दोलन किया और कृष्ण को क्यों नहीं दंड दिया। ऐसा तो कहीं उल्लेख नहीं है। इसके विपरीत यह तो ज्ञात होता है कि इस कुरीति के दूर हो जाने से, कृष्ण की सभी ने प्रशंसा की। जैसा कृष्ण पर दोषारोपण वालों को यह कार्य बुरा और निन्दनीय मालूम होता है वैसा उन स्त्रियों के पति, भ्राता, पिता आदि को क्यों नहीं मालूम हुआ। इससे सिद्ध है कि यह कार्य कोई निन्दनीय नहीं था। केवल सुधार के अभिप्राय से ही किया गया था।

इससे कृष्ण की सामाजिक सुधार की बुद्धिमत्ता पाई जाती है, न कि उनका दुराचरण। इसके सिवा इस समय कृष्ण की सात वर्ष की अवस्था थी। कौन कह सकता है कि ऐसे बालक को कोई काम-सम्बन्धी अनुराग उत्पन्न हुआ हो।

जो भक्ति मार्ग को मानते हैं उनका कहना है कि तन्मय भक्ति सब से श्रेष्ठ है। गोपियां कृष्ण में भक्ति करती थीं, परन्तु सर्वाङ्गिनी भक्ति नहीं थी। इनको अपनी भक्ति का अभिमान था। कृष्ण ने इसकी परीक्षा ली है। इस परीक्षा में जब गोपियां पूरी नहीं निकलीं तो कृष्ण ने उनके अभिमान का उपालम्भ किया, जिस से गोपियों का अभिमान जाता रहा।

कृष्ण को जब भगवान मान लिया, तो उन से किसी प्रकार का भेद नहीं हो सकता। वे घट घट के ज्ञानी हैं, कोई बात उन से छिपी नहीं है। जिन की पूर्णभक्ति परमेश्वर में हो जाती है, वे संसार की किसी वस्तु का ध्यान नहीं रखते, न उसकी कुछ परवा करते हैं। सभी जानते हैं कि पूर्ण सन्यासी, जो परमहंस अवस्था को प्राप्त हो जाते हैं, सब

वस्त्रों को फेंक कर नग्न रहते हैं। क्या उनका नग्न रहना लौकिक दृष्टि से बुरा नहीं है? बेशक बुरा है, परन्तु कोई ऐसा नहीं कहता। जैन-दिगम्बरी साधु नग्न रहते हैं। जैनमूर्तियां नग्न होती हैं जिन के दर्शन सभी गृहस्थ करते हैं। परमहंस साधु नग्न रहते हैं। लौकिक दृष्टि, जो गोपियों के चरित्र में लगाई जाती है, इन साधुओं के चरित्र में नहीं लगाई जाती है। नहीं तो इन सबको बुरा कहना पड़ेगा। क्या परमेश्वर मनुष्यों को अपने सामने नग्न बुलाता है जिससे ये सब नग्न हो गये हैं? कदापि नहीं। ये तो संसार की माया का चिन्ह है? ईश्वर के सामने वही पहुंचता है जो संसार की सब बातों को छोड़ देता है और उन में कुछ भी रुचि नहीं रखता, न सांसारिक बन्धनों की कुछ परवा करता है। गोपियां अभी इस श्रेणी पर नहीं पहुंची थीं। श्रीकृष्ण ने इस बात की जांच करली।

## श्री कृष्ण की रासलीला।

कृष्णचन्द्रजी पर दूसरा आक्षेप यह है कि वे सर्वदा तरुणगोपियों के साथ रहा करते थे और खेल क्रीड़ा करते रहते थे। यदि कृष्णचन्द्र शुद्धाचरण के होते, तो उन को स्त्रियों के साथ ऐसा अनुराग क्यों होता और इन तरुण बालाओं से क्रीड़ा करने में उनका क्या अभिप्राय था?

इस बात को पहिले ही कह आये हैं कि जिस घटना की ऐतिहासिक दृष्टि छोड़ कर समालोचना की जाती है, उसका कभी पूर्ण और सत्य ज्ञान नहीं होता है। जिस समय श्रीकृष्ण व्रज में रहते थे उस समय का हाल मालूम करना अत्यावश्यक है, और यह हाल उन्हीं पुस्तकों से मालूम हो सकता है जिन में श्रीकृष्णचन्द्र के चरित्र का वर्णन किया गया है।

पाठकों को इस तरफ़ ध्यान दिलाना भी आवश्यक है कि इस देश में परदे की रिवाज मुसलमानी समय से ही है और जिन प्रांतों में मुसलमानों का अधिक प्रभाव रहा है वहां परदे की कठिनाइयां भी

अधिक हो गई हैं। प्राचीन भारत में स्त्री-पुरुषों में परस्पर व्यवहार उसी रीति से था जैसा कि आजकल योरुप की सभ्य जातियों में दिखाई देता है। इससे यह सिद्ध हुआ कि कृष्णचन्द्र के समय स्त्री-पुरुषों के परस्पर मिलने अथवा वार्तालाप करने में कोई रुकावट नहीं थी। दूसरे इस बात पर भी ध्यान देना ज़रूरी है कि जिस जाति की गोपियां थीं उस में मानसिक सभ्यता अथवा विद्या-प्रचार कम हुआ था। गोपगोपियां स्वतंत्रता से रहती थीं। छल, कपट, व्यभिचार आदि दोषों से कलङ्कित नहीं थीं। कृष्ण की इस समय ६ या ७ वर्ष की अवस्था थी। बालक बड़ा सुन्दर और समझदार था। इसकी तरफ़ सभी का प्रेम था। जैसे कृष्ण से गोप प्रेम रखते थे वैसे गोपियां भी रखती थीं। जब कोई सुन्दर बालक होता है तो सभी का चित्त उसकी तरफ आकृष्ट होता है। यह अस्वाभाविक बात नहीं है। यदि गोपियां कृष्ण को, जो एक ऐसा सुन्दर और होनहार लड़का था, देखकर प्रसन्न होती थीं और उस के साथ खेलती थीं, तो इस में आश्चर्य क्या है। यह स्वाभाविक बात है। आक्षेप करनेवाले इस बात को छोड़ देते हैं कि व्रज के सब लड़के अथवा गोपभी दिन भर कृष्ण के साथ रहते थे और उन का साथ कभी नहीं छोड़ते थे। दिनभर श्रीकृष्ण वन में गौ चराते थे। सब गोप उनके साथ होते थे और वन स्थानों में अनेक प्रकार के खेल गोपोंके साथ हुआ करते थे। स्त्री-पुरुष सभी कृष्ण से स्नेह करते थे। क्या यह बात अब नहीं है कि जब कोई बड़ा सुन्दर और समझदार बालक होता है, तो क्या स्त्रियां और क्या पुरुष सभी उनके साथ खेलते हैं? मा बाप भाई बहिन सभी, किसी अवस्था के क्यों न हों, छोटे बालक के साथ खेलने में बड़ी प्रसन्नता प्रकट करते हैं। राजा महाराजाओं को अपने छोटे बालकों के साथ खेलते बहुतों ने देखा है।

कृष्ण का गोपियों के साथ खेलना कोई अस्वाभाविक बात नहीं है विशेषतः उस समय जब कि हिन्दूजाति में कहीं भी परदे की प्रथा नहीं थी, और कृष्ण की सात वर्ष की अवस्था थी।

अब रासलीला पर विचार करिये। जिस समय का हाल लिख रहे हैं उस समय में वेश्याओं का नाच तो थाही नहीं। यह असभ्य और घृणित रीति तो उसी समय से पाई जाती है जबसे मुसलमानों का प्रवेश इस देश में हुआ है। प्राचीन हिन्दू-समाज में स्त्री पुरुषों में परस्पर संसर्ग रहता था और नृत्य-संगीतादि विषयों में भी स्त्रियां, पुरुषों के बराबर रहती थीं।

सर्वसाधारण को ज्ञात है कि पाश्चात्य देशों में, जो आज सभ्यता में अग्रगणनीय हैं; स्त्री पुरुषों में परस्पर गाने बजाने नाचने का प्रचार है। इसे कोई सभ्य आदमी बुरा नहीं कहता है। सब में बड़ी ख़ुशी का उत्सव नाच का है। नाच से यह अभिप्राय नहीं कि किसी दुराचारिणी पतितस्त्री अर्थात वेश्या को बुलाकर नाच दिखाया जाय, बल्कि यह कि सब बडेर सज्जन, और सदाचारिणी स्त्रियां, आपस में मिलकर नृत्य करें। अंगरेज़ी शिक्षित पुरुषों को तो अंगरेज़ी नाच जिसे 'Ball' कहते हैं अच्छी तरह से मालूम है। कोई मनुष्य अंगरेज़ों को असभ्य और दुराचारी नहीं कहता क्योंकि इनमें स्त्री-पुरुष इकट्ठे होकर नाचते हैं। आश्चर्य है कि इस देशमें, जो इस समय योरुप की सभ्यता के कहीं पीछे हैं, श्री कृष्ण को, जिन्हों ने गोपियों के साथ इस तरह नाच किया था, बड़ा दोष लगाया जाता है और उनके आचरणों पर आक्षेप किया जाताहै। जब यह ख्याल किया जाय कि अंगरेज़ी सुशिक्षित पुरुष, जो पाश्चात्य देशों के 'Ball System' अर्थात् नाच-प्रथा की प्रशंसा करते हैं और श्रीकृष्ण के नाच-विधान की निन्दा करते हैं, तो आश्चर्य की सीमा और भी बढ़ जाती है। इनके विचार में यह परस्पर-विरुद्धता कैसी!

यथार्थ में बात यह हैकि श्रीकृष्ण भगवान एक बड़े समाज-सुधारक थे। ऊपर चीरहरणलीला के प्रसङ्ग में कह आये हैं कि एक प्राचीन कुरीति को उन्होंने किस चतुरता और बुद्धिमत्ता से दूर किया है। इसी

सामाजिक सुधार की दृष्टि से देखा जाय, तो मालूम होगा कि योरुप में सभ्यता फैलने के सहस्रों वर्ष पहिले ये कृष्ण भगवान् ही थे जिन्होंने Ball अर्थात् नृत्य की प्रथा निकाली—वह प्रथा जो इस समय समस्त सभ्य भूमण्डल में बड़े सम्मान के साथ प्रचलित है। आज कल हिन्दू जाति के अच्छे २ विद्वानों को कहते और लिखते देखा है कि आधुनिक सभ्यता के सभी बड़े २ आविष्कार जो दृष्टिगोचर होते हैं पहिले इस देशमें भी मालूम थे और उनके प्रमाण हिन्दू शास्त्रों में भी पाये जाते हैं; जैसे व्योमयान तार, बिना तारका तार। एतद्देशीय बड़े अभिमानसे कहते हैं कि व्योमयान इस देशमें बहुत पुराने हैं। योग विद्यासे दूरकी खबर जल्दी मिल जाती थी। गुटकों के द्वारा दूर २ आदमी आकाश के मार्ग से चले जाते थे। यदि इन सब बातों के कहने में इस देशका प्रभाव और गौरव प्रकट होता है, तो एक ऐसे विषय में, जिसमें यथार्थ ही इस देश का गौरव ज्ञात होता है, क्यों भूल दिखाई जावे? यह बात हम लोगों को बड़े अभिमान से कहना चाहिये कि ये हमारे कृष्ण चन्द्र जी थे जिन्होंने नाच की प्रथा निकाली है और जो प्रथा आज सभी सभ्य देशों में प्रचलित है। सामाजिक दृष्टि से रासलीला के द्वारा श्रीकृष्ण जी बहुत बड़ा काम कर गये। स्त्री-पुरुषों के परस्पर मनोरञ्जन की वह रीति निकाल गये जिसके प्रचार करने से सब सभ्य देशों में वेश्यानृत्य का प्रवेश भी नहीं होने पाया। इस देशमें, जहां हमारे परम पूजनीय कृष्ण ने यह प्रथा निकाली, उस के अभाव से घर २ वेश्यानृत्य होने लगा और सामाजिक निर्मल आनन्द का लेश भी नहीं रहा। इस देश के निरक्षर मनुष्य तो भगवान् श्री कृष्ण की रासलीला पर उपहास करते रहे अथवा उसे खेल समझते रहे, पश्चिम देश के सभ्य स्त्री-पुरुष उस का गूढ़ आशय समझ कर प्रचार में ले आये। परिणाम क्या हुआ? यहां तो वेश्याएं नाच करने लगीं और सामाजिक चरित्र धरातल को जाने लगा और वहां वेश्याओं का नाम-निशान न रहा, और नर-नारी सभी को आनन्द और मनोरञ्जन का उपाय मिला।

यह बात समझ में नहीं आती कि श्रीकृष्ण के रास करनेसे उनमें क्या दोष आगया और क्या धर्म में धक्का लग गया। यह इसी देशकी कहावत है, "साहित्यसङ्गीतकला विहीनः साक्षात् पशुः पुच्छविषाण हीनः।" अर्थात् जो मनुष्य या स्त्री साहित्य सङ्गीत और ऐसी ऐसी कलाओं को नहीं जानता या जानती है वह बिना पूंछका पशु है। साहित्य-सङ्गीत विचार से रासलीला एक अद्भुत चीज़ है। इसकी तुलना और किसी चीज़ से नहीं हो सकती। साहित्य, सङ्गीत और नृत्य के श्री कृष्ण धुरन्धर आचार्य गिने जाते हैं। इसका गौरव वेही समझ सकते हैं जिनका इन विषयों से परिचय है। सर्व साधारण की समझ से यह विषय परे है।

यह भी इस स्थान पर लिख देना आवश्यक है कि जिस समय कृष्ण ने रासलीला की है, उनकी अवस्था७या ८ वर्ष कीथी अर्थात् विषयभोग के योग्य अवस्था नहीं थी। दूसरी बात यह है कि रासलीला में कहीं विषय-भोग का उल्लेख नहीं है। नृत्य और तत्सम्बन्धिनी क्रीड़ाओं का वर्णन ही है। तीसरे यह भी ध्यान देने योग्य बात है कि यह रासलीला गोपियों की अति दीन प्रार्थना पर की गई थी। बहुत दिनोंसे प्रार्थना थी। श्रीकृष्ण ने इनके मन शुद्ध करने के लिये कई मास तक कात्यायन व्रत इनसे करवाया। रासपंचाध्यायी के पढ़ने से ज्ञात होगा कि जो कुछ कृष्ण ने किया है उसमें दूषित बात नहीं है। उपहास और आक्षेप करने को तो अनसमझ आदमी पवित्र से पवित्र वस्तुओं में दोष लगा सकते हैं। दुग्ध कैसा सुन्दर और बलदायक पदार्थ है, परन्तु आजकल के पढ़े लिखे उसमें भी दोष लगाते हैं और यह कह कर कि इससे मेदा बिगड़ जाता है, उसका सेवन छोड़ देते हैं! इस विषय में भी देखो। कृष्ण भगवान् ने क्या भोजन-सम्बन्धी सुधार कर दिखाया है। दूध, दही, माखन, इन्हींका भोजन उन्होंने श्रेष्ठ मानाहै। मद मांसका भोजन, जो पहले से चला आता था, उन्होंने सर्वथा त्याग किया है।

अब इस रासलीला को अध्यात्मदृष्टि से देखो। चीर हरण लीला के प्रसङ्ग में कह आये हैं कि गोपियां अपने को परमभक्त समझती थी, परन्तु जब कृष्ण ने इनकी परीक्षा ली, तो इन्हें पूरा नहीं पाया। उन्हें भक्त होने का जो अभिमान था उसे तोड़ दिया। गोपियों ने भी इस बातको मान लिया। अपनी भक्ति बढ़ाने लगीं; बढ़ाते २ पूर्ण अवस्था पर पहुंच गई। इस अवस्था की भी श्रीकृष्ण ने परीक्षा की और यह परीक्षा रासलीला में थी। रासलीला में भी जब श्रीकृष्ण ने इनमें अभिमान का लेश बाक़ी देखा, तो फिर झोंका दिया, और जब ये अपने को पूर्ण समझ गई तब कृष्ण इनसे मिले। गोपियां भक्ति की आदर्श नायिका हैं। इनसे बढ़कर भक्ति करनेवाला कोई नहीं हुआ है। नारदसूत्रों में भी सबसे बड़ा उदाहरण गोपियों की भक्ति का ही दिया है। भक्ति पूर्ण होने से परिणाम यह हुआ कि जीव और परमेश्वर एक हो गये। जीव परमेश्वर में तन्मयता हो गई। जैसे नृत्य में एक चित्त हो जाता, वैसे ही जीव, परमेश्वर में रमण करने लगता है। रासलीला क्या है? जीवों का ईश्वर के साथ एकभाव होकर रमण करना है। यह अवस्था भक्ति से ही होती है। गोपियों को भक्ति से यह आनंद प्राप्त हुआ।

अब तीसरा अर्थ लीजिये। जब कोई बहुत तेजस्वी महात्मा होता है, तो एक बार कामदेव उसकी अवश्य परीक्षा लेता है, और यदि इस परीक्षा में वह पूरा उतर जाता है, तो उसका बड़ा गौरव होता है। इस तरह श्रीकृष्ण भगवान् की परीक्षा भी हुई। भगवान् जान गये। कामदेव के मन में किसी तरह की शंका न रह जाय, इस लिए सब सामग्री इकट्ठी की जिससे काम का पूरा उद्वेग हो सके। शरद पूर्णिमा की रात्रि, अनेक यौवना स्त्रियां, यमुनातट के रम्यस्थल, मधुर बंसी का सङ्गीत, रासलीला का व्यवहार, यह सब सामग्री कामदेव की सहायक थीं। श्रीकृष्ण भगवान् इस सब के रहते कामदेव के वश में नहीं हुए।

गोपियों के साथ नृत्य भी किया, क्रीड़ाएं भी कीं, परन्तु किसी प्रकार का व्यभिचार नहीं किया। कामदेव को हार माननी पड़ी, और वह लज्जित होकर श्रीकृष्ण भगवान् की शरण आया। इस सब का अभिप्राय यह है कि श्रीकृष्णचन्द्र ने रासलीला के द्वारा कामदेव का मान खंडन किया है। रासलीला श्रीकृष्ण के अटल योगी होने के प्रमाण में है, न कि उनके व्यभिचार के प्रमाण में।

## कालिदमन।

श्रीकृष्ण ने कालिनाग को जो वृन्दावन के निकट यमुना में रहता था और जल को विषमय करता था, अपने वश कर निकाल दिया। इस बात को अर्वाचीन मनुष्य एक कपोलकल्पित घटना समझते हैं और कहते हैं कि यह बात असम्भव है और पुजारियों ने कृष्ण की महिमा बढ़ाने के लिए पुस्तकों में लिख दी है।

अब बुद्धि से विचार करिये कि यह बात सम्भव है या नहीं। सभी मनुष्य जानते है कि सपेरे पुंगी बजाकर सर्पों को वश में कर लेते हैं। बड़े बड़े जहरीले सर्प सङ्गीत के प्रभाव में आकर छोटे २ मनुष्यों के वशीभूत हो जाते हैं। कृष्ण भगवान् बांसुरी बजाने में बड़े प्रवीण थे और नर नारी पशु पक्षी आदि सभी वंशी की धुनि सुनकर मोहित हो जाते थे। नागदमनलीला श्रीकृष्ण की सङ्गीतनिपुणता के उदाहरण में है। इस से यह प्रमाणित होता है कि श्रीकृष्ण सङ्गीत विषय में ऐसे कुशल थे कि बड़े से बड़े अजगरों को अपनी वंशी की ध्वनि से वश में कर लेते थे। जो सङ्गीत विद्या से परिचय रखते हैं वे जानते हैं कि श्रीकृष्ण सङ्गीत के एक धुरन्धर आचार्य हैं और उनके मतानुसार ही संङ्गीत का विधान है। यदि श्रीकृष्ण भगवान् न होते तो भारतवर्ष का सङ्गीत भी ऐसा गौरवशाली नहीं होता। कुछ नायक और गवैयों की प्रशंसा में कहा जाता है कि जब वे मलार गाते थे तो आकाश

से वर्षा होने लगती थी। दीपक राग गाने से दिन में दीपक जल उठते थे। इसीतरह श्रीकृष्ण के वंशीवजाने की निपुणता के उदाहरण में कालिदमन लीला है। यदि तानसेन के गाने से वर्षा हो जाती थी, और लोगों का इस में पूर्ण विश्वास है, तो क्या श्रीकृष्ण जिन्हें परमेश्वर मानते हैं ऐसे भी संगीतकुशल नहीं थे कि वंशी वजा कर एक सर्प को वश में कर लें? इस लिए इस विषय में शंका करना वृथा है।

# गिरिधारणलीला।

श्रीकृष्ण भगवान् ने एक समय वृन्दावनवासियों को मेघ वृष्टि से वचाने के लिए एक पर्वत को अपनी अंगुली पर उठा लिया था। इस विषय में भी लोगों को वड़ा संदेह है, परन्तु जो विज्ञानशास्त्र से परिचय रखते हैं उन्हें यह वात कभी असम्भव नहीं मालूम हो सकती। यह दूसरी वात है कि यह मनुष्य यह कर सकता है या नहीं परन्तु यह असम्भव नहीं है। आपने देखाहोगा कि नट लोग एक वांस को ज़मीन में गाड़ कर उस पर तरह तरह की कलाएं करते हैं। आपको यह भी अच्छी तरह ज्ञात है कि जव आप किसी लकड़ी को वीच में से उठाते हैं और दोनों तरफ़ का एकसा भार हो जाता है, तो वह लकड़ी आपकी अंगुली पर ठेड़ी रहती है। साधन करने से वांस को अंगुली पर खड़ा करते हैं। यह क्या वात है। विज्ञानवेत्ता जानते हैं कि जव किसी वस्तु की आकर्षणशक्ति का केन्द्रस्थान मालूम हो जाता है, तो वह वस्तु कितनी ही भारी क्यों न हो थोड़े वल से उठ सकती है। अँगरेज़ी में इस आकर्षणशक्ति केन्द्र को स्पेसिफिक ग्रेवेटी (Specific gravity) कहते हैं। जव स्पेसिफिक ग्रेवेटी मालूम हो गई तो कैसा भारी भी पदार्थ क्यों न हो आसानी से उठ सकता है। सरकस तमाशों में देखा जाता है कि इस शक्ति को जानने और साधन करने पर नट कैसे कैसे अद्भुत खेल करते हैं। तनी हुई रस्सी पर

कुर्सी के चार पायों में से एक पाये को भर कर कुर्सी पर बैठ जाते हैं, खड़े हो जाते हैं । इस तरह होठ पर बांस को खड़ा कर उसके ऊपर लड़कों को कला करने देते हैं। यदि आप चाहो तो स्वयं भी एक बांस या बल्ली को अँगुली पर खड़ा कर सकते हो । यह केवल आकर्षण-शक्ति को जानना और उसका साधन करना है। पत्थर का भारी टुकड़ा अँगुली पर खड़ा हो सकता है। उस टुकडे की आकर्षणशक्ति का केन्द्र मालूम होना चाहिये और इसका साधन भी आवश्यक है। इस नियम से मालूम होगा कि कृष्ण का पर्वत उठा लेना केवल आकर्षणशक्ति के ज्ञान और साधन द्वारा ही थी। इससे कृष्ण की वैज्ञानिक निपुणता का गौरव ज्ञात होता है। जो नट एक भारी बांस को अँगुली पर ठहरा कर लेता है वह बड़ा चतुर समझा जाता है और लोग उसकी बड़ी प्रशंसा करते हैं। जब श्रीकृष्ण ने गिरि को अँगुली पर उठा लिया तो उनकी कितनी कलाकुशलता प्रगट हुई। दूसरे शब्दों में यों कहना चाहिए कि श्री-कृष्ण वैज्ञानिक शास्त्र के पारदर्शी थे, नट विद्या के धुरन्धर आचार्य थे। हिन्दू जाति को इस बात का अभिमान होना चाहिये कि उनके श्रीकृष्ण ऐसे विज्ञान-शास्त्रवेत्ता थे। आकर्षणशक्तिज्ञान का उदाहरण श्री गणेश के वाहन से भी प्रकट होता है। गणेश जी कितने भारी और स्थूल थे और उन का वाहन कैसा छोटा और निर्बल जीव है। क्या एक मूषक सामान्यरीति से गणेशजी का भार सम्हाल सकता था, कदापि नहीं। परन्तु गणेशजी तो गणितविद्या के आचार्य थे, इसी से इन का नाम गणेश है और सब देवताओं के पहले पूजे जाते हैं। इन्हें अपने शरीर की आकर्षणशक्ति का केन्द्रस्थान मालूम था। उसी को लक्ष्य कर मूषक पर सवार होते थे। यह वाहन इसीलिए रखा गया था कि दूसरे देवता उनकी गणितविद्या की निपुणता का चमत्कार सदैव देखते रहैं। हिन्दू देवताओं में ऐसे कई उदाहरण मिलेंगे जिन्हें यथार्थज्ञान न होने के कारण हम उपहासदृष्टि से देखते हैं।

इस लेख में श्रीकृष्ण की चार लीलाओं की व्याख्या की गई है, अर्थात् चीरहरण, रासलीला, कालिनागदमन और गिरिधारण लीला।

विचार करने से मालूम होगा कि इन लीलाओं के करने में कृष्ण का स्वार्थ कुछ भी न था। सब लीलाएं परोपकार के लिए ही की गई थीं।

पहली लीला एक कुरीति बन्द करने को, दूसरी गोपियों को भक्ति का फल देने को अथवा उनकी अभिलाषा पूर्ण करने को, तीसरी वृन्दा-वनवासियों की जान बचाने को और चौथी इन लोगों की रक्षा मेघवृष्टि से करने को। कोई चरित्र श्रीकृष्ण का ऐसा नहीं है जिसमें उनका स्वार्थ पाया जाता हो। जन्मभर दूसरों के हित को ही मुख्य समझ कर वे काम करते रहे हैं।

श्रीकृष्णचन्द्र का ऐसा अद्भुत चरित्र है कि सर्वसाधारण की समझ में नहीं आसकता है।

संक्षेपतः यह भी लिखा जाता है कि इनके चरित्र से किस किस बात का ज्ञान होता है।

पूर्वोक्त विषयों से यह प्रमाणित हो चुका है कि श्रीकृष्ण सामाजिक सुधारक, संगीतसाहित्यविद्या के पारंगत आचार्य और विज्ञानशास्त्र के धुरन्धरवेत्ता थे। उनमें विविध प्रकार की योग्यताएं थीं, उनमें से ये कतिपय हैं। वे बडे वीर और पराक्रमी थे। कंसकेशी आदि राक्षसों के मारने से यह योग्यता स्पष्ट है। वे बड़े नीतिज्ञ थे। यह महाभारत को देखने से विदित होता है जिस प्रकार द्वारकापुरी उन्हों ने बसाई और अपने वंश की उन्नति की उस से ज्ञात होता है कि श्रीकृष्ण शासन प्रबन्ध में अद्वितीय थे। मित्रता जो अर्जुन और पांडवों के साथ उन्होंने प्रकट की थी और जिसके कारण उनका सदैव उपकार होता रहा था इस बात की द्योतक है कि श्रीकृष्ण बड़े सच्चे और हितैषी मित्र थे। जब महाभारत का युद्ध प्रारम्भ हुआ है तो कौरव पांडव दोनों से गाढ़ सम्बन्ध रखने के कारण श्रीकृष्ण ने युद्ध में लड़ने से शपथ लेली थी

और युद्ध में दोनों से मित्रभाव रक्खा था इस से ज्ञात होता है कि श्रीकृष्ण कैसे मित्रभाव रखने वाले थे। श्रीकृष्ण ने क्षत्रिय होने परभी कभी मांस भोजन अथवा मदिरा पान नहीं किया; दूध, दही, माखन को ही काम में लाए। इस से मालूम होता है कि भोजन विषय के भी वह एक बडे सुधारक थे। उनके समय से ही इस देश के निवासियों ने मांस भोजन त्याग दिया है। धर्म और आचार में जो मर्यादाएं चली आती थीं उनके ही अनुसार श्रीकृष्ण का आचरण रहा है। इस से यह प्रकट होता है कि वह धर्म विषय में किसी पक्ष का खंडन मंडन नहीं पसन्द करते थे और सनातन धर्म का हार्दिक श्रद्धा से पालन करते थे। सत्य का पालन और असत्य का त्याग, उनका मुख्य उद्देश्य था। जीवन पर्यन्त उनका यही नियम रहा। जब यादवों को असत्य मार्ग में जाते देखा तो सत्य स्थापन के लिए उनका नाश होने दिया। पक्षपात और माया मोह को उन्हों नें छोड़ दिया। निर्बल, अनाथ और दुःखियों के वे सर्वदा सहायक थे। श्रीकृष्ण का सब जीवन चरित्र इस बात की घोषणा दे रहा है। जोकुछ श्रीकृष्ण ने किया परोपकार के लिए किया, कभी कुछ स्वार्थ के वश होकर नहीं किया। कोई उदाहरण कृष्ण के चरित्र में ऐसा नहीं है जिस से उनके कामों में स्वार्थ प्रकट होता हो। श्रीकृष्ण के निष्कलंकित और पवित्र जीवन का उस शपथ से पता लगता है जो उन्होंने अभिमन्यु की स्त्री उत्तरा के मृत पुत्र को पुनर्जीवित करने के समय ली थी। इस अवसर पर श्रीकृष्ण ने अपने योग वा ऐश्वरीय प्रभाव का कुछ अवलम्बन नहीं लिया, बल्कि शपथ में अपनी पवित्र और शुद्ध जीवनी का ही हवाला दिया है। इस शपथ के शब्दों से श्रीकृष्ण के यथार्थ जीवन का पता लगता है। ऊपर जिन २ विषयों पर विचार कर आये हैं उनसे ज्ञात होता है कि श्रीकृष्ण एक बहुत उच्चश्रेणी के आदर्श पुरुष थे, परन्तु जब गीता के उपदेशों पर ध्यान दिया जाता है तो स्पष्ट ज्ञात होता है कि श्रीकृष्ण परमेश्वर के अवतार थे। संसार की सब पुस्तकों में गीता अद्वितीय

है। जो इस उपदेश का करने वाला है वह मनुष्य नहीं हो सकता है। संसार के सर्व धर्म प्रचार करने वाले ईश्वर के निकट पहुचने का मार्ग ही बताते रहे हैं, किसी ने परमेश्वर को दिखा नहीं दिया है। यह श्रीकृष्ण का प्रभाव ही था कि जब अर्जुन ने परमेश्वर का रूप देखना चाहा तो उसकी वह इच्छा भी पूरी करदी। क्या कोई संसार के बड़े से बड़े महात्मा, नबी, पैग़म्बरों में ऐसा कोई हुआ है जिसने परमेश्वर को साक्षात करके दिखा दिया हो। सिवा श्रीकृष्ण के और किसी ने ऐसा नहीं किया है। गीता में जो जो धर्मोपदेश हैं उनकी तुलना तो संसार के किसी उपदेश और विद्या से करना वृथा है क्योंकि वे अद्वितीय हैं। यदि श्रीकृष्ण का ऐसा कलंकित चरित्र होता तो क्या वे गीता सुनाते, कदापि नहीं। हे भारतवासियों वृथा वितन्डावाद छोड़ कर श्रीकृष्ण के चरित्र और उपदेश से लाभ उठाओ! इसके बिना तुम्हारा उद्धार नहीं हो सकता है।

# भगवद्गीता कब बनी।

भगवद्गीता कब बनी, इस विषय में बहुत मतभेद हैं। प्राचीन ग्रन्थ कर्त्ताओं ने बहुधा ग्रन्थ रचने का समय नहीं लिखा। किसी किसी ने तो अपना नाम तक नहीं बताया। अतएव गीता-रचना का ठीक समय निश्चय करना अति कठिन है। तथापि कुछ ऐसे प्रमाण और घटनायें हैं जिनके आधार पर कुछ अनुमान किये जा सकते हैं। विद्वानों ने जो सम्मतियां, इस विषय में, दी हैं उनका उल्लेख, यहां पर, थोड़े में कर देना आवश्यक मालूम होता है।

प्रोफेसर टी० आर० अमलनेरकर ने गीता के निम्नलिखित श्लोक से निश्चय किया है कि वादरायण-कृत वेदान्त सूत्रों के पश्चात् गीता रची गई है:—

ऋषिभिर्बहुधा गीतं छन्दोभिर्विविधैः पृथक्।
ब्रह्मसूत्र-पदैश्चैव हेतुमद्भिर्विनिश्चितैः॥'

इस श्लोक में ब्रह्मसूत्र-पद से मतलब वेदान्त-सूत्रों से है, और वेदान्त-सूत्रों के दूसरे अध्याय में बौद्ध और जैन धर्म का विचार है। अतएव वेदान्त-सूत्र बौद्ध मत के पीछे रचे गये और गीता उनके भी पीछे बनी। यदि ब्रह्मसूत्र गीता के पहले न रचे गये होते तो ब्रह्मसूत्रों का नाम गीता के इस श्लोक में न दिया जाता।

प्रोफेसर मोक्षमूलर की भी यही सम्मति है। यदि ये अनुमान ठीक माने जांय तो गीता बनने का समय ईसाके कई शताब्दी पीछे ठहरताहै।

एतद्देशीय विद्वान्, जैसे माननीय तैलंग आदि, इस सम्मति के विरुद्ध हैं। वे श्रीमच्छङ्कराचार्य्य के गीता-भाष्य के अनुसार इस श्लोक का अर्थ लगाते हैं। ब्रह्मसूत्र-पद से वे वादरायण-कृत वेदान्त-सूत्रों का आशय नहीं स्वीकार करते। वे कहते हैं कि ब्रह्मसूत्र से मतलब ब्रह्मप्रतिपादक वाक्यों से है। वेदान्त-सूत्रों में इन सूत्रों का नाम ब्रह्मसूत्र कहीं नहीं। न शंकराचार्य्यजी ने ही इनको ब्रह्मसूत्र के नाम से

उल्लेख किया है। इसके अतिरिक्त अब तो यह भी सिद्ध हो चुका है कि वर्तमान वेदान्त-सूत्र कोई और पुराने सूत्रों की आवृत्ति है।

कुछ लोग कहते हैं कि गीता में बौद्ध मत के सम्बन्ध में कुछ श्लोक हैं। अतएव गीता गौतम बुद्ध के पीछे रची गई है। ये श्लोक गीता के सोलह वें अध्याय में ७ से १८ तक हैं। इनमें आसुरी प्रकृति वाले मनुष्यों का वर्णन है। इस विषय में प्रोफ़ेसर मोक्षमूलर ने कोई सम्मति नहीं प्रकाशित की। परन्तु प्रोफ़ेसर अमलनेरकर और प्रोफ़ेसर विल्सन ने लिखा है कि असुरों के वर्णन का सम्बन्ध बौद्ध-मतावलम्बियों से है।

श्रीयुत तैलङ्ग इस सम्मति के भी सर्वथा विरुद्ध हैं। उनका कथन है कि यह वर्णन चार्वाकों का है, बौद्धों का नहीं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि चार्वाक बौद्धों से बहुत पहले के हैं। हमारे ग्रन्थों में इनका बहुधा वर्णन है। चार्वाकों के गुरु बृहस्पतिजी ने एक सूत्र-बद्ध पुस्तक लिखी थी, जो अब नहीं मिलती। परन्तु और ग्रन्थों से इस पुस्तक का होना पाया जाता है। माधवाचार्य्य-कृत सर्व-दर्शन संग्रह में भी चार्वाकों का उल्लेख है।

भगवद्गीता उपनिषदों के सिद्धान्तों से भरी हुई है। अतएव यह स्पष्ट है कि उसकी रचना का समय उपनिषदों और ब्रह्मसूत्रों की रचना के समय के बीच का है। पर उसमें जो सिद्धान्त हैं उनसे सूचित होता है कि वह बौद्ध मत के आविर्भाव के पहले की है और यह समय ईसा के पूर्व छठी शताब्दी है।

गीता के दूसरे अध्याय के पैंतालीसवें श्लोक में निर्द्वन्द शब्द है। इससे विदित होता है कि गीता पाणिनि से पहले की है, क्योंकि द्वन्द्व समास का प्रचार पाणिनि-सूत्रों से पहले का है। पाणिनि ही इस समास के उद्भावक नहीं। वह उनके भी पहले से चला आता है। उन्होंने उसे स्वीकार मात्र कर लिया है।

पश्चिमी विद्वानों ने हमारे प्राचीन साहित्य की रचना के काल को कई भागों में बांटा है उनके अनुसार पहला काल मन्त्र-रचना का है। उसी समय वेद-मन्त्रों की सृष्टि हुई। इस काल के उन्होंने दो विभाग किये हैं। पहला वह समय जब ऋग्वेद बना, दूसरा वह जब साम, यजुर, और अथर्व-वेद की रचना हुई। प्रोफ़ेसर मेकडोनल इस समय को ईसा के पूर्व २००० से १००० वर्ष तक बताते हैं। दत्त महाशय की भी यही सम्मति है।

दूसरा काल उपनिषदों और ब्राह्मण-ग्रन्थों की रचना का है, जो ईसा के पूर्व १००० से ५०० वर्ष तक बताया जाता है।

तीसरा काल सूत्र-ग्रन्थ-रचना का है, जो ईसा के पूर्व ५०० वर्ष से २०० वर्ष तक है।

चौथा काल धर्म-शास्त्रों की रचना का है, जो ईसा के २०० वर्ष पहले से ५०० वर्ष पीछे का है।

अब यह निश्चय करना है कि इन समय-विभागों में से किस समय विभाग में महाभारत की रचना हुई, क्योंकि गीता उसीका अंश है। पर, इसका निर्णय करना सहज नहीं; क्योंकि महाभारत की रचना एक ही समय में नहीं हुई। उसके रचने वालों की संख्या भी एक से अधिक है। ख़ैर, महाभारत किसी समय में क्यों न बना हो, वेदों से सिद्ध है कि कुरु-पाञ्चाल-युद्ध ईसा के १२ या १३ शताब्दी पहले हुआ था।

महाभारत के आदि-पर्व में लिखा है कि जब शौनकादि ऋषि नैमिषारण्य में यज्ञ कर रहे थे उस समय उग्रश्रवा ऋषि वहां आकर उपस्थित हुए। शौनकादिक की प्रार्थना पर उन्होंने महाभारत की कथा वर्णन की। उग्रश्रवा ने महाभारत की कथा वैशम्पायन से सुनी थी और वैशम्पायन ने व्यास से। वैशम्पायन का कथन है कि व्यास ने अपने चार शिष्यों और पुत्र शुक को यह कथा सुनाई थी। उनमें से प्रत्येक ने महाभारत को प्रकाशित किया है। इससे यह सिद्ध हुआ कि जो असली

महाभारत व्यासजी ने कथन किया था वह यह नहीं है। वह इन शिष्यों में से किसी एक का कथन किया हुआ है। परन्तु है यह व्यासजी के असली महाभारत के आधार पर।

पश्चिमी विद्वानों ने इस ग्रन्थ की वड़ी खोज की है और इसे वड़े ध्यान से पढ़ा है। वे कहते हैं कि इस ग्रन्थ की चार आवृत्तियां हुई हैं। यथा–

( १ ) आदि-पर्व में लिखा है कि महाभारत में ८८०० ऐसे श्लोक हैं जिनका अर्थ व्यास और शुकदेवजी को छोड़ कर और कोई नहीं जानता। सञ्जय शायद् जानते हों तो जानते हों। इससे योरप के विद्वानों ने यह तात्पर्य निकाला है कि पहले इस ग्रन्थ में केवल ८८०० श्लोक थे, जो ईसा के ५०० वर्ष पहले रचे गये थे। गृह्य-सूत्रों से भी इतनी ही श्लोक-संख्या का पता लगता है।

( २ ) आदि-पर्व में यह भी लिखा है कि जो भारतसंहिता व्यासजी ने रची थी उसमें २४००० श्लोक थे और गीता उनमें शामिल थी। इस दूसरी आवृत्ति में शिव, विष्णु, कृष्ण आदि का स्थान ब्रह्मा के समकक्ष माना गया है। प्राचीन समय में ब्रह्माजी ही सवसे वड़े देवता समझे जाते थे। इसलिये इसके रचे जाने का समय ईसा के तीन सौ वर्ष पहले का है। इस अनुमान का यह भी कारण है कि यूनान देश के विद्वानों ने, विशेष कर मेगास्थनीज़ ने, इन देवताओं के पूजे जाने का हाल लिखा है।

( ३ ) महाभारत के दूसरे पर्व में श्लोकों की संख्या ८४,८३७ वताई गई है। इस कारण यह तीसरी आवृति हुई।

( ४ ) इस समय हरिवंश-पुराण सहित महाभारत में १,०७,३९० श्लोक हैं। अतएव यह चौथी आवृत्ति हुई।

तीसरी और चौथी आवृत्तियों का समय ईसा से २०० वर्ष पहले से ४०० वर्ष पीछे तक माना गया है। ईसा के ४५०-५०० वर्ष पीछे के

जो दानपत्र मिले हैं उनसे पाया जाता है कि महाभारत की चौथी, अर्थात् अन्तिम आवृत्ति, ईसा के ४०० वर्ष पीछे बनी थी।

एल के विश्वविद्यालय के प्रोफ़ेसर ई० ए० होपकिन साहब, जिन्हों ने महाभारत का सम्पादन किया है, इन आवृत्तियों का निम्न-लिखित समय बताते हैं—

पहली आवृत्ति ईसा के ४०० वर्ष पूर्व बनी। इस आवृत्ति में केवल मन्त्र थे।

दूसरी आवृत्ति में पाण्डवों के वीर-चरित्रों का वर्णन था। पर और २ कथायें भी सम्मिलित थीं। उसमें कृष्ण देवतारूप में माने गये थे। यह आवृति ईसा के ४००–२०० वर्ष पूर्व बनी थी।

तीसरी आवृत्ति ईसा के पूर्व २०० वर्ष से उनके बाद १०० या २०० वर्ष पीछे तक बनी। इसमें कृष्ण पूर्णरीति से ईश्वर माने गये और अनेक धर्म-विषयों का वर्णन किया गया। इसमें बहुतसी पौराणिक कथायें भी सम्मिलित की गई।

चौथी आवृत्ति ईसा के पूर्व २०० वर्ष से उनके बाद ४००वर्ष तक बनी। इस में वर्तमान सभी पर्व शामिल हुए और पहले पर्व की भूमिका भी लिखी गई। होपकिन साहब की सम्मति में समग्र महाभारत ईसा के २०० वर्ष पीछे बन चुका था।

इन आवृत्तियों में से सबसे पीछे की आवृत्ति में गीता का सम्मिलित होना अनुमान किया जाता है। इसकी रचना धर्म-शास्त्रों से पहले की नहीं। और, धर्म-शास्त्र रचना का समय ईसा के २०० वर्ष पहले से आरम्भ हुआ है।

गीता का समय निश्चय करने के लिए दो प्रकार के प्रमाण हैं— अभावात्मक और भावात्मक। अभावात्मक प्रमाण यह है कि पूर्वोक्त चार प्रकार के ग्रन्थ-रचना-काल में गीता का पता नहीं लगता, अर्थात् मन्त्र, ब्राह्मण, उपनिषद् और सूत्र-ग्रन्थों के रचनाकालमें गीता नहीं बनी।

भावात्मक प्रमाण यह है कि चारों काल-विभागों के ग्रन्थों के आशय गीता में मिलते हैं। गीता में उन सभी ग्रन्थों की झलक दिखाई देती है। अतएव पूर्व-निर्दिष्ट अनुमानों का सारांश यह है कि धर्मशास्त्रों की रचना के समय के आरम्भ-काल से पूर्व की गीता नहीं, अर्थात् वह सन् ईसवी से कुछ पहले और कुछ पीछे की है। ईपिक इन्डिया नामक ग्रन्थ के लेखक श्रीयुत सी० वी० वैद्य एम० ए०, के मतानुसार वीर चरितात्मक ग्रन्थों की रचना ईसा से ३०००—३०० वर्ष पहले की है। क्योंकि महाभारत का युद्ध ईसा से ३१०१ वर्ष पहले हुआथा। असली महाभारत युद्ध के वहुत काल पीछे न वना होगा; पर अन्तिम आवृत्ति ईसा के २५० वर्ष पहले के लगभग सूत जी के द्वारा तैयार हुई होगी। अर्थात् वह अशोक के पूर्व और मेगास्थनीज़ के पीछे वनी होगी।

भगवद्गीता के रचना-काल के विषय में वैद्य महाशय की यह सम्मति है कि महाभारत की अन्तिम आवृत्ति के समय की गीता नहीं। किन्तु वह सब से पहली आवृत्ति की है। प्रमाण में वे यह कहते हैं कि महाभारत के वहुत स्थलों में गीता का उल्लेख आदरपूर्वक किया गया है। गीता के श्लोक भी महाभारत में स्थान स्थान पर मिलते हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि वर्तमान गीता एक स्वतन्त्र ग्रन्थहै। वह एकही समय में रचागया है। गीताके रचने वाले व्यासजी हों अथवा वैशम्पायन जी हों, पर थे वे वड़े विद्वान्। गीता वहुत पुरानी है। बुद्ध के जन्म से शताब्दियों पहले वह वन चुकी थी। अठारहों अध्यायों का विषय-प्रवाह एकसा है। कहीं विच्छेद-भाव नहीं। उसकी रचना सरल और सरस है। थोड़े में वहुत कुछ कह दिया गया है। गीता की रचना का समय उस की भाषा से भी अनुमित हो सकता है। गीता बोल-चाल की सरल संस्कृत में है। गीता में वौद्ध मत की कोई वात नहीं है।

पण्डित सीतानाथ तत्त्व-भूषण की सम्मति है कि गीता ईसा के जन्म के कुछ पहले या पीछे वनी है।

जो प्रमाण ऊपर दिये गये हैं उन पर जो आक्षेप किये जा सकते हैं उनकी भी बानगी देख लीजिए। अभावात्मक प्रमाणों द्वारा यह कहा जाता है कि गीता के सिद्धान्त मन्त्र, ब्राह्मण, उपनिषद् और सूत्र-समय के रचे हुए ग्रन्थों में नहीं हैं। सूत्र-ग्रन्थों का समय ईसा के पूर्व ५०० से ६०० वर्ष तक बताया जाता है और कहा जाता है कि गीता उस समय के पीछे बनी होगी। परन्तु प्रश्न यह है कि क्या गीता में सूत्र-ग्रन्थों की बातें हैं? गीता में तो ऐसी कोई बात नहीं। अतएव इस से क्या यह सिद्ध नहीं होता कि गीता इस समय के पहले बनी थी? इस में सन्देह नहीं कि गीता में मन्त्र, ब्राह्मण और उपनिषद्-ग्रन्थों के सिद्धान्त पाये जाते हैं। परन्तु सूत्र-ग्रन्थों की कोई बात नहीं।

गीता में छहों शास्त्रों के सिद्धान्त विद्यमान हैं। परन्तु ये सिद्धान्त वेदों और उपनिषदों के हैं। अतएव सब प्राचीन हैं—यह नहीं कि वे वर्तमान छहों शास्त्रों से लिये गये हों। गीता में शास्त्रों के नाम नहीं। अतएव यह सिद्ध नहीं कि गीता ने इन ग्रन्थों से अपने सिद्धान्त लिये हैं। उपनिषदों के बहुत से श्लोक गीता में जैसे के तैसे पाये जाते हैं।

इन्हीं कारणों से गीता का बनना ईसा के ६०० वर्ष पहले सिद्ध होता है। क्योंकि ईसा के ५०० वर्ष पहले से सूत्रग्रन्थों का बनना प्रारम्भ हुआ था। परन्तु गीता उस के पहले ही बन चुकी थी। यह अनुमान खेंचातानी का फल नहीं। भारतवर्ष के बड़े बड़े विद्वानों की सम्मति है कि गीता की रचना ईसा के ६०० वर्ष पहले हुई होगी। इस अनुमान को काटने वाले जब तक कोई और प्रबल प्रमाण न मिलें तब तक इसी को ठीक मानना उचित होगा।

पूर्वोक्त अनुमानों के सिवा कुछ प्रमाण हालमें औरभी मिले हैं जिनसे गीताके बनने का समय औरभी पहले का मालूम होताहै। जावा द्वीपमें एक महाभारत की पुस्तक मिलीहै। उसके भीष्म पर्व में एक गीता प्रकरण हैं जिसमें गीता के सौ सवासौ श्लोक ज्यों के त्यों मिलते हैं।

इसका समय शकचार पांचसौ के पहले कमसे कम २०० वर्ष है और उसमें गीता विद्यमान है।

परलोक वासी त्रियम्बक गुरनाथ काले ने एक लेख 'वेदिक मेग ज़ीन' में दिया था। उसमें यह सिद्ध कियाथा कि आश्वलायन गृहसूत्रों में महाभारतका पृथक २ उल्लेख है, और बौधायन धर्मसूत्रोंमें एक स्थानपर महाभारतमें वर्णित ययाति उपाख्यान का एक श्लोक मिलता है। इसके सिवा बौधायन गृहसूत्रोंमें विष्णु सहस्र नाम भी पाया जाता है। बौधायन सन् ईसवी के ४०० वर्ष पहले हुआथा। यह निश्चय हो चुका है। जो गीताका श्लोक बौधायन गृहसूत्रोंमें पाया जाता है वह यह है:– ( पत्रं पुष्पं फलम् तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ६ अ. २६ )। इन प्रामाणों से यह सिद्ध होता है कि वर्तमान गीता शक के लगभग ५०० वर्ष पहले मिलती थी। बौधायन और आश्वलायन सूत्रकार भी उसे जानते थे-महाशय तिलक जिनका गीतारहस्य हाल में प्रकाशित हुआ है लिखते हैं:–

इसमें कुछ भी शंका नहीं रह जाती किवर्तमान भगवद्गीता शालिवाहन शकके लगभग ५०० वर्ष पहले ही अस्तित्व में थी। डाक्टर भाँडारकर, परलोकवासी तैलिङ्ग, रायबहादुर चिन्तामणिराव वैद्य और परलोकवासी दीक्षित के मतभी इसीसे बहुत कुछ मिलते जुलते हैं, और इसी मत को यहाँ भी ग्राह्य मानना चाहिए। यह बात निर्विवाद है कि वर्तमान गीता का काल शालिवाहन शाकेके ५०० वर्ष पहले की अपेक्षा और कम नहीं माना जा सकता।

हमारे सनातनी पण्डितों के विचार से गीता, पूर्वोक्त समय से और भी पहले की है। वे कहते हैं कि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी ने अपने मुख से गीता का उपदेश अर्जुन को कुरुक्षेत्र में किया था। जितना समय महाभारत के युद्ध को हुआ उतनाही गीता को बने हुआ।

# भगवद्गीता के सिवा और २ गीताएं।

गीता एकही नहीं है, बल्कि कोई पुराण और प्राचीनधर्मसम्बन्धी पुस्तक नहीं जिस में एक या एक से अधिक गीताएं नहीं हों। अनेक गीताएं देखने से ज्ञात होता है कि प्राचीन समय में ज्ञानसम्बन्धी विषयों को गीता के रूप में उपदेश करने की प्रथा पड़ गई थी। ये सब गीताएं ज्ञानविषय के अमूल्य रत्न हैं। इनमें से बहुतसी गीताएं तो भगवद्गीता के आधार परही लिखी गई हैं, बल्कि उसके बहुत से श्लोक उनमें अक्षरशः मिलते हैं। उदाहरणतः-शिवगीता, ईश्वरगीता, देवीगीता, गणेशगीता आदि। कुछ गीताओं में केवल ज्ञान और सन्यास ही कहा है; जैसे अवधूतगीता, अष्टावक्रगीता, कपिलगीता आदि। अन्य कुछ गीताओं में भक्तिमार्ग ही प्रधान है; जैसे तीनों यम गीताओं में। ये सब गीताएं भगवद्गीता के पीछे की ही बनी मालूम होती हैं और उसी का अनुकरण करती दिखाई देती हैं।

## कुछ गीताओं के और उन ग्रन्थों के नाम जिन में वे मिलती हैं:—

| | गीता | ग्रन्थ जिसके वह अन्तर गत है |
|---|---|---|
| १ | ब्रह्मगीता १ | योगवासिष्ट |
| २ | ब्रह्मगीता २ | स्कंदपुराण |
| ३ | रामगीता | अध्यात्मरामायण |
| ४ | व्यासगीता | कूर्मपुराण |
| ५ | सुतगीता | स्कंदपुराण |
| ६ | यमगीता १ | विष्णु पुराण |
| ७ | यमगीता २ | अग्निपुराण |
| ८ | यमगीता ३ | नृसिंहपुराण |
| ९ | शिवगीता | पद्म पुराण |
| १० | देवीगीता | देवीभागवत |

| | | |
|---|---|---|
| ११ | गणेशगीता | गणेशपुराण |
| १२ | ईश्वरगीता | कूर्मपुराण |
| १३ | हंसगीता | भागवतपुराण |
| १४ | भिक्षुगीता | भागवतपुराण |
| १५ | ब्राह्मणगीता | महाभारत |
| १६ | अनुगीता | ,, |
| १७ | पाराशरगीता | ,, |
| १८ | बोध्यगीता | ,, |
| १९ | हरीतगीता | ,, |
| २० | वृत्रगीता | ,, |
| २१ | मंकिगीता | ,, |
| २२ | शंयाकगीता | महाभारत |
| २३ | पिंगलगीता | ,, |
| २४ | विचल्युगीता | ,, |
| २५ | अवधूतगीता | } स्वतंत्र रची हुई हैं |
| २६ | अष्टावक्रगीता | |
| २७ | कपिलगीता | कपिलोपाख्यान |
| २८ | सूर्यगीता | } ये भी इसी तरह दूसरे ग्रन्थों से उद्भूत हैं। |
| २९ | उत्तरगीता | |
| ३० | पांडवगीता | |
| ३१ | व्याधगीता | |
| ३२ | अर्जुनगीता | |

हमने इन गीताओं में से, अवधूतगीता और ईश्वरगीता का अंगरेज़ी अनुवाद किया है जो अलग छप रहा है। इन में से एक दो गीताओं के सिवा और किसी का हिन्दी अनुवाद नहीं हुआ है। यदि कोई महाशय इन सब गीताओं का हिन्दी अनुवाद कर प्रकाशित करें, तो बड़ा उपकार होगा। ये सभी गीताएं पढ़ने योग्य हैं।

# श्रीकृष्णका पवित्र संदेश।

भगवद्गीता श्रीकृष्ण का पवित्र संदेशहै। गीता महाभारत के भीष्म पर्व्वका एक अंशहै। इसमें १८ अध्याय और ७०२ श्लोक हैं। गीताके अठारहों अध्यायोंकी विषयोपक्रमणिका इस प्रकारहै:—

अध्याय १—अर्जुन-विषादयोग
" २—सांख्ययोग।
" ३—कर्मयोग।
" ४—ज्ञानविभागयोग।
" ५—संन्यासयोग।
" ६—आध्यात्मयोग।
" ७—ज्ञानयोग।
" ८—अक्षरब्रह्मयोग।
" ९—राजविद्याराजगुह्ययोग।
" १०—विभूतियोग।
" ११—विश्वरूपदर्शनयोग।
" १२—भक्तियोग।
" १३—क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोग।
" १४—गुणत्रयविभागयोग।
" १५—पुरुषोत्तमयोग।
" १६—दैवासुरसम्पद्विभागयोग।
" १७—श्रद्धात्रयविभागयोग।
" १८—संन्यासयोग।

गीता सब उपनिषदोंका सारहै क्योंकि—सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः। पार्थोवत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्॥

अर्थ—सब उपनिषद् गौ हैं। इस गौके दुहनेवाले श्रीकृष्ण भगवान हैं। अर्जुन गौ का बच्चा है। गीतामृतरूपी दूधहै। ज्ञानवान् मनुष्य इस दूधका पीनेवाला है।

गीतामें सब धर्मपुस्तकोंके विचार पायेजातेहैं। तीनों वेदोंकी संहिता और उनके धर्मोपदेश, गीतामें विद्यमान हैं। १७ वें अध्यायके २३ वें श्लोक में वेदों के ब्राह्मणोंकी झलकहै। गीतामें उपनिषदोंके सिद्धान्त सर्वथा मिलतेहैं। धर्म, नीति, आध्यात्मिक ज्ञान, साधनादिका विवरण जो गीता मेंहै, उपनिषदोंके अधारपरही है। कठ और श्वेताश्वतरोपनिषत्के श्लोक कई स्थानोंपर, गीतामें जैसेके तैसेही पायेजातेहैं। उदाहरणतः गीता के ये स्थल देखिये :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| अध्याय | २ | श्लोक | ११, १२ |
| ,, | ३ | ,, | ४२ |
| ,, | ८ | ,, | ११ |
| ,, | १३ | ,, | १३, १४ |
| ,, | १५ | ,, | १ |

इनके अतिरिक्त गीताके निम्न लिखित श्लोक उपनिषदों में से ही लिये गए हैं:—

| गीता | | | | उपनिषत् |
|---|---|---|---|---|
| अध्याय | २ | श्लोक | २९ | कठ २-७ |
| ,, | २ | ,, | २० | ,, २-१९ |
| ,, | ८ | ,, | ११ | ,, २-१५ |
| ,, | ८ | ,, | ९ | श्वेताश्वतर ३-९-२० |
| ,, | ६ | ,, | ११ | ,, २-१० |
| ,, | ६ | ,, | १३ | ,, २-८ |
| ,, | ६ | ,, | २९ | कैवल्य १-१० |
| ,, | १५ | ,, | १५ | ,, २-३ |
| ,, | २ | ,, | १६ | छान्दोग्योपानिषत् के गद्य वाक्यों का अनुवाद |
| ,, | ८ | ,, | ६ | |
| ,, | १३ | ,, | १७ | बृहदारण्योपनिषत्के गद्य वाक्यों का अनुवाद |
| ,, | २ | ,, | १४ | |

श्रीकृष्णचन्द्रजी का अर्जुन के रथको चलाना, कठोपनिषत् के प्रथम अध्याय की तीसरी वल्ली के भावाधार पर है। परमात्मा की जगह श्रीकृष्ण और आत्मा की जगह अर्जुन धरदिये गये हैं।

गीता के दूसरे अध्याय में आत्मा, आठवें में अक्षर ब्रह्म, तेरहवें में क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ, उपनिषदों हीके आधार पर हैं।

अध्याय १५ के १५ वें श्लोक में उपनिषदों को वेदान्त के नामसे कहा है। अध्याय १३ के चौथे श्लोक में ब्रह्मसूत्रों का वर्णन है।

सांख्य और वेदान्त शास्त्रों के भाव, स्थल २ पर दृष्टिगोचर होतेहैं। १० वें अध्याय के २६ वें और ३७ वें श्लोकों में "कपिल" और "व्यास" के नाम भी दिये हैं। अध्याय १८ के १३ वें श्लोक में सांख्यादिशास्त्रों का हवाला है। अध्याय १६ के २४ वें श्लोक में धर्म शास्त्रों की झलक है। जिस समय की गीता है, उस समय के सभी धर्मशास्त्र और वैज्ञानिकशास्त्रों के सिद्धान्त उसमें हैं। गीताको ठीक तरह पर समझने के लिए इन सब शास्त्रों का जानना आवश्यक है। उपनिषदों का वेदान्त और बौद्धधर्मके उपदेश, इन दोनों के मध्य में गीताका स्थान है। वेदविहितकर्म और उपासनामार्ग और उपनिषदों के धर्मोपदेश, इन सब को गीता मिलादेती है। कठिन तपस्याके मार्ग से रोकती हुई, गीता, मनुष्य को अपने कर्त्तव्यमें तत्पर होनेका उपदेश देती है। संसारत्याग से अथवा इन्द्रियों के सब भोगत्याग से मोक्ष नहीं मिलती है;और न इन्द्रियों के विशेष भोगसेही मोक्ष की प्राप्ति होती है। श्रीकृष्ण का उपदेश इन दोनों पक्षों के मध्य में है। श्रीकृष्ण वेदों के प्रवृत्तिमार्ग को उपनिषदों के निवृत्तिमार्ग से मिलाते हैं। मनुष्य को उचित है कि न तो इन्द्रियों को ऐसी स्वतन्त्रता देदे कि वह स्वयं विषय भोगमें ही लिप्त होजाए और न इन्द्रियों को सर्वथाही वशमें करने की चेष्टा करे; क्योंकि इन्द्रियों का सर्वथा वशमें होना असम्भवहै। अतएव मनुष्यको चाहिये कि सदा इन दोनों मार्गों का मध्यगामी हो। श्रीकृष्ण का यह उद्देश नहीं था कि पूर्व्वकाल के ऋषि-मुनियों के

धर्मोपदेशों का खण्डन किया जाय। श्रीकृष्ण तो प्रायः सभी धर्मोपदेशों को मानते हैं और सब धर्ममार्गों को अच्छा बताते हैं, किसी का खण्डन नहीं करते। वेदविहितयज्ञादिकर्म, वेदान्तोक्त सन्यासमार्ग, सांख्यशास्त्रनिर्दिष्टविवेकप्राप्ति, योगशास्त्रानुसार मन इन्द्रियों को वशकरना—इन सब मार्गों को मानते हुए, श्रीकृष्ण ने आत्मा की नित्यता और गौरवता का प्रतिपादन किया है। पूर्व्वकाल से जितने मतमतान्तर चले आतेथे, श्रीकृष्ण के उपदेशसे पुनरुज्जीवित होगये। इन सब मतोंको श्रीकृष्ण ने अपने सात्विककर्म मार्ग से मिला दिया है। श्रीकृष्ण का केवल उपदेश यही नहीं था कि मनुष्य को कर्म एवं सात्विक कर्म करना चाहिए, बलकि यह कि जो सात्विककर्म किया जाय वह अहंकार और फलकी कामना को त्यागकर किया जाय। भक्ति और उपासना को निस्पृह होकर करनी चाहिये। इतनाही नहीं, बल्कि जो कुछ कर्म किया जाय उसमें स्वार्थ और कामना का लेश भी न हो और सब कर्म ईश्वर के समर्पण किये जायँ। जिस जिस प्रकार ईश्वर माना गया है, उन सब रूपों को श्रीकृष्ण मानते हैं; परन्तु इन का ईश्वर प्रतिपादन इस तरह है—ईश्वर संसार का स्रष्टा है, वही सबका पालन करता है, वही प्रलय में संसार का नाश करता है, वह सब संसार का अधिष्ठाता है, वह गुणरहित भी नहीं है। वह ऐसा ईश्वर नहीं है जिसने संसार को उत्पन्न करके नियमानुसार चलने को छोड़दिया हो। वह तो संसार का शासन निरन्तर करता रहता है। साधुओं को सुख देता है, दुष्टों को दण्ड देता है। वेदान्त, सांख्य और योगशास्त्रों के सिद्धान्तों को मानते हुए, श्रीकृष्ण ने ईश्वर विषय को इन सिद्धान्तों से मिला दिया है। गीतामें ७ से १२ अध्यायों में यही विषय है। वेदान्त. में ईश्वर को जगत् का उपादान और निमित्त कारण माना है। श्रीकृष्णने भी यही माना है, परन्तु यह और बताया है कि वह तो जगत् में है, पर जगत् उसमें नहीं है। सांख्य मत में जगत् को उत्पन्न करने वाली "प्रकृति" मानी गई है। श्रीकृष्णने भी जगत् की

उत्पत्ति प्रकृति से मानी है; परन्तु साथही साथ यहभी बतादिया है कि ईश्वर, प्रकृति का अधिष्ठाता है। ईश्वर जगत् का कर्त्ताभी है और उसमें मनुष्यरूप से अवतार भी लेता है। जगत् अपनी शक्तियों से चलता है; परन्तु ईश्वर सब शक्तियों का चलाने वाला है। श्रीकृष्ण ने सभी मार्गों को अच्छा माना है और कहा है कि ईश्वर की प्राप्ति सभी मार्गों से हो सकती है परन्तु भक्तिमार्ग सबसे श्रेष्ठ है। भक्तिमार्ग की विलक्षणता यह है कि सबजाति के मनुष्य, स्त्री, शूद्र आदिभी इसके साधन से परमपद को प्राप्त कर सकते हैं। सब को एकसः फल मिलता है। मनुष्यजातिकी एकता और भ्रातृत्व पूरी तरह से वर्णित है। श्रीकृष्ण के उपदेश का रहस्य यह है कि "यदि योगमार्ग का सेवन करो, तो मुझ में दत्तचित्त हो। यदि भक्ति करो, तो मेरी भक्ति करो, यदि वेदविहितकर्म करो, तो मेरे लिए करो। यदि इनमें से कुछभी न करो, तो मेरी उपासना करो। इनमें से किसी का भी साधन करोगे, तो मुझतक प्राप्त हो सकते हो"।

सारांश यह है कि मनुष्यको सफलता और निष्फलता का विचार छोड़ अपना कर्त्तव्य करना चाहिये। ईश्वर पर उसे पूरा भरोसा करना चाहिये। इस बातका निरन्तर ध्यान रखना उचित है कि जो कुछ मनुष्य करता है वह ईश्वरकी इच्छासेही करता है। मनुष्य, न तो कभी सब इन्द्रियों कोही निरन्तर वशमें करसकता है, और न सर्वथा त्यागी ही होसकता है। यदि धर्मनियमानुसार इन्द्रियों का स्वल्प भोग किया जाए, तो वही फल प्राप्त होसकताहै जो जितेन्द्रिय होनेसे प्राप्त होसकता है। श्रीकृष्ण का उपदेश है कि धर्मानुसार कर्म करना चाहिये। यज्ञादि अनुष्ठान करने को श्रीकृष्ण मने नहीं करते, बल्कि उनका यह कथन है कि ये कर्म भी कियेजायँ; परन्तु इनके करने में मनुष्यको लिप्त न होजाना चाहिए। श्रीकृष्णजी के कथनानुसार सन्यास का यह अर्थ हैकि मनुष्य जो कुछ भी कर्म करे, उसमें फलकामना त्याग दे—यह नहीं कि सर्वथा संसार कोही त्याग दे। त्यागका अभिप्राय यह है कि जो कुछ कर्म

मनुष्य करे, उसमें अभीष्टफलकी वासना छोड़ दे—यह नहीं कि सर्वथा कर्म करनाही छोड़ दे। ब्रह्मचर्य्य का अर्थ यह है कि गृहस्थी, पवित्र जीवन धारन करे, न कि यह कि विषय भोग को सर्वथा त्याग दे-व्रत और उपवासका यह अर्थ हैकि मनुष्य अल्प आहार करे—यह नहीं कि आहार करना ही त्याग दे।

श्रीकृष्ण ने सगुण ईश्वर की उपासना बताई है। कहा है कि ईश्वर संसार का स्रष्टा, न्यायकारी, रक्षक और अधिष्ठाता है। अर्थात् धर्म करने वालों की रक्षा करता है और दुष्टोंको दण्ड देता है। ब्राह्मण, चांडाल, स्त्री, पुरुष, कोई क्यों न हो, जो दृढ़भक्ति और पूर्णश्रद्धासे ईश्वर की उपासना करता है, वह परमधामको प्राप्त होता है। वेदान्त, सांख्य योगादि शास्त्रों के सिद्धान्तों को श्रीकृष्ण ने अपने प्रतिपादित ईश्वर-विषय में मिला दिये हैं।

सृष्टिकी उत्पत्ति, आत्मा और परमात्माके संयोग से होती है। आत्मा और परमात्मा का परस्पर सम्बन्ध होजानाही मोक्षप्राप्ति का मार्ग है; यह सब विषय गीता में सम्यक् प्रकार प्रतिपादित हैं। धर्ममार्ग अनेक हैं—कर्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग, ध्यानयोग, संन्यास योग इत्यादि। जगत् के भिन्न २ देशों में भिन्न २ धर्ममार्ग हैं। गीता, इनमें से किसी की भी निन्दा नहीं करती है। श्रीकृष्ण का कथन है कि ईश्वर को प्राप्त करने के अनेक मार्ग हैं—कोई सीधा और कोई टेढ़ा; परन्तु ये सब मार्ग एकही स्थानपर पहुंचते हैं।

ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।
ममवर्त्मानुवर्त्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः॥

गीता में सब प्रकार का धर्म्म और सदाचार बताया गया है। पापके गूढ़से गूढ़ कारण दिखाये गये हैं और उनके नाश करनेके उपाय भी बताए गयेहैं। गीता धर्मोपदेशका अमूल्यरत्न है। कौन ऐसा मनुष्य है जो इस रत्नको न लेना चाहे। भारतवासियो! इस अमृतधाराको पियो; इसके पान करने से तुम अमर और निरन्तरसुखी हो जाओगे।

# श्रीकृष्ण की गीता।

सर्व्वोपि निषदो गावो दोग्धा गोपाल नन्दनः।
पार्थी वत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्॥

संसार भर की धर्म पुस्तकों में गीता का उच्चतम स्थान है। वेद, उपनिषत्, शास्त्र, धर्मस्मृतियां-इन सब का निचोड़, गीता है। गीता की महिमा इसी देश में नहीं, वल्कि समस्त भूमंडल में फैल रही है। इस का अनुवाद अनेक भाषाओं में हो चुका है। योरप देश के विद्वानों ने भी मुक्तकण्ठ से इस की प्रशंसा की है। इस में चमत्कार की वात यह है कि जितने धर्म और सम्प्रदाय हैं, उन में से किसी का खण्डन नहीं है, किन्तु उन सव के गूढ़तत्वों को मानते हुए श्रीकृष्णभगवान् ने अपना कुछ विलक्षणही उपदेश किया है। पाश्चात्य विद्वानों ने वहुत कुछ वाद-विवाद के पश्चात् इस वात को मान लिया है कि गीता एक प्राचीन पुस्तक है और महात्मा ईसा के जन्म से पहले कीही चली आती है। उन के विचार से गीता, ईसा के ५०० वर्ष पहले की बनी हुई प्रमाणित होती है। इस पुस्तक में अट्ठारह अध्याय और ७०२ श्लोक हैं, और प्राचीनकाल में जितने दार्शनिक सिद्धान्त प्रचलित थे, उन सभी का उल्लेख इस में है। एक गीता पढ़ लेने से प्राचीनकाल के सभी सिद्धान्तों से परिचय हो सकता है। इस पुस्तक के सिद्धान्तों को कोई सन्यास और वैराग्य विषय में लगाता है, कोई, भक्ति विषय में, और कोई, कर्म-योग विषय में। इस समय गीता को कर्मयोग विषय में लगाने की चेष्टा हो रही है। यह ग्रन्थ ही ऐसा अद्भुत है कि जिस विषय में चाहो, उस में इसे लगा लो। इसमें कोई संदेह नहीं कि गीता के उपदेशों का झुकाव कर्ममार्ग की तरफ़ ही है।

इस वक्तव्य के पश्चात्, गीता में जो २ विषय हैं, उनमें से कुछ का वर्णन यहां संक्षेपरूप से करते हैं।

## सृष्टि

सृष्टि के विषय में गीता का मत यह है कि ब्रह्म, अपनी योगमाया के द्वारा, कल्प के आरम्भ में संसार को उत्पन्न करता है और प्रलय के समय यह सब उसी में लय हो जाता है। यह योगमाया सत्व, रज. और तम, तीन गुणों की बनी है। इन्हीं गुणों से कार्य कारण भाव की उत्पत्ति होती है। इस शक्ति के दो रूप हैं, परा और अपरा। परा, आठ चीज़ों की बनी है, अर्थात् पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, मन, बुद्धि, और अहंकार। क्षेत्र और क्षेत्र विकार, सब इसी के बने हैं, अर्थात् महाभूत, अहंकार, बुद्धि, अव्यक्त, पांच ज्ञानेन्द्रियां, पांच कर्मेन्द्रियां, मन, पांचों ज्ञानेन्द्रियों के विषय, इच्छा, द्वेष, सुख, दुख, संघात, चेतना, धृति। अपराशक्ति सब जीवों की जीवनशक्ति है। उसी से सबकी उत्पत्ति है।

**मम योनिर्महद्ब्रह्म, तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।**
**सम्भवः सर्वभूतानां, ततो भवति भारत॥ श्लो. ३ अ. १४**

कल्प के आदि में सृष्टि-क्रम इस प्रकार है। प्रथम सप्तऋषि उत्पन्न हुये, उसके पीछे सनक सनन्दन सनतकुमार, उसके पीछे मनु आदि की मन से उत्पत्ति हुई और इनसे मनुष्यों की उत्पत्ति हुई; इस प्रकार संसार चला। यह उत्पत्ति सांख्य शास्त्र के अनुसार है।

## जीव।

जीव के विषय में गीता यह कहती है:—

**ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः**
**मनः षष्ठानीन्द्रियाणि प्रकृतिस्थानि कर्षति॥७॥ अ. १५**

अर्थ–मेरा ही अंश जीवलोक में सनातन जीव का रूप हो कर, प्रकृति की बनी हुई इन्द्रियों और मन पर, अधिकार जमाता है।

शरीरं यदवाप्नोति यच्चाप्युत्क्रामतीश्वरः ।
गृहीत्वैतानि संयाति वायुर्गन्धानिवाशयात् ॥८॥ अ. १५

जब शरीर धारण करता है और जब शरीर छोड़ता है, तो इन इन्द्रियों और मनको साथ ही ले जाता है; जैसे कि वायु सुगन्धि के स्थानों से सुगन्ध ले जाती है ।

श्रोत्रं चक्षुः स्पर्शनं च रसनं घ्राणमेव च
अधिष्ठाय मनश्चायं विषयानुपसेवते ॥९॥ अ. १५

कान, आंख, स्पर्श, रसना, गन्ध, और मन, इन सब पर अधिकार करके इन्द्रियों के विषयों को वही भोगता है ।

उत्क्रामन्तं स्थितं वापि भुञ्जानं वा गुणान्वितम् ।
विमूढानानुपश्यन्ति पश्यति ज्ञान चक्षुषः ॥१०॥अ. १५

अर्थ—जब यह जीव गुणों से बँधा हुआ देह छोड़ता है, स्थित रहता है, अथवा उसका भोगता है, तब मूढ़ पुरुष तो उसे नहीं देखते, परन्तु ज्ञान चक्षु वालों को सब दिखाई देता है ।

## परमात्मा

द्वाविमौ पुरुषौ लोको क्षरश्चाक्षर एव च ।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥१६॥अ. १५

अर्थ—इस संसार में दो पुरुष हैं, क्षर और अक्षर—नाशवान् और अविनाशी । जितने संसार में पदार्थ हैं, सब नाशवान् हैं ( क्षर हैं ) और आत्मा अक्षर अर्थात् अविनाशी है ।

उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥ १७॥अ. १५

अर्थ—सबसे श्रेष्ठ पुरुष तो और ही है, जिसे परमात्मा कहते हैं; वही तीनों लोकों को धारण करता हुआ अविनाशी ईश्वर है ।

न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः ।
न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते ॥ १४ अ. ५

अर्थ—संसार का प्रभु न कर्तापनको, न कर्मों को और न इनके फल सम्बन्ध को उत्पन्न करता है, स्वभाव से ही सब प्रकृति की प्रवृत्ति है।

मत्तः परतरं नान्यत्किञ्चिदस्ति धनञ्जय ।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥ ७ अ. ७

अर्थ—उससे परे कोई नहीं है। जैसे डोरी में मोती पुरे होते हैं उसी प्रकार सब संसार के पदार्थ उसके आधार पर हैं।

अध्याय १० के २० से ३८ तक श्लोक देखो।

### जीव और ईश्वर का सम्बन्ध ।

जीव, ब्रह्म का अंश है परन्तु ब्रह्म अविभक्त है; जैसा १३वें अध्याय के १७ वें श्लोक में कहा है। इसलिये जो पृथक्ता दिखाई देती है, वह माया से है । वास्तव में जीव और ब्रह्म एक ही हैं। माया छूट जाने पर कोई पृथक्ता नहीं रहती है।

मोक्ष प्राप्त करने के बहुत मार्ग हैं, जिनमें से मुख्य मुख्य निम्न लिखित हैं।

## १०-कर्मयोग ।

कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥ ४७ ॥ अ. २

अर्थ—तुम्हारा अधिकार कर्म करने में है, उसके फलकी प्राप्ति में नहीं; कर्म के फल की कामना से कर्म मत करो; और न कर्म ही करना छोड़ दो।

## २—ध्यानयोग।

योगस्थः कुरु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनञ्जय।
सिद्ध्यसिद्ध्योः समोभूत्वा समत्वं योग उच्यते॥४८॥अ.२

अर्थ—वासनाओं को छोड़ ध्यानयोग में तत्पर हो, सिद्धि और असिद्धि में समभाव हो; क्योंकि योग का अर्थ समभाव होना ही है।

बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते।
तस्माद्योगाय युज्यस्व योगः कर्मसु कौशलं॥५०॥अ.२

अर्थ—बुद्धि को स्थिर कर योगकरने वाला अच्छा बुरा सब कर्म त्याग देता है। ऐसा योग करो, कर्म करने में कुशलता का नाम योग है।

## ३—ज्ञानयोग।

कर्मण्यकर्म यः पश्येदकर्मणि च कर्म यः।
स बुद्धिमान्मनुष्येषु सयुक्तः कृत्स्नकर्मकृत॥१८॥अ.४

अर्थ—जो कर्म मे अकर्म और अकर्म में कर्म देखता है, वह सब कर्म करता हुआ भी मनुष्यों में ज्ञानवान् और योगी है।

यस्य सर्वे समारम्भाः कामसङ्कल्पवर्जिताः।
ज्ञानाग्निदग्धकर्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः॥१९॥अ.४

अर्थ—जिसके सब काम कामना के लेश से शून्य हैं और जिसके सब कर्म ज्ञानाग्नि से दग्ध हो गये हैं, उसेही ज्ञानवान लोग पंडित कहते हैं।

गतसंगस्य मुक्तस्य ज्ञानावस्थित चेतसः।
यज्ञायाचरतः कर्म समग्रं विप्रलीयते॥२३॥अ.४

अर्थ-जिसकी वासना जाती रही है, जिसका चित्त ज्ञानावस्था में मग्न है, जिसके कर्म यज्ञों के समान है, उसके सब कर्म्म लोप हो जाते हैं।

अपि चेदसि पापेभ्यः सर्वेभ्यः पापकृत्तमः।
सर्वंज्ञानप्लवेनैव वृजिनं सन्तरिष्यसि ॥ ३६ ॥ अ ४

अर्थ-यदि तू सब पापियों से भी पापी क्यों न हो, ज्ञानवल्ली के द्वारा सब पापों के पार हो जायगा।

## ४-सन्यासयोग।

सन्यास का रहस्य यह हैः—

काम्यानां कर्मणां न्यासं सन्यासं कवयो विदुः।
सर्वकर्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः ॥ २ ॥ अ० १८

अर्थ-कामनायुक्त कर्मों का त्याग करना सन्यास कहा है, सब कर्मों के फलका त्याग करना त्याग है। श्रीकृष्ण का उपदेश हैकि विहित कर्म्मों का त्याग उचित नहीं, केवल कर्म फल छोड़ना उचित है।

नहिदेहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्माण्यशेषतः।
यस्तु कर्मफलत्यागी स त्यागीत्यभिधीयते॥११ अ.१८

अर्थ—सब काम छोड़ देना मनुष्यों के लिये असम्भव है, इसलिये कर्म-फल को त्याग देनाही त्याग है।

## ५-भक्तियोग।

यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥२७अ. ६॥

अर्थ—जो कुछ तू करे, जो कुछ खाये, जो कुछ हवन करे, जोकुछ दान करे, या जो कुछ तपस्या करे, वह सब अर्पण करके कर।

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥६६ अ. १८

अर्थ—सब धर्मों को छोड़ केवल मेरी शरण आ। मैं सब पापों से तेरी मोक्ष करूँगा। शोक मत कर।

इन मार्गों के अतिरिक्त श्रीकृष्ण का यही कथन हैकि जितने मार्ग हैं सभी अच्छे हैं; क्योंकि—

ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ।
मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः॥११ अ. ४॥

अर्थ—जो जिस प्रकार से मेरी उपासना करते हैं, मैं उसी प्रकार से उनसे मिल जाता हूं। हे अर्जुन, सब प्रकार से मनुष्य मेरे ही मार्गों में आते हैं। सबका सारांश यह है।

श्रेयोहि ज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद्ध्यानं विशिष्यते।
ध्यानात्कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छान्तिरनन्तरम्॥१२ अ १२

अर्थ—अभ्यास मार्ग से ज्ञान मार्ग अच्छा है, ज्ञान से ध्यान अच्छा है, ध्यान से कर्मफलत्याग अच्छा है। इस त्याग से अनन्तरशान्ति अथवा मोक्ष प्राप्ति होती है।

## मोक्ष ।

मोक्ष में ब्रह्मरूप होकर ब्रह्मनिर्वाण प्राप्त करता है; जैसाकि कहा है-

सयोगी ब्रह्मनिर्वाणं ब्रह्मभूतोऽधिगच्छति॥२४॥५

इस परम सिद्धि की प्राप्ति करने के पीछे इन महात्माओं का फिर न जन्म होता है न वे इस नाशवान दुःख के संसार-स्थान में आतेहैं। यथा-

मामुपेत्य पुनर्जन्मदुःखालयमशाश्वतम् ।
नाप्नुवन्ति महात्मानः संसिद्धिं परमांगताः॥१५ अ. ८

जन्ममृत्युजरादुःखैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते॥२०अ.१४

अर्थ—वे, जन्म मृत्यु और वृद्धावस्थादि दुःखों से मुक्त होकर अमृत पान करते हैं, अर्थात् अमर हो जाते हैं।

यह पद निरन्तर शान्तिसुख का स्थान है—

न तद्भासयते सूर्यो न शशांको न पावकः।
यद्गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम॥६अ.१५॥

अर्थ—यहां न सूर्य का, न चन्द्रमा का, न अग्नि का प्रकाश है, यह मेरा परमधाम है। यहां पहुँच कर संसार में फिर लौटना नहीं होता है।

# दर्शनशास्त्रों के सिद्धान्त ।

दर्शनशास्त्रों का महत्व कौन नहीं जानता है। इनकी समस्त भू-मण्डल में महिमा फैली हुई है। योरप के बड़े२ विद्वानों ने इनकी मुक्त-कण्ठ से प्रशंसा की है और कहा हैकि मध्याह्नकालसूर्य के प्रचण्ड तेज़ के सदृश तेजके सामने योरप का ज्ञान-शास्त्र एक धुंधले टिम-टिमाते दीपक के मलिन प्रकाश के बराबर है।

दर्शनशास्त्र छः हैं—वेदान्त, सांख्य, न्याय, वैशेषिक, योग और पूर्वमीमांसा। इन छःहों शास्त्रों के रचयिताओं के ये नाम हैं—व्यास, कपिल, गौतम, कणाद, पतञ्जलि, जैमिनि।

यदि विचार कर देखा जाय, तो सब ज्ञान और विज्ञान शास्त्रों में-मुख्यतः तीन विषयों का विवेचन है, अर्थात् ईश्वर क्या है? जीव क्या है? संसार क्या है और कैसे उत्पन्न हुआ है?

दर्शनशास्त्रों के विचार इन विषयों पर सूक्ष्मतः नीचे लिखते हैं।

पूर्वोक्त छः शास्त्रों में योग और पूर्वमीमांसा ऐसे शास्त्र हैं कि जिन में इन विषयों पर कोई स्वतंत्र विचार नहीं किया गया है। इस कारण इन दो को छोड़, बाक़ी के चार दर्शनों के विचार लिखते हैं:—

न्याय और वैशेषिक शास्त्रों का परस्पर गाढ़सम्बन्ध है। इन दोनों के विचारों में भिन्नता नहीं है; इस लिए इन दोनों के सिद्धान्त साथ२ ही लिखते हैं।

जीव क्या है? इस विषय में गौतम और कणाद के ये सिद्धान्त हैं:-

**इच्छाद्वेषप्रयत्नसुखदुःखज्ञानान्यात्मनोलिङ्गमिति।**

**प्राणापाननिमेषोन्मेषमनोगतीन्द्रियान्तरविकाराः**

**सुखदुःखेच्छाद्वेषौ प्रयत्नश्चात्मनो लिङ्गानि:—**

अर्थ— प्राण ( सांस बाहर निकालना ), अपान ( सांस भीतर खींचना ), नेत्रों को खोलना, बंद करना, मन, गति ( चलना फिरना ),

इन्द्रियां, अन्तरविकार (क्षुधादि), सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष; प्रयत्न; ये सब लक्षण जीव के हैं।

जीव अनेक हैं, एक नहीं।

पश्चिमीय विज्ञानशास्त्रवेत्ताओं ने भी जीव के ऐसेही लक्षण माने हैं।

ईश्वर क्या है? इसका उत्तर इन दर्शनों में इस भांति है :—

ईश्वर सगुण है। सत्य, दया, बल, ज्ञान; ये सब गुण ईश्वर में अन्तिम सीमा के हैं। ईश्वर संसार का रक्षक और अधिष्ठाता है, परम दयालु और न्यायकारी है, मनुष्यों को कर्मानुसार सुखदुःख देता है।

कविं पुराणमनुशासितारमणोरणीयांसमनुस्मरेद्यः।
सर्वस्यधातारमचिन्त्यरूपमादित्यवर्णंतमसा परस्तात्॥
पिताऽहमस्य जगतो माता धाता पितामहः।
वेद्यं पवित्रमोङ्कार ऋक् साम यजुरेव च॥
गतिर्भर्ता प्रभुः साक्षी निवासः,शरणं सुहृत्।
प्रभवः प्रलयः स्थानं निधानं बीजमव्ययम्॥

अर्थ—ईश्वर सर्वज्ञ है, पुराने से पुराना है, समस्त संसार का अनुशासन करने वाला है, छोटे से छोटा है, उसके रूप का चिन्तन नहीं हो सकता है, अंधकार से परे है, और उसमें सूर्य का तेज है। ईश्वर जगत् का पिता, माता, धाता, प्रपिता है। ऋक्, साम यजुर्वेदादि वही है। वही पवित्र जाननेयोग्य वस्तु है। ईश्वर ही संसार की गति है, वही संसार का भर्ता, प्रभु, साक्षी, निवास, शरण सुहृद, प्रभव, प्रलय स्थान, निधान और अव्यय बीज है।

इन श्लोकों से यह भी ज्ञात हो गया होगा कि ईश्वर और जीव का क्या सम्बन्ध है।

ईश्वर का जीव के साथ माता, पिता, धाता, भर्ता, प्रभु सुहृदादि का सम्बन्ध है।

ईश्वर और जीव एक नहीं हैं, पृथक् २ हैं, और न सब मनुष्यों के जीव एक ही हैं; प्रत्येक प्राणी का जीव पृथक् २ है।

संसारोत्पत्ति के विषय में न्याय और वैशेषिक का यह मत है कि संसार परमाणुओं से बना है। परमाणु वह है जिसके न टुकड़े हो सकें, न जिस का कुछ विस्तार हो और न जो दिखाई दे। दो २ तीन २ चार चार परमाणु आपस में मिलकर पदार्थों के रूप में दिखाई देने लगते हैं। सब संसार इन परमाणुओं के परस्पर मिलने से बना है।

अब सांख्य दर्शन के सिद्धान्त सुनिये।

जीव को सांख्यदर्शन में पुरुष के नाम से पुकारा है और पुरुष के ये लक्षण कहे हैं :—

'पुरुष अनादि है, गुणों से रहित है, सूक्ष्म से सूक्ष्म है, देशकालादि के बंधन से परे है; वह न कोई कर्म करता है, न स्वयं उत्पन्न हुआ है, और न किसी वस्तु को उत्पन्न करता है, अमर और नित्य है। सब दोषों से निष्कलंक है, प्रकृति की रचना को देखने वाला है, बुद्धि, मन, इन्द्रियां इन सब के परे है, देश, काल, कारण, बन्धनादि जाल से विमुक्त है, उसे सुख दुःख कुछ नहीं होता है। अच्छे बुरे किसी प्रकारके कर्म से उसका कोई सम्बन्ध नहीं है। ऐसे पुरुष अनेक हैं, एक नहीं, अर्थात् जितने संसार में प्राणी हैं, सबके पुरुष पृथक् २ हैं-एक नहीं हैं।

पुरुष के लक्षण पढ़ने के पीछे यह प्रश्न उठता है कि जब पुरुष को सुख-दुःख नहीं होता तो किसे होता है? कर्म का फल कौन भोगता है? संसार में किस का आवागमन होता है?

इसका यह उत्तर है कि पुरुष के सिवा एक लिङ्ग शरीर और है। उसी को सब सुख दुःखादि होते हैं और उसी का आवागमन होता है। यह लिङ्ग शरीर १८ चीज़ों का बना है, अर्थात् बुद्धि, अहंकार, मन, पांच तन्मात्राएँ ( शब्दादि ), पांच ज्ञानेन्द्रियां और पांच कर्मेन्द्रियां। शब्द, स्पर्श गंधादि के आदि कारणों को तन्मात्राएं कहते हैं।

कान, नाक, नेत्र, जिह्वा, और त्वक्; ये पांच ज्ञानेन्द्रियाँ हैं।

मुख, हाथ, पैर, लिङ्ग, और गुदा; ये पाँच, कर्मेन्द्रियाँ हैं।

विचार कर देखा जाय, तो जिसको न्याय और वैशेषिक दर्शनों ने जीव कहा है उसी को सांख्य ने लिङ्ग शरीर के नाम से पुकारा है; क्योंकि संसार का सब कार्य लिङ्ग शरीर के द्वारा ही होता है। पुरुष को इससे कोई सम्बन्ध नहीं है। पुरुष तो केवल चुपचाप बैठा प्रकृति की क्रीड़ा देखता रहता है; प्रकृति के कार्य में कोई हस्तक्षेप नहीं करता है। जब पुरुष प्रकृति का सम्बन्ध प्रचलन होने लगता है, तब संसार बनना प्रारम्भ होता है; प्रकृति में अनेकानेक विकार होने लगते हैं। उत्पत्तिक्रम यह है:- पहिले बुद्धि, फिर अहंकार, फिर तन्मात्राएं, फिर १६ विकार, अर्थात् पांच ज्ञानेन्द्रियाँ, पांच कर्मेन्द्रियाँ, मन और पांच महाभूत। इस प्रकार प्राकृतिक संक्रम से संसार की रचना हुई। जब प्रति संक्रम होता है, तो प्रलय हो जाती है। बुद्धि से लगाकर पाषाण तक वस्तुएं, प्रकृति-संक्रम से उत्पन्न होती हैं। पुरुष का इससे कोई सम्बन्ध नहीं है। इन विषयों में वेदान्तदर्शन के निम्नलिखित सिद्धान्त हैं:—

सांख्य ने जिस प्रकार पुरुष के लक्षण माने हैं, वैसेही वेदान्त मानता है। सांख्य में इसका नाम पुरुष है, और वेदान्त में इसका नाम आत्मा है।

आत्मा सब गुणों से रहित है, सूक्ष्म से सूक्ष्म है, इन्द्रियों से परे है, निर्दोष है, नित्य प्रकाशमान् है, संसार के भीतर बाहर दोनों है। न वायु से उड़ सकती है, न पानी से भीग सकती है, न चलाये चल सकती है, न कोई सांसारिक काम करती है, न यह करना उसका काम है, 'मैं' तू' इन उपाधियों से रहित है।

न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः। अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे॥

(आत्मा) न जन्म लेती है; न मरती है, न उत्पन्न होकर नाश को प्राप्त होती है और न उसका जन्म होता है, वह नित्य है, अनन्त है, प्राचीन है। शरीर के मरने पर उसका नाश नहीं होता है।

नैनं छिन्दति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः॥

उसका छेदन न शस्त्रों से हो सकताहै, न उसे अग्नि जला सकतीहै, न जल भिगो सकता है, और न पवन सुखा सकती है।

अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च।
नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः॥

न यह छेदी जा सकतीहै, न जलाई जा सकती है, न भीग सकती है, न सूख सकती है; वह नित्य,सर्वव्यापी, अनन्तस्थितिवाली, अचल और सनातन है।

जिसको जीव कहते हैं और जिसके लक्षण "मैं" "तू" हैं, वह प्रकृति अथवा माया का बना हुआ है। सांख्य में इसे लिङ्ग शरीर कहा है, और वेदान्त में सूक्ष्म शरीर। पांच ज्ञानेन्द्रियां, पांच कर्मेन्द्रियां, पांच प्राण, मन और बुद्धिः इन १७ चीज़ों का सूक्ष्म शरीर बना है। ये लक्षण सांख्य के लिङ्ग शरीर से मिलते हुए हैं।

सांख्य और वेदान्त ने आत्मा का रूप लगभग एकसा ही माना है; अन्तर इतना ही है कि सांख्य में तो पुरुष अनेक माने गये हैं, और

वेदान्तमें केवल एक जिसे आत्मा कहाहै। एक आत्माही देश-काल-कारण वंधन ( Time, Space aud Casualty ) रहित हो सकती है, अनेक नहीं। जितनी पृथक्ता और भिन्नता दिखाई देती है, वह सब इन तीन चीज़ों की ही है। यदि कोई ऐसी वस्तु है कि जिसमें ये तीनों चीज़े नहीं हैं, तो वह एकही हो सकती है, अनेक नहीं; अतएव आत्मा एक है, अनेक नहीं।

ईश्वर विषय में, वेदान्त, निर्गुण ब्रह्मका प्रतिपादन करता है। ब्रह्म निर्गुण, निराकार और नित्य है। समस्त संसार की सत्ता उसी से है। ब्रह्म में शब्द स्पर्शादि विकार नहीं हैं। जरामरण का वंधन भी कोई नहीं है। वह अनादि अनन्त है, बड़े से बड़ा है, छोटे से छोटा है और ऊंचे से ऊंचा है। आकारवालों में निराकार है, नाशमानों में अविनाशी है, सर्वव्यापी है और संसार का आधार है। उस तक वाणी, नेत्र, मन कोई नहीं पहुंचते हैं। संसार के किसी पदार्थ से उसकी उपमा नहीं दी जा सकती है। उसे केवल नेति नेति शब्दों से पुकारते हैं। संसार में जो विचित्रता दिखाई देती है वह अविवेक के कारण है। यदि अविवेक-निद्रा टूट जाय, तो पुरुष और प्रकृति में कोई सम्बन्ध न रहे।

सांख्य ने ईश्वर विषय में कुछ नहीं कहा है, केवल सगुण ईश्वर की असिद्धि मानी है। सगुण ईश्वर की असिद्धि ठहराकर निर्गुण ब्रह्म का प्रतिपादन नहीं किया है। सगुण ईश्वर न मानने के कारण कोई कोई सांख्य मत को नास्तिक मत भी कहते हैं; परन्तु सनातनधर्म में तो छहों शास्त्र बराबर माने गये हैं। यदि सनातनधर्म में केवल सगुण ईश्वर ही माना जाता, तो सांख्य को नास्तिक कहना अनुचित नहीं था। इस धर्ममें तो सगुण और निर्गुण दोनों प्रकार के ईश्वर माने गयेहैं; अतएव

सांख्य मत को नास्तिक कहना ठीक नहीं है। वास्तव में देखा जाय,तो सांख्य,ईश्वर की सत्ता का निषेध नहीं करता है, केवल सगुण ईश्वर का होना असिद्ध मानता है।

संसारोत्पत्ति के विषय में सांख्य का बड़ा गौरवशाली विचार है। यह वही विचार है जिसे योरप के विद्वान इस समय मान रहे हैं। डार-विन और स्पेन्सर के सहस्रों वर्ष पहले कपिलमुनि इस विचारको प्रकट कर चुके थे। इस विचार का नाम परिणामवाद या विकासवाद है।

संसार की उत्पत्ति प्रकृति से है। प्रकृति में सत्व, रज और तम तीन गुण हैं। जब इन गुणों में से किसी गुणकी अधिकता होती है,तो प्रकृति में संचलन होने लगता है। सब प्राकृतिक दृश्य इसी देवीमायाविनी के खेल हैं। संसार एक प्रकार का रहस्य है। जिस किसी के पास इसकी कुंजी है, वह उसको जान लेता है।

संसारप्रपंच ब्रह्म का आवरण है; जिसने इस आवरण को ज्ञान रूपी शस्त्र से छेद डाला है, उसे साक्षात् परमात्मा की झलक दिखाई दे गई है। जितने सुन्दर, मनोहर और आकर्षणकरनेवाले पदार्थ संसार में हैं, सबमें परमात्मा की ही झलक है। नाम रूप के अनन्त विस्तारित आवरण के छिद्रों से परमात्मा के चमत्कार की झलक दिखाई देती है। । पिक और कोकिला के मधुर गान में वही है। पुष्पवाटिका की सुगंधि वही है। नक्षत्रों की ज्योति वही है। नवयौवना के सुन्दर रूप में उसी की झलक है। मेघ के प्रचण्ड गर्जन में उसी का शब्द है। अन्तः करण की शान्तवाणी में वही बोलता है। समुद्र की तुङ्ग तरंगों में उसी की शक्ति है। भागीरथी के जलप्रवाह में उसी का उद्वेग है। वक्ता के पद-लालित्य में उसी का प्रभाव है। चित्रकार की लेखनी में उसी का महत्व है। शिल्पकार की टांकी में उसी की शक्ति का आविष्कार है। न्याया धीश का वही न्याय है। योद्धा का वही वीरत्व है। परोपकारी का वही

धर्म है । सिंह का कोप, बकरी की दीनता, हिरण की चंचलता; सब उसी की शक्ति के रूप हैं ।

उपनिषदों में ब्रह्म का वर्णन इस प्रकार है :—

यत्तदृश्यमग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुःश्रोत्र तदपाणि-पादं नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं तद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीरा ।

अर्थ–वह दिखाई नहीं देता है, न ग्रहण किया जासकता है, न उसका जन्महै,न उसका कोई वर्णहै,न उसके नेत्र हैं, न कानहैं, न हाथ हैं, न पैर हैं; वह नित्य है, व्यापी है, सर्वत्र वर्तमान है, सूक्ष्म से सूक्ष्म है, अविनाशी है । धीमान् पुरुष उसे सब प्राणियों का आदिकारण कहते हैं ।

न तत्र सूर्योभाति न चन्द्रतारकन्नेमा विद्युतो-भान्ति कुतोऽयमग्नि । तमेवभान्तमनुभाति सर्वन्तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥

अर्थ–वहाँ न सूर्य प्रकाश करता है, न चन्द्रमा, न तारे । जब विजली तक वहां नहीं प्रकाश करती है, तो अग्नि की क्या पहुंच है। उसी के प्रकाश से सब प्रकाशित हैं । उसी के तेज से संसार में उजाला है ।

सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षुर्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्य दोषैः । एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा न लिप्यते लोक दुःखेन बाह्यः ॥

अर्थ—जैसे सूर्य सब लोक की चक्षु है, और नेत्रों और बाहर की वस्तुओं के दोषों से दूषित नहीं होता है, वैसेही सब जीवों

में वर्तमान आत्मा संसार के दुःखों से लिप्त नहीं होती है; क्योंकि वह संसार के दुःखों से परे है।

सर्व्वाननशिरोग्रीवः सर्व्वभूतगुहाशयः॥
सर्व्वव्यापी स भगवान् तस्मात् सर्वगतः शिवः॥

अर्थ—वह सब का मुख है, सबकी ग्रीवा है और सब जीवों के हृदयमें स्थित है;वहसबका स्वामि,सर्वव्यापी,सर्वगामी और आनन्दरूपहै।

यन्मनसा न मनुते येनाहुर्मनोमतम्।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते॥

अर्थ—जो मन करके ध्यान में नहीं आता, किन्तु मन का ज्ञान जिससे होता है, उसे ब्रह्म जानो, न कि उसे जिसके सामने उपासक बैठते हैं।

न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग्गच्छति नो मनो न विद्मो न विजानीमो यथैतदनुशिष्यादन्यदेव तद्विदितादथो अविदितादधि।

अर्थ—वहां नेत्र, वाणी, मन, किसी की पहुँच नहीं है, हम उसे नहीं जानते हैं, न यह जानते कि वह क्या है; जो कुछ जानने में आया है उससे वह पृथक् है, जो कुछ जान ने में नहीं आया है उस से भी पृथक् है।

नैनमूर्द्धं न तिर्य्यञ्चं न मध्ये परिजग्रभत्।
न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद्यशः॥

अर्थ–सिरसे अथवा अगल बगलसे या बीच से उसे कोई नहीं पकड़ सकता है। उसके समान कोई नहीं है, उसका नाम महान् यश है।

श्रोत्रस्यश्रोत्रंमनसो मनोयद्वाचो ह वाचः सउ प्राणस्य प्राणश्चक्षुषश्चक्षुरतिमुच्यधीराः प्रेत्यास्माल्लो कादमृता भवन्ति ।

अर्थ—वह कान का कान है, मन का मन है, वाणी की वाणी है, प्राण का प्राण है, नेत्र का नेत्र है। इस संसार को छोड़कर धीमान् पुरुष मुक्त हो जाते हैं।

न तस्य कार्यं करणं च विद्यते न तत्समश्चाभ्यधि कश्च दृश्यते । परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ॥

अर्थ—उसका न कार्य है, न कारण है; उसके समान वा उससे अधिक कोई नहीं दिखाई देता है; उसकी शक्ति बहुत प्रकार की है और स्वभाव, ज्ञान और बल के अनुसार काम करती है।

नैव स्त्री न पुमानेष न चैवाऽयं नपुंसकः ।
यद्यच्छरीरमादत्ते तेन तेन स युज्यते ॥

वह न स्त्री है, न पुरुष है, न नपुंसक है; जिस२ शरीर को धारण करता है, उसी उसी करके युक्त होता है।

एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्त रात्मा । कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च ॥

अर्थ—वही एक देव सब जीवों में छिपा हुआ है, सब में व्याप्त है, सब जीवों की आत्मा है, सब कर्मों का अध्यक्ष है, सब जीवों का अधिपति है; सब का चैतन्य साक्षी है, वह केवल निर्गुण है।

वेदान्त में ब्रह्म और आत्मा को एकही माना है; क्योंकि जो देश-काल कारण उपाधियों से रहित है; वह दो नहीं हो सकते।

संसार की उत्पत्ति के विषय में वेदान्तमत सांख्य से मिलता हुआ है। जिस प्रकार सांख्य ने प्रकृति से उत्पत्ति बताई है, उसी के आधार पर वेदान्त ने सृष्टि-रचना मानी है, केवल इतना ही अन्तर है कि सांख्य प्रकृति को नित्य और स्वतंत्रव्यक्ति मानता है, वेदान्त इसे माया के नाम से पुकार कर अनिर्वचनीय कहता है। माया, न सत्य है, न असत्य है। माया का अनुभव हो सकता है; परन्तु यह नहीं कहा जा सकता कि वह क्या है। वह प्रपञ्च का पुंज है, परस्पर विरुद्धताओं का जाल है। यह जाल संसार को बांधे हुए है। माया की परिभाषा लिखना दुःसाध्य एवं असम्भव है।

यदि संसार परमाणुओं से बना हुआ है, तो आधुनिक विज्ञान इस मत को शीघ्र ही खंडन कर देता है; क्योंकि जिन्हें परिमाणु कहते हैं वे सिवा शक्ति-विकारों के और कुछ नहीं हैं। स्वयं व्यक्ति रखनेवाले कोई परमाणु नहीं हैं। वेदान्त, माया को स्वयंव्यक्ति वस्तु नहीं मानता है, संसार को स्वप्नवत् कहता है। जैसा संसार जाग्रतावस्था में स्थूल दिखाई देता है वैसा ही स्वप्न में भी दिखाई देता है। यदि स्वप्नावस्थावाले संसार का कोई स्थूलाधार नहीं है, जो जाग्रतावस्थावाले संसार में भी इसकी कोई आवश्यकता नहीं है। संसार तो एक लम्बा स्वप्न है। आत्मा के निज रूप प्रकट होने पर यह स्वप्न लोप होजाता है। संसार को स्वप्नवत् कहना बड़े आश्चर्य की बात मालूम होती है; परन्तु संसार के सभी पारदर्शी विद्वानों ने ऐसा ही कहा है।

प्लेटो, प्लेटोन्यस, पैथेगोरस आदि यूनान देश के धुरन्धर तत्ववेत्ताओं ने भी संसार को स्वप्नवत् बताया है।

इङ्गलैंड के सुप्रसिद्ध कवि टेनीसन लिखते हैं कि जब तक स्वप्न दिखाई देते हैं, सच्चे मालूम होते हैं; हम सभी इस स्वप्न में रहते

हों तो क्या आश्चर्य है। अंगरेज़ी के अद्वितीय कवि शेक्सपियर का वाक्य है "जिस चीज़ से स्वप्न बने हैं, उसी के हम भी बने हुए हैं"।

वेदान्त का कथन है कि प्रकृति की केवल मनोमय सत्ता है, कोई पृथक् स्थूल सत्ता नहीं। मनोमयसत्तावाली प्रकृति में संक्रम प्रति-संक्रम नियमों का प्रयोग उसी प्रकार हो सकता है जैसे स्थूल सत्तावाली प्रकृति में। इस समय के उद्भट तत्त्ववेत्ताओं ने यह दिखा दिया है कि देश काल कारण ( Time, space and casualty ) जिनसे संसार बना है, केवल मनोमयसत्ता रखनेवाले हैं। इस विचार के चलानेवाले सुप्रसिद्ध कैंट थे। वेदांत के सिवा और सब मताव-लम्बी यह मानते चले आये थे कि देश-काल-कारण, मन से अतिरिक्त स्वतंत्र सत्तावाले हैं। यह वैज्ञानिक त्रुटि अब संशोधित कर दी गई है। कैंट ने भलीभांति सिद्ध कर दिखाया है कि इन वस्तुओं के सिवा, मन ( Mental ) के बाहरवाली ( Extra-mental ) और कोई सत्ता नहीं है। यदि देश-काल-कारण जिन से समस्त जगत् की रचना हुई है, केवल मनोमयसत्ता ( Mental existence ) रखते हैं, तो स्पष्ट है कि संसार भी मनोमय है अर्थात् स्वप्नवत् है। इसी का नाम माया है। वेदान्तमतानुसार संसार अविद्या ( Nescience ) के कारण ही दिखाई देता है। यदि अविद्या छूट जाय, तो संसार भी दूर हो जाय।

ऊपर लिखे विचारों का सूक्ष्मतः यह सार है :—

१—न्याय और वैशेषिक दर्शन—

( १ ) जीव—जीव वह है जिसे सुख दुःख इच्छा इत्यादि होवें। वही कर्मों का कर्ता और भोक्ता है।

जीव पृथक् २ हैं और अनेक हैं।

( २ ) ईश्वर—ईश्वर सगुण है और जीव से पृथक् है। वह न्यायकारी है और कर्मानुसार मनुष्यों को सुख दुःख भी देता है।

( ३ ) **संसार**—संसार की रचना परमाणुओं से हुई है। संसार के जितने पदार्थ हैं, परमाणुओं के पुंज हैं। इस का नाम परमाणुवाद ( Atomic theory ) है।

२—सांख्य दर्शन।

(१) **जीव अथवा पुरुष**—पुरुष सुख दुःखादि से रहित है। वह न कर्म करता और न उनके फल भोगता है।

यह सब कर्म लिङ्गशरीर के हैं।

पुरुष तो केवल अनादि, अनन्त, अमर, अजर और निरन्तर बन्धन मुक्त है।

पुरुष एक नहीं अनेक हैं।

( २ ) **ईश्वर**—ईश्वरविषय में सांख्य इतना ही कहता है कि सगुण ईश्वर की सिद्धि नहीं हो सकती है।

( ३ ) **संसार**—संसार की उत्पत्ति प्रकृति से हुई है। प्रकृति, पुरुष से पृथक् है और स्वयं व्यक्तिरखनेवाली है। संक्रम (Evolution) और प्रतिसंक्रम ( Involution ) द्वारा, सृष्टि और प्रलय होते हैं। इस विचार का नाम परिणामवाद अथवा विकासवाद(Evolution theory)है।

३—वेदान्त दर्शन।

( १ ) **जीव अथवा आत्मा**—सांख्य ने जो पुरुष का रूप माना है, वही वेदान्त ने आत्मा का रूप माना है. अन्तर केवल इतना ही है कि सांख्य ने अनेक पुरुष माने हैं और वेदान्त ने केवल एक आत्मा।

( २ ) **ईश्वर**—निर्गुण ब्रह्म जो सर्वव्यापी और संसार का आधार है।

( ३ ) **संसार**—संसार की उत्पत्ति इसी तरह जैसे सांख्य ने मानी है, केवल इतना ही अन्तर है कि प्रकृति को माया कहा है, और इस माया को स्वयंसत्तावाली नहीं बताया है। माया अनिर्वचनीय है, न सत्य है और न असत्य है। इसका नाम मायावाद (Doctrine of Nescience) है।

पूर्वोक्त विचारों में क्रमशः विकास है। न्यायवैशेषिक दर्शनों की अपेक्षा सांख्य के और सांख्य की अपेक्षा वेदान्त के विचार अधिक गम्भीर और महत्त्वपूर्ण हैं।

चार्वाकों ( Materialists ) के मत से लगाकर वेदान्त-सिद्धान्तों तक उत्तरोत्तर विचारसंवर्धन दिखाई देता है। चार्वाक लोग शरीर को ही आत्मा मानते थे। इनका कहना है कि आत्मा शरीर से पृथक् नहीं है। शरीर के साथ ही उसका जन्म होता है और शरीर के साथ ही उसका नाश हो जाता है। चार्वाकों की कई शाखाएँ थीं, परन्तु किसी शाखावालों का विचार न्याय और वैशेषिक की विचारगम्भीरता तक नहीं पहुँचा है। इनमें से कोई शाखावाले ज्ञानेन्द्रियों को, कोई कर्मेन्द्रियों को, कोई मन को और कोई बुद्धि को आत्मा मानते हैं। जीव के आवागमन ( Transmigration of Soul ) में इनका विश्वास नहीं है। ईश्वर को मूर्खों का मनकल्पित ढकोसला बताते हैं और संसार की उत्पत्ति आपस में शक्तियों के मिल जाने ( Fortutous Concurrence of forces ) से कहते हैं।

इन विचारों की तुलना न्याय-वैशेषिक के विचारों से की जाय, तो बड़ा अन्तर दिखाई देगा। न्याय ने जीव को शरीर से पृथक् माना है। संसार का कर्ता ईश्वर को बताया है। संसार की उत्पत्ति का क्रम परमाणुओं द्वारा माना है। इससे अनुमान होता है कि चार्वाकों की अपेक्षा न्याय और वैशेषिक दर्शनों में विचार की गम्भीरता और गुरुता है। ज्ञानविचार में पहली श्रेणी चार्वाक मत की है, और दूसरी श्रेणी न्याय और वैशेषिक दर्शनों की।

जब न्याय और वैशेषिक सिद्धान्तों से तुलना की जाती है, तो जैसा अन्तर चार्वाक और न्याय-वैशेषिक विचारों में देखा गया था वैसाही न्याय-वैशेषिक और सांख्य-विचारों में है। जिसे न्याय-वैशेषिक ने जीव माना है उसे सांख्य ने प्रकृति का पुतला बताया है-जीव की महिमा इससे अत्यन्त अधिक बताई है। न्याय-वैशेषिकप्रतिपादित जीव अजर-अमर और नित्य नहीं है। जो लक्षण जीव के बताये गये हैं वे लिङ्ग शरीर के ही हैं, और लिङ्ग शरीर प्रकृति का बना हुआ है। सांख्य का पुरुष बड़ा महत्त्वशाली है। इसके सामने न्याय-वैशेषिक के जीव की कुछ भी तुलना नहीं है। ईश्वर के विषय में देखा जाय, तो न्याय-वैशेषिक के सगुण ईश्वर का सांख्य के महत्त्वशाली प्रमाणों के सामने सिद्ध होना दुःसाध्य एवं असम्भव है। सांख्य ने इस विचार को इसी श्रेणी तक बढ़ाकर छोड़ दिया है। संसार की उत्पत्तिविषय में तो सांख्य ने वह महत्त्वात्मक विचार किया है कि जिसकी आज समस्त भूमण्डल में प्रशंसा हो रही है। जो विचार डारविन और स्पेन्सर ने योरप की सभ्यता में अब निकाले हैं, उन्हें कपिल मुनि सहस्रों वर्ष पहले लिख चुके हैं। इस विचार का नाम परिणामवाद ( Evolution theory ) है। विज्ञान शास्त्र ने न्याय-वैशेषिक के परमाणुवाद ( atomic theory ) का सर्वथा खंडन कर डाला है। सिद्ध कर दिया है कि जिनको स्थूल परमाणु कहते हैं वे वास्तव में कोई जड़ पदार्थ नहीं हैं, न वे संसारोत्पत्ति में मूल कारण हो सकते हैं। संसार में तो सिवा शक्तिविकारों ( Ethereal currents ) के और कोई जड़ पदार्थ ( matter ) मूल कारण नहीं दिखाई देता है। सांख्य ने प्रकृति के शक्तिविकारों द्वारा ही संसारोत्पत्ति बताई है। यही विचार आधुनिक विज्ञान शास्त्र (Science) का भी है। इन सब विचारों के देखते सांख्य को न्याय-वैशेषिक से उच्चतर पदवी देनी होगी। अतएव सांख्य दर्शन की ज्ञानविचार में तीसरी श्रेणी है।

अब वेदान्त देखिये। जो उत्तरोत्तर विचारसंवर्धन न्याय-वैशेषिक और सांख्य-सिद्धान्तों में दिखाई देता है वही सांख्य और वेदान्तसिद्धान्तों में है।

चार्वाकों ने शरीर ही को आत्मा माना, न्याय-वैशेषिक ने शरीर से पृथक् आत्मा मानी, परन्तु उसे सुख दुःखादि का भोक्ता बताया। सांख्य ने पुरुषको इन उपाधियों से रहित माना और जिसे जीव कहा गया था उसका काम लिङ्ग शरीर से लिया। वेदान्त ने इस विचार को उच्चतम श्रेणी पर पहुंचा दिया। जो त्रुटि सांख्य के विचार में रह गई थी उसका वेदान्त ने संशोधन कर दिया। त्रुटि यह थी कि जब पुरुष देश-काल-कारण-रहित है, तो ऐसे पुरुष अनेक नहीं हो सकते हैं। ऐसा तो एकही पुरुष हो सकता है; इसलिए वेदान्त ने आत्मा एकही मानी है। इस प्रकार सांख्य की त्रुटि दूर हो गई। जब आत्मा एक मान ली और उसके लक्षण देश-काल-कारण-उपाधि रहित मान लिये, तो उसमें और परमात्मा में कोई अन्तर नहीं रहा। दोनों एकही हैं, केवल दृष्टिस्थान का अन्तर ही है।

ईश्वर विषय में देखिये। चार्वाक तो ईश्वर को मानते ही नहीं थे। न्याय-वैशेषिक ने सगुण ईश्वर का प्रतिपादन किया। सांख्य ने सगुण ईश्वर की असिद्धि मानी। वेदान्त ने निर्गुण ब्रह्म का विवेचन किया। वेदान्त का ब्रह्म ऐसा है जो सब चराचर का आधार और सर्वव्यापी है। ऐसे ब्रह्म के बिना जगत् का परिमाणुओं अथवा प्रकृति से बनना और चलना असम्भव है। जो कुछ शक्तियां संसार में दिखाई देती हैं, इसी की सत्तासे हैं। निर्गुण ब्रह्म को असिद्ध करना नितान्त असंभवहै।

सांख्यानुसार संसारोत्पत्ति मानते हुए वेदान्त ने सांख्य की इस त्रुटि को दूर कर दिया कि प्रकृति स्वतंत्र सत्तावाली है। प्रकृति केवल माया है, और इसकी मनोमय सत्ता है। मनसे पृथक् माया की कोई सत्ता नहीं है। माया, न सत्य है और न असत्य है, अनिर्वचनीय है। अविद्या इसका मूल कारण है और इस लिए संसार स्वप्नवत् है। अविद्या के हटने पर संसार प्रपञ्च भी लोप हो जाता है। अंगरेज़ी सुशिक्षितों को इस अवसर पर बरकले तत्ववेत्ता का स्मरण हो उठेगा। इस महानु भाव ने बड़ी विद्वत्ता और चातुर्य से संसार को असार सिद्ध कर

दिखाया है। पूर्वोक्त दर्शनसिद्धान्तसमालोचना से ज्ञात हुआ होगा कि चार्वाकों का मत ज्ञानशास्त्र की सबसे नीची श्रेणी पर है, न्याय-वैशेषिक दर्शन उससे ऊंची श्रेणी पर हैं। सांख्य-दर्शन के सिद्धान्त इससे भी ऊंचे हैं और वेदान्त दर्शन का गौरव और महत्त्व सबसे ऊंचा है। वेदान्त इसीलिये इस नाम से पुकारा जाता है। वेदान्त का अर्थ वेद के अन्तिम सीमावाले सिद्धान्तों से है। इस समालोचना से निम्न लिखित अनुमान निकलते हैं:—

१—दर्शन शास्त्रों के सिद्धान्त परस्पर विरुद्ध नहीं हैं। जो लोग ऐसा कहते हैं, वे इन सिद्धान्तों से अनभिज्ञ हैं। ये सिद्धान्त उत्तरोत्तर गौरवशाली होते गये हैं। न्याय-वैशेषिक के विचारों से सांख्य के विचार अधिक महत्त्व के हैं, और सांख्य से वेदान्त के। इन शास्त्रों के सिद्धान्तों में परस्पर वही सम्बन्ध है जो मनुष्य की बाल तरुण और परिपक्व अवस्था में होता है। बालक, तरुणमनुष्य का विरोधी नहीं है, न तरुणमनुष्य, गाढ़तरुण और परिपक्व अवस्थावाले मनुष्य का विरोधी है। यही सम्बन्ध इन दर्शन शास्त्रों के सिद्धान्तों में है। ऐसा कहना कि दर्शन शास्त्र परस्पर विरुद्ध हैं, निरर्थक ही नहीं है, किन्तु मूर्खता प्रकट करना है।

२-द्वैत ( Dualism ) और अद्वैत ( Monism ) का विवाद जो चला आता है सर्वथा निरर्थक है; क्योंकि न्याय-वैशेपिक मतवाले जीव के कुछ और लक्षण मानते हैं और वेदान्ती कुछ और। जीव और ईश्वर एक नहीं हो सकते, न लिङ्ग शरीर अथवा सूक्ष्म शरीर और ब्रह्म एक हो सकते हैं। आत्मा और ब्रह्म एक हो सकते हैं।

यदि जीव और आत्मा के एकसे लक्षण माने जायँ और जीव-ईश्वर अथवा आत्मा ब्रह्म को एकही बताया जाय, तो विवाद हो सकता है। जब न्याय-वैशेषिक जीव को सुख, दुःख, इच्छा-द्वेषादि का विषय मानते हैं और वेदान्ती जीव अथवा आत्मा को इन सब दोषों से रहित मानते हैं, तो ऐसी अवस्था में विवाद होना सम्भव नहीं है। जो लोग

ऐसा विवाद करते हैं उन्हें जीव और आत्मा के लक्षण नहीं मालूम हैं। यदि यह परिभाषा जानने पर भी कलह करते रहे हैं, तो केवल पक्षपात और वितण्डा ही है। सिद्धान्त समझने पर तो न्याय-वैशेषिक मतानुयायी यह कह सकते हैं कि जीव और ईश्वर पृथक् २ हैं; परन्तु आत्मा और ब्रह्म एक ही हैं और एकही हो सकते हैं। वेदान्ती यह कह सकते हैं कि सूक्ष्म शरीर जो नैयायिकों के जीव के बराबर है, ब्रह्म से पृथक् है और पृथक् ही हो सकता है, और इसी तरह नैयायिकों का जीव और ईश्वर पृथक् २ हो सकते हैं। परन्तु आत्मा और ब्रह्म जिन के लक्षण नैयायिकों के जीव और ईश्वर से सर्वथा भिन्न हैं, कदापि दो नहीं हो सकते। वे दोनों एक ही हैं और एकही हो सकते हैं।

# वेदान्तदर्शन

वेदोंका ज्ञानकाण्ड, उपनिषद्रूपमें है। इन ज्ञानविचारों को वेदान्त कहते हैं। इनको व्यासजी ने सूत्रबद्ध किया है। ये सूत्र वेदान्त सूत्र अथवा बादरायण सूत्रों के नाम से प्रसिद्ध हैं। इन सूत्रों पर कई विद्वानों ने भाष्य किए हैं; जैसे श्रीशंकराचार्य, श्रीरामानुजाचार्य माधवाचार्यादि। इनमें से शांकर भाष्य अति प्रसिद्ध है। वेदान्त का सारांश निम्न लिखित एक श्लोक में है:—

श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रन्थ कोटिभिः।
ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः॥

अर्थ—जो कोटि ग्रन्थों से कहा गया है वह मैं आधे श्लोक में ही कहताहूं, और वह यह है कि ब्रह्म सत्य है, जगत् मिथ्या है, और जीव ब्रह्म से अलग नहीं है। जैसे प्रकाश के साथ अन्धकार मिला है वैसे ही ज्ञान से अज्ञान मिलाहै। यह अज्ञान जिसे अविद्या अथवा माया कहते हैं, संसार का कारण है। वेदान्तदर्शन का मुख्योद्देश जीव की अविद्या दूर करना है।

## ब्रह्म

ब्रह्म, निरन्तर, सत्य, अव्यय, अखण्ड, सर्वव्यापी, समस्त चराचर सृष्टि का एक मूलाधार तत्त्व है। अपने अव्यक्त रूपमें सब गुणों से वर्जित है, और इसके विषय में "नेतिनेति" के सिवा और कुछ नहीं कह सकते हैं। सच्चिदानन्द विशेषण भी इस अव्यक्त ब्रह्म के सगुण स्वरूप का ही सूचक है। वास्तव में ब्रह्म अव्यक्त और निर्गुण ही है; परन्तु व्यावहारिक दृष्टि से इसका व्यक्त और सगुण रूप भी मानते हैं। वेद और उपनिषदों में दोनों रूपों का विवरण है।

# अव्यक्त ब्रह्म ।

अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथाऽरसान्नित्यमगन्ध
वच्चयत् । अनाद्यनन्तम् महतः परन्ध्रुवं निचाय्य-
तन्मृत्युमुखात्प्रमुच्यते ॥

( कठोपनिषत् )

भाषार्थ-( ब्रह्म ) शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध रहित है, और उसका क्षय भी नहीं होता है- इसीसे नित्य है और अनादि अनन्त है- प्रकृति से परे है अर्थात् शुद्ध ब्रह्मत्व और आनन्द रस रूप है और सदैव स्थित है; मनुष्य ऐसी आत्मा को जान कर मृत्यु के मुख से छूट जाता है ।

सहोवाचैतद्वैतदक्षरं गार्गि ब्राह्मणा अभिवदन्त्य
स्थूलमनण्व ह्रस्वमदीर्घमलोहितमस्नेहमच्छायमत-
मोऽवाय्वनाकाशमसङ्गमरसमगन्धमचक्षुष्कमश्रोत्र
मवागमनोऽतेजस्कमप्राणमसुखमात्रमनन्तर बाह्यं
न तदश्नाति किञ्चनन तदश्नाति कश्चन ॥

( ब्राह्मणोपनिषत् )

भाषार्थ-वह ( याज्ञवल्क्य ) बोले, हे गार्गि ! ब्राह्मण इसको अक्षर अर्थात् अविनाशी कहते हैं, वह न स्थूलहै, न सूक्ष्महै, न लम्बाहै, न चौड़ाहै,न लालहै,न चिकनाहै,न छायाहै,न अंधेराहै,न वायुहै, न आकासहै, न संगीहै, न रसहै, न गंधहै,न नेत्रहै, न कानहै,न वाणीहै, न मनहै, न तेजहै,न प्राणहै,न सुखमात्रहै, न भीतरहै, न बाहरहै,न कोई वस्तुखाताहै, न कोई उसको खा सकताहै ।

यत्तदद्रेश्यमग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुःश्रोत्रं तदपाणि पादम्। नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं तद् भूत योनिं परिपश्यन्ति धीराः। ( मुण्डकोपनिषत् )

भावार्थ— वह दिखाई नहीं देता है, न ग्रहण किया जा सकता है, न उसका कोई जन्मगोत्र है, न शुक्लादि वर्ण है, न उसके नेत्र हैं, न कान, न हाथ, न पैर, वह नित्यहै, व्यापी है, सर्वत्र वर्तमान है, सूक्ष्म से सूक्ष्म है, उसका नाश नहीं है। धीमान् मनुष्य उसको सब भूतों का आदि कारण जानते हैं।

## व्यक्तब्रह्म।

एकोवशी सर्वभूतान्तरात्मा एकंरूपम् बहुधा यः करोति। तमात्मस्थंयेऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतन्नेतरेषाम्॥ ( कठोप० )

भावार्थ-अद्वितीय, सर्व जगत को अपने आधीन मे रखनेवाला, सम्पूर्ण प्राणी मात्रमें स्थित अर्थात् परमात्मा एक शुद्धचित्त स्वरूप को अनेक प्रकार का करता है; इस प्रकार जो पुरुष उसको 'आभास रूप से हृदय में स्थित जानते हैं, उन पुरुषों ही को अनन्त सुख मिलता है।

तदेतत्सत्यं यथा सुदीप्तात् पावकाद्विस्फुलिङ्गाःसहस्रशः प्रभवन्ते सरूपाः तथाऽ क्षराद्विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्रचैवापियन्ति॥ ( मुण्डकोप. )

**भावार्थ**—यह ही सत्य स्वरूप है। जैसे जलती हुई अग्निसे एक रूप के सहस्रों स्फुलिङ्ग निकलते हैं, हेसौम्य! वैसेही उस विना नाशवान् ( ब्रह्म ) से अनेक प्रकार के जीव उत्पन्न होते हैं और फिर उसी में लौटकर लीन होजाते हैं।

अग्निर्म्मूर्द्धा चक्षुषी चन्द्रसूर्य्यौ दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्चवेदाः। वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य पद्भ्यां पृथिवी ह्येष सर्व्वभूतान्तारात्मा॥ ( मुण्डकोप. )

**भावार्थ**—जिसका सिर अग्निहै, जिसकेनेत्र चन्द्र सूर्य हैं, जिसकी वाणी वेद है, जिसके कान दिशाएं हैं, जिसका प्राण वायु है, जिसका हृदय संसार है, जिसके चरणों से पृथ्वी है। वहही सब जीवों के भीतर रहने वाला आत्मा है।

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् सभूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठद्दशांगुलम्॥
( श्वेताश्वतरोपनिषत् )

**भावार्थ**—इस पुरुष के हजारों सिर, हज़ारों पैर हैं। सब भूमि में व्यापक होकर दस अंगुल ऊपर हृदय में ठहरा हुआ है।

स एव काले भुवनस्यगोप्ता विश्वाधिपःसर्वभूतेषुगूढः। यस्मिन् युक्ता ब्रह्मर्षयोदेवताश्च तमेवं ज्ञात्वा मृत्यु पाशांश्छिनत्ति॥ ( श्वेताश्वतरोप० )

भावार्थ—जो उचित समय में संसार की रक्षा करनेवाला है। जो सब जीवों में छिपा हुआ संसार का अधिपति है, जिसमें ब्रह्मऋषि और देवता ध्यान युक्त हैं—ऐसे ब्रह्म को जानकर मृत्यु के फन्दे को ( मनुष्य ) काट डालता है।

सविश्वकृद्विश्वविदात्मयोनिर्ज्ञः कालकालो गुणी सर्वविद् यः। प्रधानक्षेत्रज्ञ पतिर्गुणेशः स संसार मोक्ष स्थितिबन्धहेतुः ॥ ( श्वेताश्वतरोप० )

भावार्थ—वह विश्व का कर्ता है, विश्व का जानने वाला है, जीवात्मा के कारण का जानने वाला, कालका अधिपति गुण संयुक्तहै, सब जानने वालाहै। प्रकृति और चेतन का स्वामी है। गुणोंका ईशहै। मोक्ष स्थिति और बन्ध इन सबका हेतुहै।

यह ब्रह्म, बुद्धि, मन, इन्द्रियां, सबसे परे है और तर्क अथवा बुद्धि चातुर्य से अलभ्यहै; जैसे कहा है:—

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो नमेधया नबहुना श्रुतेन। यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष आत्मा विवृणुतेतनूं स्वाम् ॥ ( कठोप- )

भावार्थ—यह आत्मा न वेदाध्ययन से, न बुद्धिसे, न अनेक शास्त्रों के पढ़ने से प्राप्त होती है। जिस पर वह कृपा करती है—उसी को प्राप्त होती है।

## आत्मा।

जीव अथवा आत्मा वास्तव में ब्रह्म ही है। क्योंकि ब्रह्म के सिवा और कोई वास्तविक सत्यवस्तु नहीं है। जब आत्मा ब्रह्म ही है, तो

निश्चय एक ही है-अनेक नहीं हैं। जो ब्रह्मके लक्षण हैं, वे ही आत्माके लक्षण हैं। जो भिन्नता दिखाई देती है, उस का कारण अविद्या है अध्यारोप नियम से आत्मा में जगत् बन जाता है और अपवाद नियमं से जगत् दूर होकर केवल नित्य शुद्ध आत्मा ही रह जाती है। आत्मा ब्रह्म का दूसरा नाम है; इसलिये जो कुछ है वह ब्रह्म ही है।

# अविद्या ( माया )

ऐसी वस्तु जो सत् है, न असत् है, बल्कि अनिर्वचनीय है, और जिस में सत्व, रजस् और तमस् तीन गुण हैं और जो ज्ञान की विरोधी है और केवल भान रूप ही है, वही माया है।

जबतक ये तीनों गुण एकसे रहते हैं अर्थात् साम्यावस्थामें होते हैं, तो जगत् भी नहीं होता है। जब तमोगुण की अधिकता होती है, तो इस में क्षोभ होता है, और इसका परिणाम जगतोत्पत्ति है।

माया में दो शक्तियां हैं :—

१—आवरण शक्ति

२—विक्षेप शक्ति

आवरण शक्ति से वस्तु का यथार्थ रूप ढक जाता है और विक्षेप शक्ति से मिथ्या कल्पना हो जाती है। बादल का टुकड़ा सूर्य के सामने आनेसे सूर्यको दृष्टिसे छिपा लेता है; इसी तरह आवरण शक्तिकेद्वारा आत्मा नहीं दिखाई देतीहै। अंधेरेमें सूखे वृक्षको देखकर भूतकी कल्पना हो जाती है। इसी तरह विक्षेप शक्ति से आत्मा पर मिथ्या जगत् की कल्पना होती है।

कोई मनुष्य अंधेरेमें एक कोठेमें गया। वहां एक रस्सी का टुकड़ा पड़ा था। उसे देखकर वह डर गया और उसे सर्प जाना। बाहर आकर एक दीपक लिया और फिर कोठेमें प्रवेश किया, तो प्रकाश से ज्ञात हुआ कि वह रस्सी का टुकड़ा है-सर्प नहीं।

इस उदाहरणमें रस्सीका असली रूप दिखाई नहीं देना, एक बात है। रस्सीपर सर्पकी कल्पना होना, दूसरी बात है। प्रकाशसे रस्सीका असली रूप ज्ञात होना, तीसरी बात है।

पहलीका कारण आवरण शक्ति है। दूसरीका कारण विक्षेप शक्ति और तीसरीका, वेदान्त शास्त्रका ज्ञान।

इसी प्रकार समझना चाहिये कि माया अपनी इन दो शक्तियोंद्वारा आत्माको छिपाकर,उसपर जगत्की कल्पना कर देती है। इसलिए जगत् वास्तवमें सत्य नहीं है; परन्तु वह व्यावहारिक सत्ता रखता है।

अब यह लिखते हैं कि जगत्की उत्पत्ति किस प्रकार माया से होती है। पहले मायाका कारण, शरीर है, अर्थात् जितनी माया है वह सब ब्रह्म के कुछ भागसे मिली है जिसमें सत्वगुण प्रधान है।

यह शरीर संसारभरकी वस्तुओंका भांडार है। इस माया पुञ्जके साथ जो ब्रह्मका भाग मिला है, वह ईश्वर कहलाता है। यह ईश्वर सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् और सबका नियन्ता है।

इस शरीरमें सत्वगुण प्रधान है;इसलिए यह आनन्दसे परिपूर्ण है। इसे आनन्दमय कोष भी कहते हैं।

इसकी अवस्था सुषुप्ति, अर्थात् स्वप्नरहित निद्रा आनन्दकी है। स्थूल और सूक्ष्म शरीरोंका, जिनका आगे वर्णन होगा, यह लयस्थान है, अर्थात् कारण शरीर इनके परे है।

यह जगत् भरका कारण शरीर हुआ। इसी तरह प्रत्येक मनुष्य का कारण शरीर समझना चाहिये। इस कारण शरीरका चैतन्य, जो ईश्वर का एक भाग है, प्राज्ञ कहलाता है, और मायाकी मलिन उपाधियों के कारण अल्पज्ञ और अनीश्वर है।

इसी शरीर के कारण अपनेपनकी कल्पना होती है। जैसे समस्त जगत्का कारणशरीर आनन्दमयकोष कहलाता है, वैसे ही यह भी

कहलाता है। इस की अवस्था भी सुषुप्ति है और जीवके सूक्ष्म और स्थूल शरीरों का लयस्थान है।

समस्त जगत्का कारणशरीर और एक व्यक्तिका कारणशरीर अलग अलग नहीं हैं, किन्तु एक ही है। यह केवल दृष्टि का ही अन्तर है। वन और वृक्ष पृथक् पृथक् नहीं हैं। जलाशय और जल पृथक् पृथक नहीं हैं। जब वृक्षोंको पृथक् पृथक् देखते हैं, तो वे वृक्ष हैं, और जब समूह रूपसे तो वन है।

इसी तरह जलाशय और जलके उदाहरण को समझिये। सब जीवों को एकत्र कर देखना, समष्टि है, और उन्हीं जीवों को पृथक् पृथक् कर देखना, व्यष्टि है।

वृक्षों के समूहको वन कहना, समष्टि रीतिसे है और वनके अलग अलग अंशोंको वृक्ष कहना, व्यष्टि रीति है। इस तरह जब सब माया पुंजका ब्रह्म चैतन्यसे मिला हुआ एकत्र देखते हैं, तो समष्टि है, और जब प्रत्येक शरीरको पृथक् पृथक् देखते हैं, तो व्यष्टि है। ईश्वर और प्राज्ञ एकही हैं। ईश्वर समष्टिरूपसे है, और प्राज्ञ व्यष्टि रूपसे।

जैसे वन और वृक्षोंमें सब आकाश नहीं लय हो जाताहै, किन्तु बाहर भी बहुत कुछ बच रहता है; इसी तरह सब मायापुंजमें सब ब्रह्म नहीं आ जाताहै, बहुत कुछ बाहरभी रह जाताहै। ब्रह्मका केवल एक अंश ही मायासे मिला है। जो अवशिष्ट ब्रह्म रहा, उसकी अवस्था तुरीय या तुर्य है।

जगत्की उत्पत्ति ब्रह्मसे इसीतरह है जैसे मकड़ी के जालेकी उत्पत्ति मकड़ीसे। मकड़ी, जाले के निमित्त और उपादन, दोनों कारण है। तन्तुको बनाती हुई निमित्त कारण है और तन्तुओंका उसके शरीरसे पैदा होना, उपादान कारण है। ऐसे ही आवरण और विक्षेप शक्तियोंद्वारा अज्ञान-युक्त चैतन्य अपनी प्रधानतासे जगत्का निमित्त कारण है, और अपनी उपाधियोंकी प्रधानतासे उसका उपादन कारणहै।

# उत्पत्तिक्रम

तमोगुणप्रधानविक्षेपशक्तिवालेअज्ञानयुक्तचैतन्यसे आकाश उत्पन्न हुआ, आकाशसे वायु, वायुसे अग्नि, अग्निसे जल और जलसे पृथिवी।

संसारमें जड़ताकी प्रधानता दिखाई देनेसे ज्ञात होता है कि इसमें तमोगुणकी अधिकता है। ये पांचों स्थूल तत्त्व हैं और इनसे सूक्ष्म शरीर बना है।

सूक्ष्म शरीरके १७ अवयव हैं, अर्थात् ५ ज्ञानेन्द्रियां, ५कर्मेन्द्रियां, ५ वायु, मन और बुद्धि।

अन्तः करणकी वृत्ति जो निश्चय करती है, बुद्धि है।

अन्तः करणकी वृत्ति जिसमें संकल्प विकल्प होते हैं, मन है।

अन्तः करण अनुसंधान और अभिमान युक्त है।

सूक्ष्म शरीरमें तीन कोष हैं—( १ ) विज्ञानमय कोष,( २ ) मनोमय कोष और ( ३ ) प्राणमय कोष।

बुद्धि और ज्ञानेन्द्रियां मिलकर विज्ञानमय कोष है।

मन और कर्मेन्द्रियां मिलकर मनोमय कोष है।

पंच प्राण और कर्मेन्द्रियां मिलकर प्राणमय कोष है।

विज्ञानमय कोष अपनेको कर्ता मानकर और सुख दुःखका भोक्ता समझकर,इसलोक और परलोकमें आता जाता रहताहै;वही जीवहै। इन तीनों कोषोंमें विज्ञानमय कोष, ज्ञान-शक्तिमान् होनेसे कर्ता है, मनोमय कोष, इच्छा-शक्तिमान् होनेसे कारण रूप है और प्राणमय कोष, क्रिया शक्तिमान् होनेसे कार्यरूप है।

इन तीनों कोषोंसे संयुक्त सूक्ष्म शरीर आवागमनमें साथ रहता है।

इन शरीरों के चैतन्य को समष्टिरूप से सूत्रात्मा कहते हैं। इसे हिरण्यगर्भ अथवा प्राण भी कहते हैं; क्योंकि वह सब सूक्ष्म शरीरों में प्रविष्ट है और तीनों कोषोंमें, जिनसे ज्ञान, इच्छा और क्रिया हो सकती हैं, विद्यमान है। इसकी अवस्था स्वप्न है।

इसी चैतन्यको व्यष्टिरूपसे देखा जाय तो तैजस है। सूत्रात्मा और तैजस मन-विकारों के सूक्ष्म विषयोंका अनुभव कर सकते हैं।

जैसे वन और वृक्षों में भेद नहीं है, वैसेही सूत्रात्मा और तैजस में भेद नहीं है।

## स्थूल शरीर।

सूक्ष्म तत्त्व वे हैं जो पांचों सूक्ष्म तत्त्वोंके मेलसे बने हैं। इन पांचोंके मिलाने को पंचीकरण कहते हैं।

पंचीकरण समझने को नीचे लिखा उदाहरण देखिये।

# पंचीकरण

## का

# उदाहरण ।

प्रत्येक तत्त्वका अर्द्ध भाग लो और बाकी के अर्द्ध भागकी जगह अवशिष्ट चारों तत्त्वोंके अर्द्धभागों के चौथाई चौथाई भाग मिलाओ, तो एक तत्त्वमें पांचों तत्त्व मिल जायँगे। दूसरे शब्दों में यह कहना है कि पंचीकृत तत्त्वोंमें से प्रत्येक तत्त्व में $\frac{१}{२}$ अपना तत्त्व है और $\frac{१}{८}$ प्रत्येक बाकी के चार तत्त्वों का।

जैसे पंचीकृत आकाश तत्त्व में $\frac{१}{२}$ आकाश तत्त्व, $\frac{१}{८}$ वायु, $\frac{१}{८}$ अग्नि, $\frac{१}{८}$ जल और $\frac{१}{८}$ पृथिवी तत्त्व हैं।

इन पंचीकृत तत्त्वोंसे सब लोक और सब स्थूल शरीर उत्पन्न हुए हैं। जो खाने और पीने की वस्तुएं हैं, वेभी इन्हीं से निर्मित हैं।

## स्थूल शरीर चार प्रकार के हैं।

१. जरायुज-जो गर्भसे उत्पन्नहों; जैसे मनुष्य पशु आदि।

२. अण्डज-जो अंडेसे उत्पन्न हों; जैसे पक्षी सर्पादि।

३. स्वेदज-जो पसीने से उत्पन्न हों; जैसे जूं, मच्छड़ आदि।

४. उद्भिज-जो पृथिवी को फोड़कर उत्पन्नहों; जैसे लता वृक्षादि।

इन सब स्थूल शरीरों को भी समष्टि और व्यष्टि दृष्टि से देखिए।

जो चैतन्य, सब स्थूल शरीरोंसे मिला है, वैश्वानर अथवा विराट कहलाता है। यह शरीर अन्नमयकोष है और इसकी अवस्था जागृत है।

जो चैतन्य, प्रत्येक व्यक्ति शरीर से मिला है, विश्व कहलाता है। इसे भी अन्नमय कोष कहते हैं और इसकी भी अवस्था जागृत है।

विराट और विश्व, सूक्ष्म शरीरों के द्वारा सब स्थूल पदार्थों का अनुभव कर सकते हैं।

## सारांश।

ब्रह्मका भाग जो समस्त माया अर्थात् अज्ञानसे मिला है और जिसके कारण संसारकी उत्पत्ति है; तीन शरीरों में विभक्त है, अर्थात्:-

**कारण शरीर**—इसमें समस्त माया पुञ्ज शामिल है। जो चैतन्य इसमें मिला है, उसे समष्टि दृष्टिसे ईश्वर और व्यष्टि दृष्टिसे प्राज्ञ कहते हैं। इस शरीर को आनन्दमयकोष भी कहते हैं, और इसकी अवस्था सुषुप्ति है।

**सूक्ष्म शरीर**—यह शरीर शुद्ध सूक्ष्म अपंचीकृत तत्त्वोंका बना है और १७ अवयव रखता है; अर्थात् ५ ज्ञानेन्द्रियां, ५ कर्मेन्द्रियां, ५ वायु, मन और बुद्धि। जो चैतन्य इसमें मिला है, उसे समष्टि दृष्टिसे हिरण्य गर्भ अथवा सूत्रात्मा अथवा प्राण कहते हैं और व्यष्टि दृष्टिसे तेजस। इसमें विज्ञानमय, मनोमय और प्राणमय तीन कोष हैं। इस की अवस्था स्वप्न है।

**स्थूल शरीर**—यह शरीर पंचीकृत तत्त्वोंका बना है। इसके चैतन्य को समष्टि दृष्टिसे वैश्वानर और व्यष्टि दृष्टिसे विश्व कहते हैं। इस शरीरको अन्नमय कोष भी कहते हैं। इसकी अवस्था जागृत है।

चौथी अवस्था वह है जिसमें शुद्ध मायारहित ब्रह्म है। उसे तुर्य अथवा तुरीय अवस्था कहते हैं।

## अध्यारोप और अपवाद।

**अध्यारोप**—सच्चिदानन्द ब्रह्म वस्तुमें माया पुञ्ज अवस्तु का आरोप करना, अध्यारोप है।

उदाहरण—किसी रस्सीके टुकड़ेको अंधेरेमें सर्प समझना, अर्थात् रस्सीके वास्तविक रूपको नहीं जानकर उसमें सर्पकी मिथ्या कल्पना करना; इसी तरह शुद्ध सच्चिदानन्द ब्रह्ममें संसारकी कल्पना करना, अध्यारोप है।

**अपवाद**—अध्यारोप के विपरीत, अर्थात् असत्यको हटाकर सत्य वस्तुका ज्ञान प्राप्त करना, अपवाद है। इस नियमसे यह ज्ञान प्राप्त होता है, कि संसार असत्य है—केवल ब्रह्मही सत्य है।

संसार, सत्य वस्तु ब्रह्म का विकार नहीं, किन्तु विवर्त है, जो देखने मात्रको ही है–वास्तवमें कुछ नहीं है।

अध्यारोपसे संसारकी उत्पत्ति आदिका ज्ञान प्राप्त होता है और अपवाद से ब्रह्म का।

पहले ही कह आये हैं कि ब्रह्मसे मिली हुई त्रिगुणात्मिक मायासे संसार उत्पन्न हुआ है। पहले आकाश उत्पन्न हुआ, आकाशसे वायु, वायु से अग्नि, अग्निसे जल, और जलसे पृथिवी। इसी तरह और क्रम है।

यह अध्यारोप नियम है, अर्थात् ब्रह्ममें अवस्तु आरोप करना है।

इसके विपरीत समझना कि पृथिवी, जलसे उत्पन्न हुई, जल अग्निसे हुआ, अग्नि वायुसे हुई, वायु आकाशसे हुआ और आकाश मायासे उत्पन्न हुआ, और माया असत्य है–केवल ब्रह्मही ब्रह्म है। यह अपवाद है।

अध्यारोपको Synthetical method और अपवाद को Analytical method कह सकते हैं।

## अविद्याभ्रम दूर करनेके उपाय।

लिख आये हैं कि आत्मा ब्रह्मही है, अन्य नहीं; इसलिए उसमें कोई दोष नहीं है। अविद्याकीउत्पन्नकीहुई उपाधियों से उसका वास्तविक स्वरूप छिपा हुआ है। यदि उपाधियां हट जायं, तो शुद्ध सच्चिदानन्द ब्रह्म रहजाय। इन उपाधियों के हटानेका नाम ही आत्मशुद्धि है, जिसके ये साधन हैं:—

१ श्रवण २ मनन ३ निदिध्यासन ४ समाधि

## श्रवण।

छः साधनों द्वारा सब वेदान्तवाक्यों का तात्पर्य अद्वितीय ब्रह्ममें समझना, श्रवण है।

छः साधन ये हैं:—

१ उपक्रमोपसंहारौ २ अभ्यास ३ अपूर्वता ४ फल ५ अर्थवाद ६ उपपत्ति।

१. उपक्रमोपसंहारौका अर्थ प्रकरणका आरंभ और अंत है। जो विषय किसी पुस्तक में प्रतिपादित होता है, उसका वर्णन प्रकरण के आरंभ और अंतमें होता है; जैसे छान्दोग्य उपनिषत्के छटे प्रपाठके आदि और अंतमें अद्वितीय ब्रह्म वस्तुका इस भांति प्रतिपादन है—"एकमेवाद्वितीयम्" "ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्"।

२. अभ्यास—जिस वस्तुका प्रतिपादन प्रकरणमें है, उसका वार वार प्रतिपादन उस प्रकरणके मध्यमें होना; जैसे उसी छान्दोग्य उपनिषत प्रपाठमें "तत्त्वमसि" वाक्य नौ दफ़ा आया है।

३. अपूर्वता—प्रकरणमें जिस वस्तुका प्रतिपादन है वह किसी तरह इन्द्रियोंका विषय नहीं है; जैसा कि छान्दोग्य उपनिषत् के उसी प्रपाठ में सिद्ध किया है।

४. फल—प्रकरणमें जो आत्मज्ञान वा उसका अनुष्ठान प्रतिपादित हो, उसीका ज्ञान प्राप्त करने का प्रयोजन। उदाहरणके लिए छान्दोग्य उपनिषत्का छटा प्रपाठ देखिये।

५. अर्थवाद—प्रकरण में जिस विषय का प्रतिपादन हो उस की प्रशंसा स्थान स्थान पर करना। छान्दोग्य उपनिषत् का छटा प्रपाठ देखो।

६. उपपत्ति—प्रकरण के प्रतिपाद्य विषय के अर्थसाधन में युक्तियों का वार २ कहना; जैसे उसी प्रपाठमें मृत्पिंडसे समस्त मृन्मय वस्तुओं का ज्ञान बताना।

## मनन।

जिस अद्वितीय ब्रह्म वस्तु का श्रवण किया है, उस का निरन्तर चिन्तन वेदान्त अर्थानुसार करना, मनन है।

## निदिध्यासन।

विजातीय देहादि वस्तुओं को छोड़ कर अद्वितीय ब्रह्म सम्बन्धिनी वस्तुओं के प्रत्यय प्रवाह का नाम निदिध्यासन है।

## समाधि।

समाधि दो प्रकार की है-१ सविकल्प और २ निर्विकल्प।

सविकल्प समाधि-जिस में ज्ञाता और ज्ञानादि के विकल्पलय की अनपेक्षा हो और अद्वितीय ब्रह्म के आकार की आकारता हो। उस चित्तवृत्तिके अवस्थानका नाम सविकल्प समाधि है।

इस समाधिमें चित्तकी वृत्ति को ब्रह्म में लयकर देना है और इस का कुछ विचार नहीं रखना है कि ज्ञाता और ज्ञान में भेद है या नहीं; जैसे मिट्टीसे बनेहुए हाथी आदिका ज्ञान भी हो; परन्तु सब मिट्टी ही दिखाई दे। इसी तरह चाहे द्वैत भी भान होता हो; परन्तु सब अद्वितीय ब्रह्म ही दिखाई दे, वह सविकल्प समाधि है।

निर्विकल्प समाधि—बुद्धिकी वृत्तिका अद्वितीय ब्रह्ममें उसी का आकार बनकर एक भावसे अवस्थान होना निर्विकल्प समाधि है। इस में ज्ञाता ज्ञानादि के भेद की कोई अपेक्षा नहीं रहती है; जैसे लवण पानी में मिलकर पानीका रूप ही हो जाता है और पानी ही पानी दिखाई देता है; इसी तरह ब्रह्ममें चितवृत्ति लीन हो जानेसे ब्रह्म के सिवा और कुछ नहीं दिखाई देता है। इस अवस्था और सुषुप्ति अवस्था में यह भेद है कि सुषुप्ति अवस्थामें तो चित्तवृत्ति विद्यमान रहती है और निर्विकल्प समाधि अवस्था में नहीं। दोनों में चित्तवृत्तिका भान नहीं होता है—केवल चित्तवृत्ति रहने और नहीं रहनेका ही भेद है :—

निर्विकल्प समाधि के आठ अङ्ग और हैं :—

१ यम २ नियम ३ आसन ४ प्राणायाम ५ प्रत्याहार ६ धारणा ७ ध्यान ८ समाधि।

## यम ।

अहिंसा, सत्य, अस्तेय ( अर्थात् चोरी नहीं करना ), ब्रह्मचर्य और परिग्रह ( दानादि नहीं लेना ); ये पांच यम हैं ।

## नियम ।

शौच ( शुद्धि रखना ) संतोष, तप, स्वाध्याय ( जप ) और ईश्वर पूजन ; ये पांच नियम हैं ।

## आसन ।

आसन अनेक हैं; जैसे पद्मासन, स्वस्तिकासन, अर्द्धासन आदि ।

## प्राणायाम ।

रेचक, पूरक, कुम्भक प्राणनिग्रह के उपाय हैं ।

## प्रत्याहार ।

इन्द्रियोंको अपने अपने विषय में विचरने से अलग करना, प्रत्याहार है ।

## धारणा ।

अाद्वतीय ब्रह्ममें इन्द्रियोंका लगाना, धारणा है ।

## समाधि ।

सविकल्प समाधि का पहले विवरण हो चुका है । निर्विकल्प समाधि में चार चीज़ें विघ्न डालनेवाली हैं; अर्थात् लय, विक्षेप, कषाय और रसास्वाद ।

अखण्ड ब्रह्ममें चित्तवृत्तिके नहीं लगनेसे निद्रा आना, लय है । अखण्ड ब्रह्ममें चित्तवृत्तिका नहीं लगना, किन्तु और किसी चीज़में लग जाना, विक्षेप है ।

लय विक्षेप भी नहीं हो, तथापि चित्तवृत्ति का रागादि वासनाओं से अखण्ड ब्रह्मपर नहीं लगना, कषाय है ।

अखण्ड ब्रह्ममें चित्तवृत्ति नहीं लगनेसे सविकल्प आनन्दका स्वाद आना, अथवा समाधि के आरम्भ में सविकल्प आनन्द का स्वाद आना—रसास्वाद है।

जब इन विघ्नोंसे बचकर चित्त निर्वात दीपके समान अचल होकर अखंड चैतन्यमात्र ठहरता है, तब निर्विकल्प समाधि होती है।

## जीवनमुक्त

जो मनुष्य इसी देहमें अज्ञानसे बने हुये कर्म संशयादि को छोड़कर बन्धनरहित होकर अखंड ब्रह्ममें ही तत्पर होजाताहै और अखंड ब्रह्म और अपनेमें कुछ भेद नहीं समझता है; क्योंकि अखंड ब्रह्मको अपनी आत्मामें साक्षात् कर लेताहै, वह जीवनमुक्त है।

भिद्यते हृदयग्रन्थि श्छिद्यन्ते सर्व संशयाः।
क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे॥

उस परब्रह्मके देखेनपर हृदयकी गांठ टूट जाती है, सब संशय जाते रहते हैं और सब कर्म्म क्षीण हो जाते हैं।

# उपनिषत्

चारों वेदों के दो भाग हैं, कर्म काण्ड और ज्ञान काण्ड। कर्म काण्ड का विषय वेदों के ब्राह्मणों में सम्यक् प्रकार वर्णित है और इन्हीं के आधारपर जैमिनिसूत्र, जिने पूर्व मीमांसा कहते हैं, लिखेगये हैं। ज्ञानका विषय उपनिषदों में बताया गयाहै, और इन्हीं के आधारपर व्यासजीने वेदान्त सूत्र रचे हैं। भगवद्गीता में कर्म काण्ड और ज्ञानकाण्ड-दोनोंका निर्देश है- ज्ञान काण्डका अधिकतर। गीता में ज्ञानका विषय उपनिषदों से ही लियागया है; क्योंकि गीता के बहुत से श्लोक अक्षरशः उपनिषदों में मिलते हैं।

उपनिषदों की संख्या बहुतहै। ११६ उपनिषत् छपे हुये भी मिलतेहैं; परन्तु इनमें से मुख्य और प्राचीन उपनिषत् बारह ही हैं, अर्थात् बृहदारण्योपनिषत् छान्दोग्योपनिषत् ईशोपनिषत्-कठोपनिषत्-केनोपनिषत्-प्रश्नोपनिषत्माण्डूक्योपनिषत्-मुण्डकोपनिषत्-श्वेताश्वतापनिषत्-तैत्तिरीयोपनिषत्- ऐतरेयोपनिषत् और कौषीतक्योपनिषत्। आत्मा क्या है? परमात्माक्या है? इन दोनों का क्या सम्बन्ध है? संसार क्याहै और कैसे रचागया और संसार दुःख से कैसे निवृति हो सकतीहै? ये सब प्रश्न, इन उपनिषदों में उठे हैं, और इनके उत्तर बड़ी विद्वित्ता और गम्भीर गवेशणा से दिये हैं। गीतामें भी ज्ञानसम्बन्धी विचार इन्हीं उपनिषदों के आधारपर हैं।

# सांख्यदर्शन ।

सांख्यदर्शन के सिद्धान्त बड़े प्राचीन हैं और उपनिषदों में भी पाये जाते हैं; परन्तु इनको सूत्र बद्ध कर शास्त्र के रूप में धरना कपिल मुनि ही का काम है ।

सांख्यशास्त्र का उद्देश तीनों प्रकार के दुःखों से छूटकर मोक्ष प्राप्त करना है । इस प्राप्ति का साधन सांख्य के २५ तत्वों का पूर्ण ज्ञानप्राप्त करना है । ये तत्त्व इस भांति हैः—

१ अव्यक्त

२ बुद्धि

३ अहंकार

४—८ पांच तन्मात्राएं

९–१४ पांच ज्ञानेन्द्रियां

१५–१८ पांच कर्मेन्द्रियां

१९ मन

२०–२४ पांच महाभूत

२५ पुरुष

इनमें से पहले ८ प्राकृतिक तत्त्व कहलाते हैं, और पिछले १६, विकार ।

अव्यक्त—इसे प्रधान-अक्षर-प्रकृति-प्रसूता आदि भी कहते हैं । अव्यक्त का अर्थ है जो विकासित नहीं हुआ है ।

प्रकृति की वह दशा, जो संसारोत्पत्ति के पूर्व थी, अव्यक्त थी, अर्थात् प्रकृति का विकास नहीं हुआ था-अव्यक्त दशा में प्रकृति अनादि अनन्त है, और यह किसी से उत्पन्न नहीं हुई है; परन्तु उत्पन्न करने की शक्ति रखती है। यह शक्ति सत्त्व-रज-तम तीन गुणों से संयुक्त है, जो उसमें सदैव विद्यमान हैं। जब तीनों साम्यावस्था में रहते हैं, तो संसार नहीं होता है;

परन्तु जब इनमें एक भी अधिक या न्यून होताहै, तो संसारोत्पत्ति होने लगतीहै। संसार की सभी वस्तुओं में तीनों गुण व्याप्त हैं। प्रकृति से पहले बुद्धि उत्पन्न होती है।

**बुद्धि**—इसके दूसरे नाम हैं–महत्-प्रज्ञा-मति-धी। बुद्धि का धर्म-निश्चय करना है। इसके द्वारा निश्चय होता है कि यह मनुष्य है या पशु या वृक्षादि। बुद्धि से अहंकार उत्पन्न होता है।

**अहंकार**-जिस से अपनापन प्रकट हो; जैसे मैं सुनता हूं, मैं जाता हूं इत्यादि। अहंकार के विना जीव में अपनापन नहीं आता है। अहंकार से तन्मात्राएं, ज्ञान और कर्मेन्द्रियां और मन उत्पन्न हुए हैं। सत्त्व प्रधान अहंकार से ११ इन्द्रियां और तमप्रधान अहंकार से ५ तन्मात्राएं उत्पन्न हुई हैं।

**तन्मात्राएं**-शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध-इन पांचों के सूक्ष्म तत्त्वों का नाम तन्मात्राएं है। तन्मात्राओं से पंच महाभूत उत्पन्न हुये हैं।

**ज्ञानेन्द्रियां**–श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, जिव्हा और घ्राण

**कर्मेन्द्रियां**–हस्त, पद, वाणी, गुदा और उपस्थ।

**मन**–ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय–दोनों के लक्षण रखता है, और संकल्प विकल्प इस का धर्म है।

**पांच महाभूत**-पृथ्वी, जल, आकाश, वायु, तेज

**पुरुष**–पुरुष के यह लक्षण हैं–अनादि, सूक्ष्म, सर्वव्यापी, साक्षी, निर्गुण, अजन्मा, असृष्टा, निर्मल, सब का ज्ञाता, द्रष्टा। उस में आदि अन्त, मध्य नहीं है; इस कारण वह अनादि है। उस के खण्ड नहीं हैं, और इन्द्रियों से परे है; इस लिये वह सूक्ष्म है। आकाश के समान सर्वत्र व्यापक और असीम है; इसलिये वह सर्वव्यापी है। सुख दुःख

देखता है; इसलिये साक्षी है। उसमें सत्त्व, रज, तम-तीनों गुण नहीं हैं; इसलिये निर्गुण है। उसका जन्म नहीं हुआ और न हो सकता है; इस लिये अजन्मा है। प्रकृति के विकारों को देखता है; इस लिये द्रष्टा है। साक्षी होने से उस में सुख दुःख का अनुभव कह सकते हैं; इस लिये भोक्ता है। निर्गुण और विरक्त होने से उसे कर्त्ता नहीं कह सकते है। सर्व पदार्थों के गुणों को जानता है; इसलिये सर्वज्ञ है। अच्छे बुरे कर्मों का सम्बन्ध उस से नहीं है; इसलिये निर्मल है। निर्बीज होने से अस्रष्टा है।

पुरुष एक नहीं अनेक हैं। इसके दूसरे नाम, आत्मा, पुमान्, क्षेत्रज्ञ, नर, कवि, ब्रह्मण, अक्षर, प्राण आदि हैं।

## संसारोत्पत्ति और लय क्रियाएं।

पुरुष के संग में प्रकृति अपने तीनों गुणों की वैषम्यता से सृष्टि उत्पन्न करती है। सृष्टि के विकास का यह नियम है:— अव्यक्त अथवा प्रकृति से पहले बुद्धि उत्पन्न होती है, बुद्धि से अहंकार उत्पन्न होता है, अहंकार से तन्मात्राएं, ज्ञानेन्द्रियां, कर्मेन्द्रियां और मन उत्पन्न होते हैं। मात्राओं से महाभूत उत्पन्न होते हैं। इस विकास क्रिया का नाम संक्रम है। इसके विपरीत क्रिया का नाम प्रतिसंक्रम है। संक्रमक्रिया को विकासक्रम अथवा परिणामपरिवर्तन भी कह सकते हैं।

## जीव।

पुरुष के लक्षण ऊपर लिख आये हैं। उनके देखते यह सिद्ध नहीं कि पुरुष कर्मों के बन्धनों में पड़कर आवागमन करता है। वह सदैव निर्मल और स्वतंत्र है। यदि यह बात है तो फिर यह सब कौन भोगता है। सांख्य का उत्तर है कि एक लिङ्ग शरीर है, जो १७ वस्तुओं का बना है, अर्थात् बुद्धि, मन, ५ ज्ञानेन्द्रियां, ५ कर्मेन्द्रियां और पांच तन्मात्रायें। इस शरीर के द्वारा ही जीवात्मा, फल अथवा मोक्ष की इच्छा करती है। यह शरीर स्थूल शरीर के बिना कुछ अनुभव नहीं कर सकता है।

## दुःख।

जीव को तीन प्रकार के दुःख होते हैं :—

१—वे दुःख जो शरीर और मन से हों।

२—वे दुःख जो बाहर से हों; जैसे चोर, सर्प, इत्यादि से।

३—वे दुःख जो दैव की तरफ़ से हों; जैसे अति वृष्टि, हिमपात, ताप इत्यादि।

ये सब दुःख पूर्व्व कर्मों से होते हैं। इन सब दुःखों से छुटकारा पाना, मोक्ष है।

## मोक्ष।

मोक्ष तीन प्रकार की है :—

१—ज्ञानाधिकता से, २—इन्द्रियों के विषयों की उपरति होने से और ३—सर्वकर्मवासनादि के नाश होने से, जिसे विशेष मोक्ष कहते हैं।

इस मोक्ष को प्राप्त कर मनुष्य फिर संसार में नहीं आता है, सदैव परमानन्दरूप हो जाता है।

मोक्ष की प्राप्ति के लिये अविद्या अथवा अविवेक एक बड़ी बाधा है। बाधायें मुख्यतः पांच प्रकार की हैं—तमस, मोह, मायामोह, तमश्र—और अन्धतमश्र।

इसके दूर करने के लिये, सांख्य दर्शन में ५ तत्त्व कहे हैं। उन का पूर्ण ज्ञान होना चाहिये।

मनुष्य को समझना चाहिये कि गुण, अर्थात्-सत्त्व-रज-तम प्रकृति में है, न कि आत्मा में, और जो कर्त्तापन है, वह सब गुणों में ही है। अविवेक के कारण मनुष्य समझता है कि कर्त्तापन आत्मा में है और कहता है कि मैं करता हूं; परन्तु यह मूर्खता है। आत्मा निर्मल और निर्विकल्प है। देखो गीता—

३ अध्याय २७ श्लोक

१३ अध्याय २६, ३० श्लोक

सांख्यमतानुसार अध्यात्म, आधिभूत और आधिदैव शब्दों के ये अर्थ हैं:—

बुद्धि, अहंकार, मन, ज्ञानेन्द्रियां, कर्मेन्द्रियां; इन १३ को तीन तरह से विचार करो । जब इनमें से प्रत्येक अपने रूप में देखी जाती है, तो वह एक आन्तरिक भाव है, जो अध्यात्म कहलाता है । जिन बाहर वाली वस्तुओं का सम्बन्ध उस से होता है, वे आधिभूत हैं । जो इनमें से प्रत्येक का देवता है, वह आधिदेव है । बुद्धि स्वयं एक आन्तरिक भाव है । उसके द्वारा जिस विषय का निश्चय किया जाय, वह बाह्य है । इसलिये इस उदाहरण में बुद्धि अध्यात्म है, विषय, आधिभूत है और इसका देवता ब्रह्मा, आधिदेव है । इसी तरह अहंकार मनादि को भी समझो ।

अध्यात्म और आधिभूत में वही सम्बन्ध है, जो ज्ञाता और ज्ञेय में है ।

सांख्य तीन प्रमाण मानता है, अर्थात् १ प्रत्यक्ष २ अनुमान और ३ आप्त वचन ।

# योग दर्शन।

योगशास्त्र के सिद्धान्त प्राचीन हैं; परन्तु इन सबको शास्त्ररूप में लाना पतञ्जलि ऋषिका काम है। योग का अर्थ मिलना है; परन्तु ईश्वर और जीव तो एकही है; इस लिये ईश्वर से जीव का मिलना, यह अर्थ नहीं हो सकता है। अतः योग का अर्थ 'चित्तवृत्ति निरोधः' अर्थात् चित्तकी वृतियों को रोकना है; जैसे कि पतञ्जलियोगदर्शन के आरम्भ में कहागया है।

योग का सांख्य के साथ घनिष्ट सम्बन्ध है। सांख्य शास्त्र के उपदेश से मन को पूरा ज्ञान हो सकता है; परन्तु इन्द्रियों की चेष्टाओं और संसार सम्बन्धी चिन्ताओं से चित्त फिर लिप्त हो सकता है। इसलिए ऐसे साधन बताने की परमावश्यकता है, जो चित्तको सदैव वश में रख सकें और मोक्ष प्राप्ति में उपयोगी हों।

ये साधन योगशास्त्र में कहेगये हैं।

चित्त के कार्य ये हैं—सत्यज्ञान—मिथ्याज्ञान—संकल्प विकल्प—निद्रा और स्मरण।

सत्यज्ञान तीन प्रमाणों के द्वारा होता है, अर्थात् प्रत्यक्ष, अनुमान और आप्तवचन।

मिथ्याज्ञान का उदाहरण रज्जु में सर्प का अथवा सीपी में चांदी का भान होना है।

संकल्प विकल्प का उदाहरण ऐसी वस्तु; जैसे वर्गवृत्तकी कल्पना करना है, जो असम्भव है।

निद्रा और स्मरण के उदाहरण स्पष्ट हैं, लिखने की आवश्यकता नहीं। इन सब वृतियों को वशीभूत करने के साधन अभ्यास और वैराग्य हैं। अभ्यास से मन स्थिर होताहै। संसार से निवृति होना और निरन्तर निरभिलाषी हो, वैराग्य है।

योग के आठ अङ्ग हैं, अर्थात् १ यम २ नियम ३ आसन ४ प्राणायाम ५ प्रत्याहार ६ धारणा ७ ध्यान और ८ समाधि

## यम

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और परिग्रह; ये पांच यम हैं।

## नियम

तप, स्वाध्याय (जप), संतोष, शौच, ईश्वर पूजन; ये पांच नियम हैं।

## आसन

आसन ८४ प्रकारके हैं, जिनमें से कुछ का वर्णन करते हैं:-

**पद्मासन**—बांई जाँघ पर दांये पैर को रखना और बांये पैर को दांई जांघ पर रखना-दोनों हाथों को इस प्रकार रखना कि दांये हाथसे बायें पैर का अँगूठा और बांयें हाथ से दांयें पैर का अँगूठा पकड़ा जाय और नेत्र नाक की नोक पर रहें। इससे सब बीमारियां दूर हो जाती हैं।

**स्वस्तिकासन**—सीधा बैठ कर पैरों को आमने सामने की जांघों के नीचे रखना।

**भद्रासन**—हाथों को कूर्म के रूप में उपस्थ के ऊपर कर पैरों के नीचे रखना।

**वीरासन**-प्रत्येक पैरको जांघों के नीचे ठड़ा रखना।

आसनों के सिवा मुद्रायें भी हैं। शरीर के ऊपर के अवयवोंको विशेष रीतिसे नियुक्त करना मुद्राएं हैं।

योगीके लिये भोजन वासादि के नियम भी बताये गये हैं।

## प्राणायाम।

शरीर की वायु का नाम प्राण है। आयाम उस का रोकना है। प्राणायाम का अर्थ शरीर की वायुको रोकना है। प्राणायाम तीन प्रकार का है—रेचक-पूरक और कुम्भक।

रेचक–बाहर की तरफ़ से स्वांस लेना, पूरक–उस को रोकना और कुम्भक–वायु का साम्यभाव से स्थिर होना।

१२ मात्राओं का प्राणायाम मन्द है, २४ मात्राओं का मध्यम है और ३६ मात्राओं का श्रेष्ठ है।

## प्रत्याहार।

विषयों में विचरती हुई इन्द्रियों को अलग करने का नाम प्रत्याहार है। आसन और प्राणायाम के प्रयोग से इन्द्रियों को उन के विषयों से अलग कर सकते हैं। पुरुष और प्रकृति का भेद जानने में यह क्रिया आवश्यक हैं।

## धारणा।

नासिकाग्र- नाभी- मूर्द्धि आदि एक जगह में चित्तबंधन करने का नाम धारणा है। इस से मन चलायमान नहीं होता है और एक चीज़ पर जमा रहता है।

## ध्यान।

सब वस्तुओं को छोड़ कर एक लक्ष्यपर ध्यान लगाने का नाम ध्यान है। इस में देशादि का अवलम्बन करना पड़ता है।

## समाधि।

देशादि का अवलम्बन छोड़कर ध्यान करना समाधि है। जिस का ध्यान किया जाय उसका आकार बनजाना अर्थात् उससे एक हो जाना समाधि है। यह दो प्रकार की है:–

सम्प्रज्ञात, सबीज अथवा सविकल्प और असम्प्रज्ञात, निर्बीज अथवा निर्विकल्प–

किसी निश्चित लक्ष्य पर मन का एक हो जाना पहले प्रकार की समाधि है। ध्यान में ऐसी अवस्था को पहुंच जाना कि कोई ध्यान विषय ही नहीं रहे, दूसरी तरह की समाधि है। समाधि प्राप्त करने के कई उपाय हैं; जैसे प्राणायाम, ईश्वरध्यान अथवा सांख्य के २४ तत्वों का ध्यान करना।

## समयम।

धारणा, ध्यान और समाधि मिल कर समयम कहलाता है, और इस से सिद्धियां प्राप्त होती हैं।

## सिद्धियां ( विभूतियां, ऋद्धियां )

१ भूत भविष्यत घटनाओं का जानना।
२ पशु पक्षियों की बोली समझना।
३ पूर्व जन्मों का हाल जानना।
४ दूसरे के मन की बात जानना।
५ अदृष्ट हो जाना।
६ मृत्यु का हाल जानना।
७ हाथी का बल प्राप्त करना।
८ जो वस्तुएं दूसरों को नहीं दिखाई दें, उने देखना।
९ एक शरीर को छोड़ कर दूसरे शरीर में चला जाना, अर्थात् रूपान्तर होना।
१० आकाश में गमन करना।
११ रुई के समान कोमल हो जाना।
१२ श्रवण शक्ति का अपरिमित हो जाना।
१३ इन्द्रियों को जीतना।
१४ काल पर अधिकार करलेना।
१५ शीत तापादि को जीतना।

१६ सूर्य्य पर ध्यान लगाने से भूगोल का हाल जानना।

१७ चन्द्रमा पर ध्यान लगाकर जोतिष शास्त्र जानना।

१८ ध्रुव पर ध्यान लगाने से नक्षत्रों की गति जानना।

१९ नाभी पर ध्यान लगाने से शरीर के भीतर का सब हाल जानना।

२० क्षुधा पिपासा पर अधिकार करना।

२१ आकाश के अदृष्ट दृश्य देखना।

२२ दृढ़ता प्राप्त करना।

इस प्रकार की बहुत सिद्धियां हैं। कोई चीज़ ऐसी नहीं है कि जो समयम करने से मालूम नहीं हो सकती हो।

बहुत से योगी इन सिद्धियों के गौरव को देख कर मोक्ष प्राप्ति की चेष्टा से डिग जाते हैं। ऐसा नहीं होना चाहिए। मोक्ष पद का लक्ष्य सदैव रहना चाहिए।

## संस्कार और वासनाएं।

कर्मों के फल वासनारूप में रहते हैं, दिखाई नहीं देते, अर्थात् स्मृति रूप में रहते हैं।

इन्द्रियों के विषय भोग से वासनाओं की उत्पत्ति होती है। विषय भोग इच्छा से उत्पन्न होते हैं और इच्छा अज्ञान से। यह अज्ञान, ज्ञान और योग से नष्ट हो सकता है; जैसे बीज अग्नि से जल सकता है। वासना को बीज समझना चाहिये। जैसे बीज से वृक्ष उत्पन्न होता है वैसे ही वासनाओंसे शुभ और अशुभ कर्मोंकी उत्पत्ति होकर संसार जाल दिखाई देने लगता है। इसका नाश योग के साधन से हो जाता है और कैवल्य मोक्ष प्राप्त होती है।

सांख्य में ईश्वर का वर्णन नहीं है; परन्तु योगदर्शन में ईश्वर को सब पुरुषों का अधिष्ठाता बताया है। वह संसार भरकी मोक्ष कर सकता है, वह अनादि-दयालु और सर्वज्ञ है। उसी का नाम प्रणव है। उसी के ध्यान से चित्त वृत्तियों का निरोध होता है और समाधि होती है।

# न्यायदर्शन ।

न्याय शास्त्र के कर्त्ता गौतम ऋषि हैं । मोक्ष प्राप्त करना इस शास्त्र का मुख्योद्देश है । अपवर्ग, अर्थात् मोक्ष साधन के पदार्थ निम्न लिखित हैं:—

१ प्रमाण २ प्रमेय ३ संशय ४ प्रयोजन ५ दृष्टान्त ६ सिद्धान्त ७ अवयव ८ तर्क ९ निर्णय १० वाद ११ जल्प १२ वितण्डा १३ हेत्वाभास १४ कलह (छल) १५ जाति १६ निग्रहस्थान ।

## १ प्रमाण ।

प्रमाण चार हैं,अर्थात् प्रत्यक्ष, अनुमान,उपमान और शब्द (विश्वास योग्य पुरुष का वचन अथवा वेद प्रमाण) ।

## २ प्रमेय ।

प्रमेय १२ हैं, अर्थात् १ आत्मा २ शरीर ३ इन्द्रियां ४ इन्द्रियार्थ ५ बुद्धि ६ मन ७ प्रवृति ८ दोष ९ प्रेत्यभाव १० फल ११ दुःख १२ अपवर्ग ।

## आत्मा ।

आत्मा के लक्षण ये हैं:—

इच्छाद्वेषप्रयत्नसुखदुःखज्ञानान्यात्मनो लिङ्गमिति ।

इच्छा करना, द्वेषकरना, यत्नकरना, सुखदुःख का अनुभव करना और ज्ञान प्राप्त करना ।

## शरीर ।

चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरम् ।

चेष्टा और इन्द्रियों के क्षेत्र का नाम शरीर है ।

## इन्द्रियां ।

नाक, कान, जिव्हा, चक्षु और त्वक् । ये इन्द्रियां, पृथिवी, जल, तेज वायु और आकाश; पंचभूतों से उत्पन्न होती हैं ।

## इन्द्रियार्थ ।

गंध, स्पर्श, रस, रूप, शब्द; ये पांचो इन्द्रियों के अर्थ, अर्थात् विषय हैं।

## बुद्धि ।

बुद्धिः उपलब्धिर्ज्ञानमित्यनर्थान्तरम् ।

ज्ञान उपलब्धि बुद्धिका लक्षण है। वह इन्द्रियों के विषय से भिन्न है। अनुभव और स्मृति इसके दो रूप हैं। अनुभव दो प्रकार के हैं-यथार्थ और अयथार्थ। यथार्थ अनुभव प्रमाणों से सिद्ध है और अयथार्थ अनुभव सत्य रहित और अयथार्थ है। जागृत अवस्था यथार्थ स्मृति का लक्षण है और सुप्त अवस्था, अयथार्थ का ।

## मन

युगपज् ज्ञानानुत्पत्तिः मनसो लिङ्गम् ।

मन में एक समय में एक से अधिक ज्ञान नहीं होता है, बुद्धि में होसकता है। इसलिये बुद्धि मन से भिन्न है ।

## प्रवृत्ति ।

प्रवृत्तिः वाग्बुद्धि शरीरारम्भ इति । वाणी, बुद्धि और शरीर की चेष्टा के आरम्भ का नाम प्रवृत्ति है। अर्थात् इन चीजोंके काम करने का नामहै।

## दोष ।

प्रवर्त्तना लक्षणादोषाः । प्रवृति कराना काम दोषों का है।

## प्रेत्यभाव।

पुनरुत्पत्तिः प्रेत्यभावः। फिर जन्म लेना प्रेत्यभाव है। पुनर्जन्म जब ही होसकता है जब आत्मा नित्य मानली जाये।

## फल।

प्रवृत्तिदोषजनितोऽर्थः फलम्। प्रवृत्ति से दोष उत्पन्न होते हैं और दोषों से जो अर्थ उत्पन्न होते हैं, उनका नाम फल है।

## दुःख।

बाधा होने का नाम दुःख है। दुःख के अभाव का नाम सुख है॥

## अपवर्ग [ मोक्ष ]

दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः।

दुःख जन्म प्रवृत्ति दोष मिथ्याज्ञान; इनका एक दूसरे के पीछे नाश होना फिर इन सबका अनन्तर नाश होना, अपवर्ग है। जैसे सुषुप्ति अवस्था वाले को कोई दुःख अनुभव नहीं होता है, वैसे ही अपवर्ग प्राप्त करने वाले को कोई दुःख नहीं रहता है।

## ३ संशय।

संशय इन इन चीजों से उत्पन्न होता हैः—

१ बहुत चीजों में सामान धर्म होने से, २ किसी चीज में सामान धर्म नहीं होने से, ३ उपलब्धि अनुपलब्धि से अथवा ४ विशेषाक्षेप से।

समानानेकधर्मोपपत्तेर्विप्रतिपत्तेरुपलब्ध्यनुपलब्धिव्यवस्थातश्च विशेषापेक्षो विमर्शः संशयः॥

# ४ प्रयोजन ।

काम करने का जो अभिप्राय है वही उसका प्रयोजन है; जैसे कोई आदमी रोटी करने के लिये लकड़ियां इकट्ठी करता है, तो लकड़ियों के इकट्ठे करने का प्रयोजन रोटी करना है।

# ५ दृष्टान्त ।

**लौकिक परीक्षकाणां यस्मिन्नर्थे बुद्धि साम्य स दृष्टान्तः**

जिस बातको सामान्यआदमी और परीक्षाकरनेवाला आदमी एकसी समझते हों, वह दृष्टान्त है।

# ६ सिद्धान्त ।

प्रमाणों द्वारा सिद्ध किये हुए विचार का नाम सिद्धान्त है।

**तन्त्राधिकरणाभ्युपगमसंस्थितिः सिद्धान्तः ।**

# ७ अवयव ।

**प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमानि अवयवाः ।**

जिसमें ये पांचों अवयव हों, वह पंचावयव वाक्य कहलाता है। पांच अवयव ये हैं।

१-प्रतिज्ञा—पर्वत में अग्नि लगरही है।

२-हेतु—क्योंकि उसमें से धुआं निकल रहा है।

३-उदाहरण—जहां २ धुआं होताहै, वहां २ अग्नि होती है; जैसे पाक स्थान में।

४-उपनय—इस पर्वत में भी धुआं है।

५-निगम—इसलिए इस पर्वत में अग्नि लगरही है।

## ८ तर्क।

विना जानी हुई किसी वस्तुका सत्यरूप जानने के लिए युक्तियों को लगाना, तर्क है; जैसे यह जानना है कि आत्मा नित्य है या अनित्य है। यदि अनित्य है, तो कर्म्मों का फल, आवागमन और मोक्ष कैसे होसकते हैं। यह सिद्धान्त असत्य है; क्योंकि ये सब आत्मा को होते हैं। इसलिए आत्मा नित्य है।

## ९ निर्णय।

दोनों पक्षों को सुनकर संशय हटाना और ठीक अर्थ निश्चय करना, निर्णय है।

## १० वाद

विपक्षी के तर्क का खण्डन करते हुए सत्य पक्षको प्रमाणों द्वारा सिद्ध करना, वाद है।

## ११ जल्प

अपनी जीतके लिए छलादि द्वारा तर्क करना, जल्प है।

## १२ वितण्डा

वितण्डा करने वाला किसी चीज़को सिद्ध नहीं करता है, केवल दूसरे की पक्ष काटने की चेष्टा करताहै।

## १३ हेत्वाभास

झूठा हेतु बताना हेत्वाभासहै। यह पांच तरह का होताहै।

१-सविभचार-यह अनेक बातों को सिद्ध करने की चेष्टा है।

२-विरुद्ध-यह सिद्धान्त के विरोधी बातको सिद्ध करने की चेष्टा है।

३–प्रकरणसम-यह दोनों पक्षों को सिद्ध करने की चेष्टा है।

४–साध्यसम-इस में सिद्ध करने के लिए अधिक प्रमाण देने की आवश्यकता है।

५–कालातीत-समय चलेजाने पर सिद्ध करने की चेष्टा करना।

# १४ छल [ कलह ]

## वचनविघातो ऽर्थविकल्पोपपत्त्या छलम् ॥

एक शब्द के दो अर्थहों। उनमें से दूसरे अर्थ को लेकर किसी वाक्य को काटा जाय, अर्थात् उसपर विघात किया जाये, तो छलहै। यह तीन प्रकार का होताहैः–

१–वाक्छल २–सामान्यछल ३–उपचारछल

वाक्छल– ( १ ) यह वालक नव कमवल वला है, अर्थात् नया कमवल रखताहै–

( २ ) छल से यह कहना कि यह वालक ६ कमवल रखताहै। यहां नव शब्द के दो अर्थ हैं–नया और ६

सामान्यछल—(१) यह ब्राह्मण वड़ा विद्वान्‌और सदाचारी है।

(२) छल से यह कहना कि यह विद्वान् और सदाचारी हो ही नहीं सकता है; क्योंकि कितने ही ब्राह्मणों के ऐसे लड़के हैं जो विद्वान् और सदाचारी नहीं हैं।

उपचारछल—( १ ) फांसी चिल्ला रही है। ( २ ) छल से यह कहना कि जड़ फांसी का स्थान चिल्ला रहा है, न कि वह मनुष्य जो फांसी पर लटकाया गया है।

# १५ जाति।

## साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां प्रत्यवस्थानं जातिः।

वस्तुओं के एकसा अथवा भिन्न होने पर तर्क करना। जाति २४ प्रकार की है।

# १६ निग्रहस्थान ।

जब कोई किसी तर्क के समझने में असमर्थ हो, अथवा जानकर मिथ्या समझता हो, तो निग्रहस्थान होता है। ऐसा मनुष्य जो समझ ही नहीं सकता है, अथवा विरुद्ध समझ जाता है, उस के साथ वाद करना वृथा है। इस के २२ भेद हैं।

# वैशेषिकदर्शन

वैशेषिकशास्त्र के रचियता कणाद ऋषि हैं। इस शास्त्र के अनुसार संसार की सब वस्तुएं सात पदार्थों में विभक्त हैं, अर्थात् १ द्रव्य २ गुण ३ कर्म ४ सामान्य ५ विशेष ६ समवाय और ७ अभाव।

## १ द्रव्य।

१ पृथिवी २ जल ३ वायु ४ अग्नि ५ आकाश ६ काल ७ दिशा ८ आत्मा ९ मन।

ये ९ द्रव्य हैं; परन्तु ये गुण के विना नहीं रह सकते हैं, और न गुण, द्रव्य के विना रह सकते हैं। इनमें से पहले चार द्रव्य नित्य और अनित्य दोनों हैं और परमाणु अथवा शरीर रूप में रहते हैं। नित्य द्रव्य, शरीर, अशरीर अथवा इन्द्रियों के रूप में रहते हैं। परमाणुओं को प्रेरणा करनेवाला ईश्वर है। ईश्वर एक है; परन्तु ईश्वर के अंश, जो जीव कहलाते हैं, अनेक हैं।

## द्रव्यविवेचन।

पृथिवी, जल, तेज- वायु द्रव्य परमाणुरूप में नित्य हैं, और कार्य रूपों में अनित्य है; परन्तु जब शरीर इन्द्रियादि कार्य रूप में होते हैं, तो नाशमान हैं।

**आकाश**—एक, विभु, सर्वव्यापी और नित्य है, अर्थात् नाशमान नहीं है, और इस का गुण शब्द है।

**काल**—भूत- भविष्यत्- वर्तमान समय सूचक है, और एक, विभु सर्वव्यापी और नित्य है।

**दिक्**—पूर्वपश्चिमादि दिशा सूचक है, और एक, विभु और नित्य है।

**आत्मा**-ज्ञान का आधार है, अर्थात् जिस में ज्ञान रहता है। जीवात्मा और परमात्मा-ये दो भेद हैं। परमात्मा ईश्वर है, जो सर्वज्ञ, एक और सुख दुःख रहित है। जीवात्मा, प्रत्येक शरीर में अलग २ है। आत्मा, विभु, सर्वव्यापी और नित्य है। इस में आठ गुण रहते हैं-सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म और ज्ञान।

**मन**-सुखदुःखप्राप्ति के साधन की इन्द्रिय का नाम मन है। प्रत्येक जीवात्मा के साथ अलग २ रहने से मन अनन्त हैं। मन अपने परमाणुरूप में नित्य है।

## २ गुण २४ हैं।

१ **रूप**-पृथिवी, जल और अग्नि में रूप गुण रहता है।

२ **रस**-पृथिवी और जल का गुण

३ **गंध**-पृथिवी का गुण

४ **स्पर्श**-पृथिवी, जल, तेज और वायु में है।

५ **संख्या**-एक अनेक बताती है। ६ द्रव्यों में रहती है

६ **परिमाण**—माप करना। ६ द्रव्यों में होता है।

७ **पृथक्त्व**—भिन्नता। ६ द्रव्यों में है।

८ **संयोग**—मिलाना। ६ द्रव्यों में है

९ **विभाग**—अलग करना। ६ द्रव्यों में है

१० **परत्व**—पहला, पिछला, दूर पासादि-यह गुण पृथिवी, जल, तेज, वायु और मन में रहता है; जैसे दूर और पास (दिशाके कारण), वृद्धि और युवा ( कालके कारण )

११ **अपरत्व**—परत्वके विपरीत

१२ **बुद्धि**—सब व्यवहार के हेतुज्ञान का नाम बुद्धि है। यह दो प्रकार की है, स्मृति और अनुभव। जो संस्कारों से ज्ञान हो, वह स्मृति

है, और जो ज्ञान उससे भिन्न हो,-वह अनुभव है। अनुभव दो तरह के हैं-यथार्थ और अयथार्थ।

जैसी चीज़ हो वैसीही देखना, यथार्थ ज्ञान है; जैसे चांदी को चांदी देखना। इसे प्रमा कहते हैं। सीप में चांदी देखना आदि, अयथार्थ ज्ञान है। इसे अप्रमा कहते हैं।

यथार्थ अनुभव चार प्रकार का है और उसके चार प्रमाण हैं, अर्थात् प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और आप्तशब्द।

१३ सुख—जो सबको अनुकूल मालूम हो, वह सुख है।

१४ दुःख—जो प्रतिकूल हो, वह दुःख है।

१५ प्रयत्न—चेष्टा करना या कराना।

१६ इच्छा—चाहना ( कामः )।

१७ द्वेष—क्रोध करना।

१८ गुरुत्व—भारीपन-यह गुण पृथिवी और जल में रहता है।

१९ द्रवत्व—पतलापन-यह गुण पृथिवी, जल और तेजमें होता है।

२० स्नेह—चिकनापन।

२१ संस्कार—तीन प्रकार के हैं- वेग, भावना और स्थिति-स्थापक।

वेग-पृथिवी, जल, तेज़ और मन में रहता है।

भावना-स्मृति का कारण है और अनुभव से उत्पन्न होती है और आत्मा में ही केवल रहती है।

स्थितिस्थापक-जो चीज़ पलट दी है, उसका फिर वैसा ही होजाना: जैसे रबड़ चटाई आदि।

२२ धर्म्म—शास्त्रोक्त कर्म करना।

२३ अधर्म्म—शास्त्र में जिसका निषेध है, उसे करना, अधर्म्म है।

२४ शब्द—आकाश का गुण है।

## ३ कर्म ।

पृथिवी, जल, वायु और तेज में कर्म्म होता

१ उत्क्षेपण—ऊपर की तरफ फेंकना ।

२ अपक्षेपण—नीचे की तरफ फेंकना ।

३ आकुञ्चन—सुकड़ना।

४ प्रसरण—फैलना ।

५ गमन—जाना

## ४ सामान्य

सबमें एकसापन होना सामान्य है । यह दो प्रकार का है-पर और अपर, अर्थात् अधिक और न्यून; सामान्य नित्य है, अनेक के अन्तरगत है और द्रव्य, गुण और कर्म्म में रहता है। पर, सत्ता है और अपर, द्रव्य जाति है ।

## ५ विशेष

विशेष, पृथक्त्व को बताता है। यह नित्य द्रव्यों में रहता है। विशेष अनन्त हैं, अर्थात् असंख्य हैं। विशेष, नित्य द्रव्यों में रहता है और सामान्य से भिन्नता बताता है ।

## ६ समवाय

समवाय एक है। इसके भेद नहीं हैं। यह अभिन्नता सूचक है । जो सम्बन्ध घोड़े और सवार में है, वह सयोग सम्बन्ध है; परन्तु जो सम्बन्ध सूत और कपड़े में है, वह समवाय सम्बन्ध है । पिता-पुत्र. सम्पूर्ण-भाग, कारण-कार्य, द्रव्य-गुण, विचार-वाणी; इन सब में समवाय सम्बन्ध है । समवाय सम्बन्ध वह सम्बन्ध है जो सदैव दोनों में

आन्तरिक हो। वह नित्य सम्बन्ध है। जो चीज़ें अलग नहीं हो सकती हैं, उनमें समवाय सम्बन्ध है। जो दो चीज़ें पृथक् नहीं हो सकती हैं, उनमें से एक चीज़ दूसरीचीज़में भरी होती है; जैसे अवयव और वह जिसमें अवयव हों, गुण और वह जिसमें गुण हों, क्रिया और क्रिया करने वाला, जाति और व्यक्ति, विशेष और नित्य द्रव्य।

## ७ अभाव

अभावका अर्थ नहीं होना है। वह चार प्रकार है।

१ प्रागभाव—जैसे वनाहुआ कपड़ा और वह कपड़ा जो अभी नहीं वना है।

२ प्रध्वन्साभाव—जैसे वनेहुये कपड़े का नाश होना।

३ अत्यन्ताभाव—जैसे वांझ स्त्री के पुत्र, जो कभी था ही नहीं।

४ अन्योन्याभाव—जैसे जो घड़ा है वह कपड़ा नहीं है।

## कारण तीनहैं

१ समवायिकारण—जैसे सूत और कपड़े का सम्बन्ध

२ असमवायिकारण—जैसे रंग और कपड़े का सम्बन्ध

३ निमित्तकारण—जैसे ताना वाना और कपड़े का सम्बन्ध

## हेत्वाभास

ऐसा वाक्य जो देखने में सही मालूम हो, परन्तु वास्तव में सही नहीं है, हेत्वाभास कहलाता है;—जैसे पर्वत में अग्नि है; क्योंकि यथार्थ अनुभव होता है। इस में हेतु ठीक नहीं है; क्योंकि नदी का भी यथार्थ अनुभव हो सकता है। हेत्वाभास पांच प्रकार के होते हैं।

अयथार्थ अनुभव तीन प्रकार का है।

१ संशय २ विपर्यय ३ तर्क

एक ही चीज़ में विरुद्ध धर्म का ज्ञान होना संशय है; जैसे यह भ्रम होना कि यह आदमी है या स्थाणु।

मिथ्या ज्ञानका नाम विपर्यय है; जैसे सीपमें चांदी देखना। व्याप्यके आरोपण से व्यापक का आरोप करना, तर्क है; जैसे यदि अग्नि नहीं होती, तो धुँआ भी नहीं होता।।

## परमाणु

जालान्तरगते भानौ यत्सूक्ष्मं दृश्यते रजः।
भागस्तस्य च षष्ठोयः परमाणुःस उच्यते॥

जाल के भीतर सूर्य किरणों के जाने से जो सूक्ष्म रज दिखाई देती है, उस रज के छटे भाग को परमाणु कहते हैं। इस के खण्ड नहीं हो सकते हैं। अपने रूप में परमाणु नित्य हैं और जब आपस में मिल जाते हैं तब अनित्य अर्थात् नाशमान हो जाते हैं। जितने शरीरादि हैं, सब इन्हीं के बने हैं। पहले पहल ईश्वर की प्रेरणा से दो परमाणु मिलते हैं; ये अणु कहलाते हैं। जब तीन अणु मिलते हैं, तब वे दिखाई दे सकते हैं। इनके मिलने का क्रम यह है।

पहले दो परमाणु मिलकर एक अणु होता है। फिर तीन अणु मिलते हैं। फिर ऐसे चार अणु जो तीन तीन से एक बना हो मिलते हैं। इस तरह और मिलते जाते हैं और सर्व शरीरों को निर्माण करते हैं। परमाणु नित्य हैं। संयुक्त परमाणु अनित्य हैं।

# पूर्वमीमांसा

पूर्वमीमांसा के कर्त्ता जैमिनि ऋषि हैं। यह पांच प्रमाण मानते हैं, अर्थात् १ प्रत्यक्ष २ अनुमान ३ उपमान ४ अर्थपति और ५ शब्द। उत्तर-मीमांसा का विषय जीव ब्रह्म और उनका सम्बन्ध बताना है और पूर्व मीमांसा का विषय धर्म्म का निर्णय करना है। यज्ञादि कर्म्म करने में जो धर्म्म होता है, वह सब इस मीमांसा में अच्छी तरह दिखाया गया है। यज्ञक्रियाएं क्या क्या हैं? उनमें क्या क्या भेद हैं? कौनसी क्रियाएं सर्वदा करने की हैं? कौनसी समय आने पर करने की हैं; यह सब विषय इस मीमांसा में प्रतिपादित हैं। किस विधि का क्या प्रभाव है? राजसूय यज्ञ क्या है? उसके करने का कौन अधिकारी है? प्रायश्चत क्या हैं और कब किये जाते हैं? यह सब विषय भी इस मीमांसा में हैं। अतएव यह मीमांसा कर्मकाण्ड विषयक है। इस मीमांसा का आधार वेदों के ब्राह्मणों के सिद्धान्तों पर है। प्राचीनकाल में यज्ञादि कर्मकाण्ड का बहुत प्रचार था। ज्ञानकाण्ड के उपदेश फैलने से और भक्तिमार्ग का प्रचार होने से कर्मकाण्ड की कमी होगई। अब यह केवल नाममात्र ही रहगया है।

# भागवतधर्म अथवा भक्तिमार्ग

भक्तिमार्ग का आरम्भ भागवतधर्म से हुआ मालूम होता है। भागवतधर्म के मुख्य ग्रन्थ ये हैं; महाभारत के शाँतिपर्वमें नारायणीयोपाख्यान २ शाण्डिल्यसूत्र, ३ भागवतपुराण, ४ नारद पन्चरात्र ५ नारदसूत्र और ६ रामानुजाचार्यआदिके ग्रन्थ। नारायणीयोपाख्यान के सिवा अन्य सब ग्रन्थ भगवद्गीता के पीछे के बने हुये हैं; क्योंकि इनमें से कितनो में भगवद्गीता के श्लोकों के प्रमाण पाये जाते हैं। नारायणीयोपाख्यान में वर्णन है कि नर और नारायण नामके दो ऋषियों ने भागवतधर्म को पहले पहल चलाया, और जब उनके कहने से नारद ऋषि श्वेतद्वीप को गये, तब वहाँ भगवान ने स्वयँ नारद को इस धर्मका उपदेश किया। यह श्वेतद्वीप क्षीरसमुद्र में है और क्षीरसमुद्र मेरुपर्वत के उत्तर में है। भागवतधर्म में परमेश्वर को वासुदेव, जीवको संकर्षण, मनको प्रद्युम्न और अहँकार को अनिरुद्ध कहा है। इस धर्म में पहले निष्कामकर्म करनेका ही उपदेश था, फिर भक्तिका समावेश हुआ। भागवत धर्म ईसा से लग भग १४०० वर्ष पहले प्रचलित हुआ था। इसी धर्म से भगवद्गीता में भक्तिमार्ग के अँश लिये गये हैं, और निष्कामकर्म के उपदेश का भी आधार यही धर्म है। इससे यह सिद्ध होता है कि भक्तिमार्ग, जो गीताके अन्तरगत है; कहीं बाहरसे नहीं आया है; प्रत्युत प्राचीन भागवत धर्म का ही एक अँश है। भक्तिमार्ग का प्रसिद्ध ग्रन्थ नारदसूत्र इस समय में अतिमाननीय है। इस कारण इस ग्रन्थ के भावोंका सारांश यहां देते हैं, जिससे गीता का भक्तिविषय स्पष्ट और बोधगम्य हो जाय।

# नारदभक्तिसूत्र।

## भक्ति का स्वरूप

भक्ति परमप्रेम और अमृत स्वरूपा है। यह प्रेम अनिर्वचनीय है। जैसे गूंगा स्वाद को नहीं कह सकता है, वैसे भक्त भी प्रेमस्वरूप को बता नहीं सकता है। प्रेम, गुण और कामनाओं से रहित है। वह सदैव बढ़नेवाला है, एक रस है, सूक्ष्म से सूक्ष्म है और केवल अनुभव स्वरूप है।

# भक्तिमतभेद।

पराशर्य का मत है कि ईश्वरपूजादि में अनुराग करना भक्ति है। गर्ग कहते हैं कि कथादि में अनुराग होने का नाम भक्ति है। शाण्डिल्य का मत है कि आत्मा में निरन्तर रति करना भक्ति है। परन्तु नारद जी के मतानुसार ईश्वर में सब आचारों का अर्पण कर देना और ईश्वर के स्मरण में परमव्याकुल होना भक्ति है। यथार्थ में है भी यही। परन्तु इस में एक आवश्यक अंश और है, और वह यह है कि जिसकी भक्ति की जाय, उसके महात्म का ज्ञान रहे, अर्थात् उसकी श्रेष्ठता का सदैव स्मरण रहे, नहीं तो इस ज्ञान के विना भक्ति व्यभिचारियों के प्रेम की बराबर है। श्रेष्ठ भक्ति का सर्वोत्तम उदाहरण वृज की गोपियां हैं। ये श्रीकृष्ण की परमभक्त थीं। कर्म, ज्ञान और योग से भक्ति, बढ़ कर है। क्योंकि कर्म, ज्ञान और योग तो साधन ही हैं और भक्ति, फलरूप है।

किसी किसी का मत है कि भक्ति के लिये ज्ञान होना भी आवश्यक है, और भक्ति और ज्ञान एक दूसरे पर अवलम्बित हैं; परन्तु नारद जी ज्ञान को आवश्यक नहीं समझते हैं; क्योंकि भोजन का ज्ञान होने

से क्षुधा तृप्त नहीं होती है। इसी तरह ईश्वर का ज्ञान होने से भक्ति नहीं हो जाती है; क्योंकि भक्ति, हृदय के प्रेम का विषय है और ज्ञान, बुद्धि का।

## भक्ति के प्रकार की है।

सत्व, रज, तम, तीनों गुणों के भेद से, अथवा जिज्ञासुओं के भेद से, भक्ति तीन प्रकार की है। पहली, दूसरी से उत्तम है और दूसरी, तीसरी से। अपने रूप में एक होते हुये भी भक्ति १० प्रकार की है:—

१—ईश्वर के गुण और महात्म सुनने की भक्ति।

२—ईश्वर के रूप की भक्ति।

३—पूजा की भक्ति।

४—स्मरण करने की भक्ति।

५—दास्य अर्थात् दासभावकी भक्ति।

६—सखाभाव की भक्ति।

७—कान्ताभाव की भक्ति।

८—आत्म निवेदन की भक्ति

९—तन्मयरूपी भक्ति

१०—परमविरह की भक्ति

## भक्ति मार्ग की उत्कृष्टता

और मार्गों की अपेक्षा भक्ति अतिसुलभ है; क्योंकि उसकी सिद्धि में अन्य प्रमाणों की आवश्यकता नहीं है। वह स्वयं सिद्ध, शान्ति और परमानन्दरूप है। दूसरे मार्ग केवल साधन रूप ही हैं; परन्तु भक्ति फलरूप है।

## भक्ति साधन

भक्तिसाधन दो प्रकार के हैं–एक त्याग–सम्बन्धी और दूसरे कर्तव्य-सम्बन्धी।

# त्यागसम्बन्धी साधन

१—इन्द्रियों के विषय और सांसारिकसङ्ग त्याग करना, अर्थात् सांसारिक चीज़ों से निवृत्ति करना।

२—अभिमान और दम्भादि को त्याग करना

३—स्त्री, धन, नास्तिक और वैरियों के चरित्र को नहीं सुनना।

४—वाद का अवलम्बन नहीं करना; क्योंकि वाद से संशय और बहुलभाव होता है।

५—कुसंग सर्वथा छोड़देना; क्योंकि यह काम, क्रोध, मोह, स्मृति भ्रंश, बुद्धि नाश और सर्व नाश करने का कारण हैं। बुरे सङ्ग से इनकी तरङ्ग समुद्रतरङ्गों के समान बड़ी हो जाती हैं।

# कर्त्तव्यसम्बन्धी साधन

१—निरन्तरभजन करना।

२—भगवत् के गुण सुनना और कीर्त्तन करना।

३—महात्माओं का सङ्ग, जो दुर्लभ, अगम्य और सिद्धि दायक है, करना। ऐसा सङ्ग ईश्वर की कृपासे ही प्राप्त होता है। ईश्वर और ऐसे महात्माओं में कोई भेद नहीं है। इसलिये इनका सङ्ग सर्वथा गृहण करना चाहिये।

४—जब तक भक्ति नहीं हो, तो लोक व्यवहार करना; परन्तु कर्मों के फल सर्वथा त्याग करना।

५—अपने सब आचारों को ईश्वरके अर्पण करना और काम, क्रोध अभिमानादि भी उसी के प्रति करना।

६—जैसे परमस्वामिभक्त दास और परमपतिव्रता सती अपने स्वामी और पति की सेवा करते हैं, वैसे ही ईश्वर के भक्त को ईश्वर का भजन करना चाहिये। उसे प्रेम का स्वरूप बन जाना चाहिये

७—सुख, दुःख, इच्छा लाभादि को छोड़कर और काल की प्रतीक्षा करते हुये भक्त को चाहिये कि आधा क्षण भी व्यर्थ नहीं खोवे।

८—अहिंसा, सत्य, शौच, दया, आस्तिकता आदि का पालन करना

९—सर्वदा सब भावों से निश्चिन्त हो केवल भगवान् का ही भजन करना

१०—सारांश यह है कि भक्ति महात्माओं की कृपा, अथवा ईश्वर कृपांशसे प्राप्त होती है। ईश्वर की जिस पर कृपा होती है, उसी भक्त के हृदय में वह प्रकाश रूप होकर, अनुभव कराता है।

## भक्तों के लक्षण।

भक्त, सांसारिक सुखों का त्याग कर देते हैं, महात्माओं का संग करते हैं, अभिमानादि को छोड़ देते हैं। एकान्त स्थानों में भ्रमण करते हैं और भक्ति के आनन्द में ही मग्न रहते हैं। वे संसार बंधनों से दूर रहते हैं, सत्व, रज, तम, तीनों गुणों के परे जाने की चेष्टा करते हैं, ममत्व और सम्पति को छोड़ देते हैं, कर्म और उन के फलों की कामना भी त्याग देते हैं, सदैव निर्भय रहते हैं। पूर्णभक्त वेदाध्ययनादि का भी त्याग कर देते हैं, निरन्तरशान्तचित्त से ईश्वर का भजन करते हैं, केवल भक्तविषय की ही वार्तालाप गद्गद वाणी और आनन्दपूर्ण अश्रुधारा से करते हैं। इनमें जाति, विद्या, सौंदर्य, कुल, धनादि सम्बन्धी कोई भेद नहीं रहता है। ये ईश्वर के ही होकर ईश्वर में रहते हैं। भक्ति प्राप्त करने पर सिद्धावस्था को पहुंच जाते हैं, अर्थात् निरन्तर आत्मानन्द हो जाते हैं। इन के मन में इच्छा, द्वेष, अथवा अपनी उन्नति की वृति कभी नहीं उठती है। ऐसे मनुष्य पृथिवी को और उस कुल को जिसमें जन्म लेते हैं, पवित्र बनाते हैं। इनसे तीर्थ स्थान पवित्र हो जाते हैं, अच्छे कामों में श्रेष्ठता आजाती है, और धर्म ग्रन्थों में सत्यता प्रादुर्भाव होती है। इन के पूर्वज निरन्तर सुखी हो जाते हैं। इनकी महिमा देवता तक गाते है और पृथिवी उनको अपना बड़े अमूल्य रत्न समझती है! ऐसे भक्त भवसागर से स्वयम् पार हो जाते हैं और दूसरों को भी पार लगा देते हैं।

# आचारधर्म ।

गीता में आचारधर्म का लक्षकर श्रीभगवान ने बहुत से वाक्य कहे हैं। कर्म क्यों करना चाहिये? यह प्रश्न आचारधर्म का मूलाधार है। कोई कहते हैं कि कर्म को इस विचार से करना चाहिये कि उसके करने से हमें यह लाभ होगा, हमें इतना सुख प्राप्त होगा, अथवा हमारे प्रिय जनों का इतना सुख और लाभ होगा। ऐसे ऐसे बाहरी विचारों से किसी कर्म को करना, आधिभौतिक दृष्टि है। इस दृष्टि से कर्म करने में बहुतसी भूल हो सकती है; क्योंकि जिस काम को हम अपनी छोटी बुद्धि से अच्छा समझते हैं, सम्भव है कि वह वास्तव में बुरा हो।

कोई चोर यह समझ कर कि चोरी करने से मुझ को लाभ होगा और मुझे और मेरे कुटुम्ब को सुख होगा, चोरी कर सकता है। यदि कर्म करने की आधिभौतिक दृष्टि ठीक समझी जाय, तो उसके अनुसार चोरी करना कोई पाप नहीं है। इसलिये इस दृष्टि को भारतवर्ष के ज्ञानियों ने बहुत न्यून समझा है। पश्चिमदेशीय पंडित, बहुधा इसी दृष्टि का लक्षकर आचारधर्म को निर्माण करते हैं। कोई यह कहते हैं कि जैसे मनुष्य में देखने-सुनने-सूंघने आदि की इन्द्रियां हैं, वैसेही एक धर्माधर्म निर्णायक इन्द्रिय भी है, जो शीघ्रही बतादेती है कि यह कर्म करने का है या नहीं। लोग कहा करते हैं कि यह काम हमारे अन्तः करण को नहीं भाता है, अथवा हमारा मन इसके करने में राज़ी नहीं है। इस विचार के अनुसार जो काम अन्तः करण को अच्छा लगे वह अच्छा है,।

दूसरे शब्दों में यह कहना है कि धर्माधर्म का निर्णय अन्तः करण के मानने ही पर है। इस दृष्टि को आधिदैविक दृष्टि कहते हैं। हमारे ऋषि महात्माओं ने इस दृष्टि को भी अकाट्य प्रमाण नहीं समझा है; क्योंकि अन्तः करण का शुद्ध और मलिन होना-बहुत कुछ विद्या-सभ्यता

और सतसङ्ग परही निर्भरहै। प्राचीन समय में ठगलोग मनुष्यों को मारडाला करतेथे। उनका अन्तःकरण इस बात को अंगीकार कर लेता था; परन्तु अपना वचन देकर तोड़ना, उनके अन्तःकरण को अस्वीकृत था। इससे यह ज्ञात हुआ कि सबका अन्तःकरण एकसा नहीं होता है, और अन्तःकरण का अच्छा बुरा होना पूर्वोक्त चीज़ों पर निर्भर है। यदि धर्म अधर्म की नींव अन्तःकरण की गवाही पर रक्खी जाय, तो वह बड़ी कमज़ोर होगी; इसलिये कोई और ही कसौटी होनी चाहिये, जिस पर धर्म अधर्म का निर्णय ठीक होजाय, और यह कसौटी आध्यात्मिक दृष्टि ही है, अर्थात् वह दृष्टि जिससे यह ज्ञान होवे कि आत्मा क्या है और समस्त संसार में जो आत्माएँ हैं, उनसे मेरी आत्मा का क्या सम्बन्ध है। जब यह मालूम होगया कि सब चराचर जीवों में एकही आत्मा है, तो संसारी जीवों के साथ गाढ़बन्धुता होसकती है। आध्यात्मिक दृष्टिवाला, धर्म अधर्म की यह कसौटी रखता है कि जिस कर्म में किसी चराचर जीवको हानि, अथवा दुःख पहुँचे, वह बुरा है। वह समझता है कि दुःख मेरी ही आत्मा कों पहुँचाता है। उसकी समदृष्टि सभी जीवों में होजाती है, वह ममता-वैर-राग-द्वेष-अहँकार की प्रेरणा से कोई काम नहीं करता है, और उसकी दृष्टि में समस्त जीव अपने कुटुम्ब के समान हो जाते हैं; क्योंकि कहा है:—

अयं निजः परो वेत्ति गणना लघुचेतसाम्।
उदारचरितानान्तु वसुधैव कुटुम्बकम्॥

इसका यह अर्थ है कि छोटे चित्तवाले मनुष्य यह कहते हैं कि यह मेरा है, यह तेरा है, अर्थात् अपने और दूसरों के जीवों में सुख दुःख की दृष्टि से अन्तर रखते हैं; परन्तु जो उदारचित्त हैं, वे भू-मण्डल के चराचर जीवों को अपने कुटुम्ब समान ही मानते हैं। इससे आध्यात्मिकदृष्टि ही गीता के आचारधर्म में मानी गई है।

इस दृष्टिका आधार गीता के इन श्लोकों पर है:—

सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥

(अ. ६ श्लो. २९)

यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ।
तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥

(अ. ६ श्लो. ३०)

आगे के दो श्लोक ३१, ३२ भी यही बताते हैं ।

# श्रीमद्भगवद्गीता के सिद्धान्तों का
# सप्रमाण शृङ्खलाबद्ध
# वर्णन ।

# श्रीमद्भगवद्गीता

## सृष्टि ।

सब चराचर सृष्टि कल्प के आदि में ब्रह्मकी (अ० ९ श्लो० ८, ७, १०)
योगमाया से, जो प्रकृति कहलाती है, उत्पन्न होती (अ० ७ श्लो० २५, १४)
है और कल्प के अन्त में उसी में लय हो जाती (अ० ४ श्लो० ६)
है। ब्रह्मा के दिन व रात्रि का नाम कल्प है, (अ० ८ श्लो० १७, १८)
जो एक सहस्र युगों का होता है। इस तरह सब
सृष्टि अव्यक्त ब्रह्म से ब्रह्मा के दिन में होती है
और ब्रह्मा की रात्रि आने पर उसी में लय हो
जाती है। प्रकृति और पुरुष अनादि हैं। प्रकृति (अ० १३ श्लो० २०)
में सत्त्व-रज-तम तीन गुण हैं, और ये अनादि हैं। (अ० १४ श्लो० ५)
कार्य-कारण श्रृंखला का आरम्भ इसी से होता है। (अ० १३ श्लो० २१)
प्रकृति दो प्रकार की है-परा और अपरा। पृथिवी- (अ० ७ श्लो० ४, ५)
-जल-तेज-वायु-आकाश-मन-बुद्धि और अहंकार;
ये सब अपरा प्रकृति हैं। क्षेत्र और उसके विकार, (अ० १३ श्लो० ६, ७)
अर्थात् महाभूत-अहंकार-बुद्धि-अव्यक्त-ज्ञानेन्द्रियां-
कर्मेन्द्रियां-मन-इन्द्रियार्थ-इच्छा-द्वेष-सुख-दुःख-सं-
योग-ज्ञान और धृति; ये सब अपरा प्रकिति में हैं।
परा प्रकृति सब भूतों की योनि है। परमात्मा इसी (अ० १४ श्लो० ३, ४)
में गर्भबीज धरता है। इस से सब सृष्टि की
उत्पत्ति होती है। सृष्टि क्रम यह हैः—

कल्प के आरम्भ में सात ऋषि, चार सनातन कुमार (अ० १० श्लो० ६)
और मनु, जो ब्रह्मान्श हैं, मनसे उत्पन्न हुए। इनसे
मनुष्यजाति उत्पन्न हुई।

बुद्धि से लगा सूक्ष्म से सूक्ष्म परमाणुओं तक (अ० १३ श्लो० २०)
सब वस्तुएं, सत्त्व-रज-तम गुणों से बनी हैं। (अ० ७ श्लो० १३)

अ० १४ श्लो० ६ सत्त्वगुण के लक्षण ये हैं:—निर्मलता-प्रकाश-आरोग्य और सुख। सत्त्वगुण के कारण जीव का सम्बन्ध ज्ञान के साथ होता है।

अ० १४ श्लो० ७ रजोगुण, राग और तृष्णा को उत्पन्न करनेवाला है। इसके कारण जीवको कर्मबन्धन होता है।

" " ८ तमोगुण अज्ञान से उत्पन्न होता है, और सब जीवों को मोह कराने वाला है। यह जीव को प्रमाद, आलस्य और निद्रा द्वारा बांधता है।

" " १० जब रज और तम, दबे रहते हैं, तब सत्त्वगुण प्रधान होता है। और जब सत्त्व और तम दबे रहते हैं, तब रजोगुण प्रधान होता है, और जब सत्त्व और रज दब जाते हैं, तब तमोगुण दिखाई देता है।

" " ११ जब देह के सब द्वारों से ज्ञान का प्रकाश होने लगे, तब जानो कि सत्त्वगुण की वृद्धि हो रही है।

" " १२ जब लोभ, प्रवृति, कर्मों का आरम्भ, अशान्ति और इच्छा उत्पन्न होवें, तब रजोगुण की वृद्धि जानो।

अ० १४ श्लो० १३ जब अप्रकाश, अप्रवृति, प्रमाद और मोह उत्पन्न होवे, तब तमोगुण जानो।

अ० १८, १७, जितनी संसार की वस्तुएं अथवा मानसिक भाव हैं, उन सबमें ये तीनों गुण अवश्य, हैं, और इन्हीं के कारण उन में श्रेष्ठता-मध्यमता और मलिनता है। इन तीनों की दृष्टि से ही निम्न लिखित वस्तुओंके तीन २ भेद हैं, अर्थात् सात्त्विक, राजसिक और तामसिक:—भोजन-यज्ञ-तप-दान-श्रद्धा-त्याग-ज्ञान-कर्म-कर्ता-बुद्धि-धृति-सुख-जाति आदि।

## टिप्पणी ।

यह सृष्टिक्रम, सांख्य और वेदान्त मतों के अनुसार है। सांख्यमत की प्रकृति का नाम ही माया है। सांख्यमत, प्रकृतिको जड़ कहने पर भी स्वयं कर्त्ता और स्वयंभु मानता है। वेदान्त का मत है कि प्रकृति स्वंय कर्त्ता नहीं है। जब इसका अधिष्ठाता ब्रह्म होता है, तबही यह संसार रचना कर सकती है—ब्रह्म के बिना नहीं। केवल सांख्यमत मानने से यह शंका उठती है कि जड़ प्रकृति चैतन्य की सहायता के बिना कैसे रचना कर सकती है। सांख्य का पुरुष तो सर्वथा अकर्ता ही माना गया है, और यही कहा गया है कि प्रकृति, पुरुष के सामने, अपनी शक्ति से संसाररचना का तमाशा दिखाती है। गीता में इस शंका को दूर करने के लिये वेदान्तमतानुसार, माया को ब्रह्म की एक अनिर्वचनीय शक्ति मानी है। अव्यक्तरूप छोड़कर व्यक्त रूपमें आनेकी क्रिया का नाम योगहै, और वह शक्ति, जो इस क्रिया का फल है, माया है; जिसे प्रकृति भी कहते हैं। सांख्य में प्रकृति के आठ भेद मुख्य माने हैं, अर्थात् अव्यक्त, बुद्धि, अहँकार और पाँच तन्मात्राएं-बाक़ीके १६ तत्त्व, विकार हैं। सृष्टिक्रम इस तरह है; परन्तु प्रकृति के एक रूपको अपरा कहा है और दूसरे को परा, जो सब भूतों की योनि है, जिसमें परमात्मा गर्भबीज धरता है और जिससे संसार की उत्तपत्ति होती है। यह सृष्टिक्रम गुणविकास वाद के अनुसार है, जिसको आज कल के पाश्चात्य धुरन्धर विज्ञानवेत्ता भी मानतेहैं। इस सृष्टिक्रम में कणाद के परमाणुवाद का समावेश नहीं है।

# जीव।

अ. १५ श्लो. ७, ८ जीव, ईश्वर का अंश है और अनादि और अनन्त है। वह प्रकृति में स्थित हो मनसहित सब इन्द्रियों का आकर्षण करता है।

जब वह शरीर ग्रहण करता और छोड़ता है, तब इन सब इन्द्रियों को लेकर ऐसे ही निकल जाता है, जैसे कि वायु, सुगंधित-पुष्प वाटि-

अ. १५ श्लो. ९ काओं से सुगंधि लेजाती है। कान, नेत्र, त्वक्, जिव्हा, नाक और मन; इन इन्द्रियों पर अधिकार कर वह

अ. १३ श्लो. २१, २२ इन के विषयों को भोगता है। सुख दुःख भोगों का हेतु जीव ही है। वह प्रकृति में स्थित हो, प्रकृति से उत्पन्न हुए गुणों का भोग करता है। इन गुणों के साथ संपर्क होने से उसे अच्छे बुरे जन्मो में जाना पड़ता है।

अ. ३ श्लो. ४२ जीव, बुद्धि से परे है, बुद्धि, मन से परे है और मन,

अ. २ श्लो. १२ इन्द्रियों से परे है। न कभी जीव का जन्म हुआ है

" " १३ और न कभी उस की मृत्यु होगी। जैसे शरीर में बैठ कर वह कौमार, यौवन और वृद्ध अवस्था को भोगता है, वैसे ही शरीर छोड़ने पर वह दूसरी

" " १८ देह में चला जाता है। जिन शरीरों को जीव धारण करता, वे नाशमान हैं: परंतु वह स्वयं अवनाशी,

" " २० नित्य और अप्रेमय है। न वह जन्म लेता है, न मरता है, न होकर कभी नहीं होताहै। वह अजन्मा, नित्य, अविनाशी और सनातन है। संसार का नाश

" " २२ होने से उसका नाश नहीं होता है। जैसे मनुष्य, पुराने कपड़े फेंक नये कपड़े पहरता है, वैसे ही जीव, पुराने शरीरों को छोड़ नये शरीर धारण करता है।

न उसे शस्त्र काट सकते है, न अग्नि जला सकती है, न जल भिगो सकता है और न वायु सुखा सकती है। — अ. २ श्लो. २३

वह अच्छेद्य, अदाह्य, अक्लेद्य और अशोष्य है। — " " २४

वह सनातन, सर्वगामी और अवाच्य है। शरीर में रहते हुये भी जीव अवाध्य है, सुख से रहता — " " ३०

है, न कुछ करता है और कुछ कराता है। — अ. ५ श्लो. १३

सब काम प्रकृतिके गुण हैं। अहंकार से धोखा — अ. ३ श्लो. २७

खाकर मनुष्य कहता है कि मैं करता हूं; परन्तु — " " २८

वास्तव में जो कुछ होता है, वह गुण ही करते हैं। गुणों में प्रवृति गुण ही कराते हैं और वेही विचरते हैं।

सब काम प्रकृति का ही है; जीव निष्कर्म है। — अ. १३ श्लो ३०.

अज्ञानी मनुष्यों को यह नहीं मालूम है कि जीव, गुणों के कारण कब जाता है, कब रहता है और कब भोग करता है; परन्तु पंडित और बुद्धिमान मनुष्य इस बात को जानते हैं। — अ. १५ श्लो. १०, ११

## टिप्पणी

गीता का जीवविचार न्यायवैशेषिक के मत को लेता हुआ वेदान्त सिद्धान्तों से मिलगया है। जीव के जो लक्षण कहे हैं, वे न्यायवैशेषिक मत से मिलते हैं; परन्तु न्याय का अनेक जीव होनेका सिद्धान्त नहीं दिखाई देता है; क्यों कि यह कहा गया है कि ब्रह्म के एक अंश से सब जीव हैं। इससे सब जीवों की एकता और ब्रह्मकी एकता का लक्ष होता है। यह वेदान्त मत है। वेदान्त मतानुसार, जो लक्षण न्याय और वैशेषिक जीव के हैं, सूक्ष्म शरीर के हैं, जो आत्मा के ऊपर एक माया का खोल है। यह जीव बार २ जन्म लेता है और इच्छा राग द्वेषादि विषयोंका स्थान है।

# परमात्मा ।

अ. १५ श्लो. १६ संसार में दो पुरुष हैं, एक क्षर, दूसरा अक्षर। जितनी चीज़ें प्रकृति की बनी हैं, सब क्षर हैं,
,, ,, १७ अर्थात् नाशमान हैं, और जीव अक्षर है। परन्तु एक इन से भी श्रेष्ठ पुरुष है, जो पुरुषोत्तम कहलाता है। वह अनादि, अनन्त, चराचर का पोषण करने वाला तीनों लोक में व्याप्त है।

अ. १३ श्लो. २२ वही उपद्रष्टा–अनुमन्ता–भर्ता–भोक्ता और महेश्वर है। वही परमात्मा है और इस शरीर का पुरुष है।
अ. ५ श्लो. १४ वही संसार का प्रभु है। वह, न कर्तृत्व, न कर्म और न कर्मफल से सम्बन्ध रखता है। ये सब प्रकृतिस्वभाव से ही होते हैं। उसे पाप और
,, ,, १५ पुण्य से सम्बन्ध नहीं है। वह सर्व लोकों का
,, ,, २९ महेश्वर है और सब भूतों का सुहृद् है। सब का
अ. ७ श्लो. ६ आदि कारण है। उस से बड़ा कोई नहीं है। जैसे
,, ,, ७ सूत्र में मोती बिंधे हैं, वैसे ही यह सब का आधार
अ. ७ श्लो. ८ है। वह जल का जलत्व है। सूर्य चन्द्र का प्रकाश है। वेदों का पवित्र शब्द ॐ है। आकाश का गुण,
,, ,, ९ शब्द, वही है। मनुष्यों का मनुष्यत्व वही है। पृथिवी का गुण, गंध, अग्निका गुण, तेज, वही है। सर्व जीवों
,, ,, १० का आधार और तपस्वियों का तप वही है। बुद्धि-
,, ,, ११ मानों की बुद्धि, प्रतापियों का प्रताप, बलवानों का बल, इच्छाद्वेष से रहित मनुष्यों की इच्छा, वही है।
,, ,, १२ उसी से सत्त्व–रज–तम भावों की सत्ता है; परन्तु

वह इनमें नहीं है । अज्ञानी मनुष्य, उस अव्यक्त को व्यक्त समझते है। अपनी योगमाया में छिपारहने से वह दिखाई नहीं देता है । भूत, भविष्यत् भावों के सब जीवों को जानता है; परन्तु उसे कोई नहीं जानता है। वह सब देव, सब भूत और सब यज्ञों का अधिष्ठाता है। — अ. ७ श्लो २४, ,, ,, २५, ,, ,, २६, ,, ,, ३०

उस अव्यय अव्यक्त ब्रह्म का लक्षण, आत्मज्ञान है। — अ. ८ श्लो. ३
उसका अक्षररूप पुरुष है और क्षररूप प्रकृति है। — ,, ,, ४
वह सनातन है, सर्वज्ञ है, संसार का ईश है। सूक्ष्म से सूक्ष्म है। सब का आधार है। अव्यक्त प्रकृति से ऊंचा है, अनन्त है, संसार के नाश होने से उस का नाश नहीं होता है । जैसे सब वायुका आधार आकाश है, वैसेही सब जीवों का आधार, ईश्वर है । ताप उसी से है, वर्षा उसी से है। जीवन, मृत्यु, सत्, असत् , सब वही है । सब जीवों के आदि, अंत और मध्य में स्थित है । सब देवताओं में और सब चर अचर जीवों में, जो कुछ श्रेष्ठता, प्रभाव और उत्तमता है, सब उसी की है । उसके सर्वत्र हाथ, पैर, नेत्र शिर और मुख हैं। ज्ञानेन्द्रियां उसी से काम करती हैं । परन्तु वह इन्द्रियां नहीं है। वह निर्गुण है। वह पासभी है और दूरभी है। सूक्ष्म होने से प्राप्ति का विषय नहीं है। अखंड होने परभी सब जीवोंमें पृथक् २ वर्तमान है। सब के हृदय में स्थित है। — ,, ,, ९, ,, ,, २०, अ. ९ श्लो ६, अ. ९ श्लो. १९, अ. १० श्लो २०, अ. १३ श्लो. १४, ,, ,, १५, ,, ,, १६, ,, ,, १७

ज्ञान, ज्ञाता ज्ञेय, सब वही है । वह स्वयं कुछ नहीं करता है, और न उसे कर्मों का फल होता है। — अ. १३ श्लो २८, ,, ,, ३२

अ. श्लो. ३३ यह सब कर्म गुणों से होते हैं। जैसे सर्वव्यापी आकाश अपनी सूक्ष्मता के कारण किसी वस्तु से मलिन नहीं होता है, वैसेही वह सर्वव्यापी होने पर किसी से नहीं मिलता है। जैसे

„ „ ३४ एक सूर्य सब संसार को प्रकाश देताहै, वैसेही वह एक सर्व ब्रह्माण्डों का प्रकाश करने वाला है। पृथिवी

अ. १५ श्लो. १३ तत्त्व में व्यापक होने से सब भूतों को जीव दान देता है। सोमरूप होकर सब वनस्पतियों का पोषण करता

„ „ १४ है। अग्निरूप होकर सब प्राणियों का प्राण है।

अ. ४ श्लो. ७ जठराग्नि होकर सब अन्न को पचाता है। जब जब धर्म की ग्लानि होती है और असत्य और अधर्म का प्रभाव बढ़ता है, तब २ अवतार

„ „ १३ लेकर धर्म स्थापन करता है। चारों जातियां, गुण और कर्म, उसी के द्वारा उत्पन्न होते हैं।

यद्यपि वह स्वयं कर्मरहित है, तथापि यह सब कुछ

„ „ १४ उसी के प्रभाव से है। वह न कर्म करता है और न उसे कर्म का फल लगता है।

## टिप्पणी।

गीता में परमात्मा के अव्यक्त और व्यक्त, अर्थात् निर्गुण और सगुण दोनों रूप माने हैं।

वेदान्त के निर्गुण ब्रह्म को भी माना है और न्याय के सगुण ईश्वर को भी माना है।

इस परमात्मारूपवर्णन में दोनों रूप आगये हैं। ज्ञान मार्ग और भक्तिमार्गवालों के लिये गीता का परमात्मा एकसाही सन्तोषदायक है। द्वैत और अद्वैत दोनों

मतवालों के लिये इसमें परमात्मा है।

किसी मतवाले को विवाद करने की आवश्यकता नहीं है

## आत्मा और परमात्मा का सम्बन्ध

गीता के १५ वें अध्याय के ७ श्लोक से, तथा १३ वें अध्याय के १७ श्लोक से यह सम्बन्ध इस प्रकार ज्ञात होता है।

**ममैवांशो जीवलोके जीवभूतःसनातनः।** अ. १५ श्लो. ७

अर्थ—जीवलोक में मेरा एक अंश जीव का रूप होता है। वह सनातन है।

**अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम्। भूतभर्तृ च तज्ज्ञेयं ग्रसिष्णु प्रभविष्णु च॥** अ. १३ श्लो. १७

अर्थ—स्वयं भागरहित है, अर्थात् उसके भाग नहीं हो सकते हैं, तथापि सब प्राणिभूतों में अलग २ स्थित है। उसे सब प्राणियों का भर्त्ता जानो। वही भोजन करता है और वही उत्पन्न करता है।

तात्पर्य यह है कि आत्मा और ब्रह्म में कोई भेद नहीं है। आत्मा, ब्रह्म का ही एक अंश है; परन्तु इस का यह अभिप्राय नहीं कि ब्रह्म के भाग हो

सकते हैं। पृथक्ता केवल देखनेमात्र ही है। वह अज्ञान से दिखाई देती है। आकाश सर्वव्यापी है और उसके भाग नहीं हो सकते हैं, तथापि पृथक् २ वस्तुओं में रहने से विभक्त दिखाई देता है, जैसे, जो आकाश एक घट में व्याप्त है, वह दूसरे घट के आकाश से पृथक् दिखाई देता है; परन्तु वास्तव में पृथक् नहीं है। सब एकही है। इसी प्रकार जीव पृथक् २ दिखाई देते हैं; परन्तु वास्तव में सब एकही हैं। इन सब जीवों को समष्टिदृष्टि से देखा जाय, तो ब्रह्म है, और व्यष्टिदृष्टि से देखा जाय, तो पृथक् २ जीव हैं।

दोनों ही वास्तव में कर्म से रहित हैं। गुणों के कारण कर्म करते दिखाई देते हैं। सब कर्म, गुण ही करते हैं। जब जीवका संपर्क गुणों के साथ होता है, तब उसे जन्म मरण के बन्धन लगते हैं।

## परमपद ( मोक्ष )

अ. १८ श्लो. ५६, ६२ यह अव्यय और शाश्वत शान्ति और ब्रह्म के निरन्तर अमृतरूपी धर्म और सुख का स्थान है। मनुष्य, जन्म,
अ. १४ श्लो २७, २० मृत्यु, जरा, दुःख, पाप, कर्म बन्धन और उन के अच्छे बुरे फल और माया के प्रपंच से छूटकर इस अवस्था में
अ. ७ श्लो, १४ होकर परमात्मा में प्रवेश करता है-उसी में लय हो जाता है,
अ. २ श्लो. ७२ अर्थात् निर्वाण प्राप्त करता है, जो ज्ञान की चरम सीमा
अ. ८ श्लो. १० है, और वह परम और अनन्त अमृतरूपी सुख प्राप्त
अ. ८ श्लो. १५ करता है। इसे प्राप्त कर वह फिर इस नाशमान और दुःख-पूर्ण संसार में नहीं आता है। यह परमपद ऐसा स्थान
अ. १५ श्लो. ६ हैं, जहां न सूर्य, न चन्द्र, न तारागण और न अग्नि पहुंच सकते हैं।

# टिप्पणी

परमपद का वर्णन ऐसा है कि जिसमें वेदान्त, सांख्य, न्यायादि दर्शनों के मोक्षरूप का आदर्श आगया है। सब मतवाले अपने विचारों के अनुसार इस परमपद को कह सकते हैं। निर्वाण, कैवल्य, अपवर्गादि, सभी का सार इसमें आगया है।

# परमपदप्राप्ति का मार्ग।

मुझ में ही मन लगाओ। मुझ में ही बुद्धि लगाओ। तुम निश्चय ही इस जन्म के पीछे मुझ में प्रवेश होकर रहोगे। यदि मुझमें दृढता से चित्त नहीं लगा सकते हो, तो योग के अभ्यास से मेरे पास आने की चेष्टा करो। यदि यह अभ्यास भी नहीं कर सकते हो, तो सत्कर्मपरायण हो कर सब कर्म मेरे निमित्त ही करो। यदि इसके करने की भी सामर्थ्य न हो, तो अपने को यतेन्द्रिय बनाकर और मेरी शरण लेकर सब कामों के फलों को त्याग करदो। — अ. १२ श्लो. ८, ,, ,, ९, ,, ,, १०, ,, ,, ११

योगअभ्यास से ज्ञान बढ़कर है। ज्ञान से ध्यान बढ़कर है। ध्यान से कर्म फलों का त्याग बड़ा है। त्याग से ही निरन्तर शान्ति होती है। — ,, ,, १२

कोई, ध्यान द्वारा आत्मा से आत्मा में आत्मा को देखते हैं; कोई, सांख्य योग से और कोई, कर्म योग से। जिन्हें यह बात नहीं मालूम है और — अ. १३ श्लो २५, ,, ,, २६

दूसरों से सुनकर ही उपासना करते हैं, वे भी मृत्यु के पार होजाते हैं।

## टिप्पणी।

इन महत्त्वशाली वाक्यों के पढ़ने से मालूम होता है कि मोक्षप्राप्ति के लिये श्रीकृष्ण सभी मार्गों को उपयोगी समझते हैं। किसी मार्ग की निन्दा नहीं करते हैं, और न किसी मार्ग की अतिशय प्रशंसा करते हैं।

तथापि सब में सरल मार्ग निष्काम कर्म-करनाही बताया है। इच्छा से कर्मों के फलों को त्याग करदेना ही, त्याग है, न कि कर्म त्याग करदेना। इसी त्याग को निरन्तरशांति का साधन बताया है। इस से यह अभिप्राय नहीं है कि ज्ञानमार्ग, ध्यानमार्गादि अच्छे साधन नहीं हैं, किन्तु यह कि कर्ममार्ग सबमें सरल है और उसके करने में मनुष्यों को वैसी कठिनाइयां नहीं हैं, जैसी दूसरे मार्गों के साधन में हैं।

## कर्म।

अ. ३ श्लो. ५ — यदि मनुष्य चाहे कि मैं कर्म को बिलकुल नहीं करूं, तो असम्भव है; क्यों कि स्वभाव, गुणों से प्रेरित होकर, उसे कुछ न कुछ कर्म कराता ही है। कर्म

" " २७ — करने वाले, केवल प्रकृति के गुण ही है। अहंकार से धोका खाकर मनुष्य कहता है कि मैं करता हूं; परन्तु वास्तव में गुण हीं करते हैं, जीव नहीं।

" " ३३ — ज्ञानवान् मनुष्य भी स्वभाव के अनुसार ही कर्म करते हैं। स्वभाव का अनुसरण ही सब जीव करते हैं। इसलिए स्वभाव की प्रतिरोधता करना निरर्थक है।

| | |
|---|---|
| कर्मों के पांच कारण हैं: १ शरीर २ कर्ता ३ पृथक् २ | अ. १८ श्लो. १३ |
| विधि की चेष्टायें ४ इन्द्रियां और ५ दैव अर्थात् | ,, ,, १४ |
| उन का अधिष्ठाता देवता। जो कुछ भी कर्म, | |
| मनुष्य, शरीर, वाणी अथवा मन से करता है, यह कर्म | |
| अच्छा हो या बुरा, उसके ये ही पांच हेतु हैं। जो | ,, ,, १६ |
| कहता है कि कर्मों की करने वाली आत्मा है, वह | ,, ,, १८ |
| दुर्मति है और अजान है। कर्म को प्रेरणा करने | |
| वाले तीन कारण हैं, अर्थात् ज्ञान, ज्ञेय और ज्ञाता। | |
| कर्म के तीन संगी हैं, अर्थात् करण (इन्द्रियां) | |
| कर्म और कर्ता। ज्ञान, कर्म और कर्ता भी गुण | ,, ,, १९ |
| भेद से तीन प्रकार के हैं। | |
| जो नियतकर्म, कर्मफल की इच्छा, राग द्वेष और | ,, ,, २३ |
| मोह छोड़ कर किया जाता है, वह सात्विक है | |
| जो कर्म कामना से, अहंकार से, अथवा बहुत | ,, ,, २४ |
| प्रियास से किया जाता है, वह राजसी है। जो कर्म | |
| मोह से किया जाय और जिस में यह विचार नहीं रहे | ,, ,, २५ |
| कि यह दूसरों को हानि दायक है और इसका | |
| अनुचित फल होगा और अपने समर्थ्य से भी | |
| बाहर है, वह तामसी है। | |

## टिप्पणी।

कर्मविचार सांख्यमत प्रधान है। कर्म करना प्रकृति के गुणों का कार्य है। केवल अहंकार के कारण उनमें ममत्व हो जाता है। शुद्ध-चित्, नित्य, मुक्त आत्मा, कर्म नहीं करती है, बल्कि प्रकृति से बनाहुआ सूक्ष्मशरीर ही कर्म करता है। इसमें अहंकार बंधन कराने वाला है।

प्रकृति में सत्त्व, रज और तम, तीन गुण हैं । इस लिये सब कर्म तीन प्रकार के होसकते हैं। इनमें सात्त्विक कर्म श्रेष्ठ है। कर्मों का चक्कर रजो गुण से उठता है, जो कामको उत्पन्न करता है। यह काम सबको मोह में डालता है और उसी से कर्म की उत्पत्ति होती है।

## कर्त्ता।

अ. १८ श्लो. २६ — जो कर्ता संग और अहंकार रहित, धृति और उत्साह संयुक्त है और सिद्धि और असिद्धि में निर्विकार है, वह सात्त्विक है।

,, ,, २७ — जो कर्त्ता रागी, कर्म फलों की इच्छा रखने वाला, लोभी, हिंसात्मक, अशौची और हर्ष शोक संयुक्त है, वह राजसी है।

,, ,, २८ — जो कर्त्ता अयुक्त अर्थात् अनिश्चित, प्राकृत अर्थात् सामान्य, जिद्दी, शठ, द्वेषी, आलसी, विषादी, दीर्घ-सूत्री अर्थात् टालाटूली करने वाला है, वह तामसी है।

## ज्ञान।

अ. १८ श्लो २० — वह ज्ञान, जिससे सब पृथक् २ जीवों में एक अव्यय अविभक्त ब्रह्म एक भाव से दिखाई दे, सात्त्विक है। (अद्वैत)

,, ,, २१ — वह ज्ञान, जिससे सब जीवों में पृथक् २ भाव पृथक् २ दिखाई दें, राजसी है। (द्वैत)

,, ,, २२ — वह ज्ञान, जिससे कारण और सत्यता जाने विना ही मनुष्य किसी चीज को पूरी समझता है और जो अल्प है, तामसी है। (चारवाक)

जो अहंकार का आश्रय लेकर यह कहे कि मैं ऐसा करूंगा, उसका व्यवसाय मिथ्या है; क्योंकि उससे वह काम, प्रकृति स्वयं करवालेगी। मोहवश होकर कोई किसी काम को नहीं भी करना चाहे, तवभी स्वभाव कर्म से बंधे होने के कारण उसे वह काम करना ही पड़ता है। आत्मा न स्वयं कर्त्ता है और न कर्म करने वाला है। जो कुछ कर्म होता है, उस का कर्त्ता स्वभाव (प्रकृति) ही है। जो, गुणकर्मविभाग को जानता है और यह जानता है कि गुण गुणों में ही विचरते हैं, वह मोहवश नहीं होता है और तत्त्ववेत्ता कहलाता है; परन्तु, जो यह वात नहीं जानता है, वह अज्ञानी है।

अ. १८ श्लो. ५९
" " ६०
अ. ५ श्लो. १३, १४
अ. ३ श्लो. २८, २९

## पाप कैसे होता है।

काम और क्रोध, रजोगुण से उतपन्नहोते हैं और संसार में वड़े शत्रु हैं। इन्हीं के कारण पाप का वीज लगता है। जैसे अग्नि को धूंआ घेरे हुये है, जैसे दर्पण को मल घेरे हुये है, जैसे गर्भ को उल्व घेरे हुये है, वैसे ही रजोगुण को काम क्रोध घेरे हुये हैं। यह निरन्तर शत्रु, ज्ञान को ढककर कामरूप में हो जाता है और जैसे अग्नि की तृप्ति नहीं होती, वैसेही इस काम की। काम, इन्द्रियां, मन और वुद्धि में स्थित हो जाता है। इन्द्रियां, सब ज्ञान को ढककर जीव को मोह में डाल देती हैं। इसलिये इन्द्रियादि को पहले ही वश में करना चाहिए। इससे पाप उत्पन्न करने वाली वस्तु, जो ज्ञान विज्ञान का नाश करती है, नष्ट हो जायगी।

अ. ३ श्लो. ३७, ३८
" " ३९
" " ४०
" " ४१

अ. २ श्लो. ६२, जब मनुष्य इन्द्रियों के विषयों पर ध्यान करता है, तब उस को उन्हीं के साथ सङ्ग उत्पन्न हो जाता है। इस सङ्ग से काम उत्पन्न होता है, काम से क्रोध उत्पन्न

" " ६३ होता है, क्रोध से मोह होता है, मोह से स्मृतिविभ्रम होता है, स्मृतिविभ्रम से बुद्धि का नाश होता है और बुद्धिनाश से सर्व नाश हो जाता है।

" " ६४ जो आत्मा को वश करके और रागद्वेष छोड़ कर इन्द्रियविषयों में भ्रमण करता है, वह शान्ति प्राप्त करता है।

## कर्मयोग।

अ. ३ श्लो. ७ इन्द्रियों को मन से वशीभूत कर और कर्मेन्द्रियों पर अधिकार कर जो कर्म किया जाता है, उस का

" " ६ नाम कर्म योग है। जो मनुष्य कर्मेन्द्रियों को तो वश में कर लेता है; परन्तु मन से इन्द्रियों के विषयों को स्मरण करता रहता है; वह विमूढ़ात्मा और मिथ्याचारी

" " ४२ है, कर्मयोगी नहीं। पहले इन्द्रियां हैं, फिर मन, फिर बुद्धि, फिर आत्मा। इसलिये पहले इन्द्रियों

" " ४१ को वशमें करना चाहिये।

" " ४३ आत्मा को बुद्धि से परे जान और मनादि इन्द्रियों को जीत, कामरूप महाशत्रु को जीतना चाहिए।

अ. २ श्लो. ४८ इन्द्रियविषय सङ्ग त्यागकर, योगस्थ हो और सिद्धि असिद्धि में सम हो, कर्म करना चाहिये। इस

अ. ४ श्लो. २३ समत्व का नाम ही योग है। जिस मनुष्य का इन्द्रिय-विषयसङ्ग जाता रहा है; जिसका चित्त ज्ञान अवस्था

में स्थित हो गया है, जिसके कर्म यज्ञ समान हैं, उसके सब कर्मों का लोप हो जाता है। जो अहंकाररहित है, जिसकी बुद्धि लिप्त नहीं हुई है, वह कर्मों से नहीं बंधता है। जो मनुष्य इन्द्रिय-विषय-सङ्ग त्यागकर सब अपने कर्मों को ईश्वर के अर्पण करता है, वह, जैसे कमल का पत्र जल में रहते हुए भी जल से लिप्त नहीं होता है, वैसे पाप से लिप्त नहीं होता है। योगी लोग इन्द्रिय-विषय-सङ्ग त्यागकर केवल आत्मशुद्धि के लिये काय, मन, बुद्धि और इन्द्रियों से काम करते हैं। जो कर्म-फल को त्यागकर कर्म करता है, वह शान्ति प्राप्त करता है और जो काम से प्रेरित हो कर्मफल चाहता हुआ कर्म करता है, वह बंधन में पड़ता है।

अ. १८ श्लो. १७ | अ. ५ श्लो. १० | अ. ५ श्लो. ११ | अ. ५ श्लो. १२

इसलिये जो कुछ भी किया जाय, जो कुछ भी खाया जाय, दिया जाय, तप किया जाय, वह सब ईश्वर के अर्पण करकेही करना चाहिये। जो मनुष्य अपने कर्मों को ईश्वर के अर्थ ही करता है और फलकी कामना त्याग देता है, वही वास्तव में योगी और सन्यासी है। क्योंकि कर्मों को त्याग करने से कर्मों का इस तरह करना अच्छा है। मूर्खलोग कर्मों को फल की कामना से करते हैं, परन्तु ज्ञानवान् मनुष्य इस कामना को छोड़ केवल लोकपरोपकार के लिये ही कर्म करते हैं।

अ. ९ श्लो. २७ | अ. ६ श्लो. १ | अ. ३ श्लो. २५

हमारा अधिकार कर्म करने पर ही है, न कि उसके फल की इच्छा पर। इसलिए हमारे कर्म करने का हेतु कर्म फल की कामना नहीं होनी चाहिए और न अकर्म में ही प्रवृति होनी चाहिये।

अ. २ श्लो. ४७

अपना नियत कर्म करने से ही मनुष्य को सिद्धि प्राप्त

अ. १८ श्लो ४५, ४६

होती है। ऐसे कर्म को फलकामनारहित करने से ही ईश्वर की पूजा और आराधना होती है। इसी से परमपद प्राप्त होता है। कर्मों के करने वाले प्रकृति के तीनो गुण ही हैं, न कि आत्मा। मूढ़ कहते हैं कि हम कर्म करते हैं; परन्तु करने वाले तो वास्तव में गुणही हैं, न कि जीव। जो ज्ञानवान् हैं, वे कर्म को अकर्म जानते हैं और अकर्म को कर्म। वे कर्म फल को त्यागकर निरन्तर सुखी रहते हैं। वे फिर कोई आशा नहीं रखते, निर्द्वन्द्व और सिद्धि असिद्धि में एकसे रहते हैं। इन्हे कर्मों का वन्धन नहीं होता है।

अ. ३ श्लो. १९ | ” ” २८ | ” ” २९ | अ. ४ श्लो. १८ | ” ” २० | ” ” २१ | ” ” २२

यदि कोई चाहे कि मैं कर्म सर्वथा त्याग दूं, तो हो नहीं सकता है; क्योंकि कर्म किए विना शरीर भी नहीं रह सकता है। कर्मों का त्याग करना असम्भव है। और उनके त्यागकरने से उनसे छुटकारा भी नहीं हो सकता है; क्योंकि प्राकृतिक गुणों के कारण मनुष्य स्वयं कर्म करने को प्रेरित होता है।

अ. ३ श्लो. ८ | ” ” ५

कर्मों का वन्धन तभी होता है जब कर्म स्वार्थ और फल कामना से, किये जायं। यदि ईश्वर के अर्थ फल कामना त्यागकर कियेजाय, तो बंधन नहीं होता है। इसलिए अपने नियत कर्म इस भावसे अवश्य करने चाहिये। दूसरे का कर्म यदि तुम्हारे कर्म से अच्छा भी दिखाई दे, तब भी अपना ही कर्म करना चाहिये।

” ” ६ | ” ” ८ | अ. ३ श्लो. ३५

जैसे अग्नि में धूआं वास करताहै, वैसेही सब कर्मों में दोष भी मिले रहते हैं; इसलिये अपना कर्म बुरा

अ. १८ श्लो. ४८, ४७

समझ कर नहीं छोड़ देना चाहिए। और दूसरे का कर्म निर्दोष समझ कर भी नहीं करना चाहिये। इसमें हानि होती है। अपना कर्म करने में पाप नहीं होता है। कर्म करने से ही जनकादि महान पुरुषों को सिद्धि प्राप्त हुई है। यदि ऐसी अवस्थापर पहुंच जाय कि उसे कर्म करने की आवश्यकता नहीं रही है, तबभी कर्म करना त्याग नहीं करना चाहिए; क्योंकि बड़ों का अनुसरण सबही करते हैं। श्रीकृष्ण को कर्म करने की आवश्यकता नहीं थी; परन्तु संसार मर्यादा रखने को वह कर्म करते रहे। यदि वह कर्म नहीं करते, तो संसार में धर्म का लोप हो जाता और सब तरह की आपत्तियां आजातीं। यदि सामान्य मनुष्य फल इच्छासे ही कर्म करते है, तब भी ज्ञानवानों को उन्हे कर्म करने से अरुचि नहीं दिलानी चाहिए। अपने कर्म ईश्वरहेतु करते हुये उन्हे उपदेश देना चाहिये। — अ. ३ श्लो. २०; ,, ,, २१; ,, ,, २२, २३; ,, ,, २४; ,, ,, २६

चारों जातियों के कर्म उनके गुण स्वभाव से इस तरह कहे हैं:— — अ. १८ श्लो. ४१

ब्राह्मण—शम-दम-तप-शौच-क्षान्ति-आर्जव-ज्ञान-विज्ञान-आस्तिकता; ये ब्राह्मणों का स्वभाविक कर्म हैं। — ,, ,, ४२

क्षत्रिय—शौर्य-तेज-धृति-दाक्ष्य-युद्धसे नहीं भागना-दान-ईश्वरभाव; ये क्षत्रियों का स्वभाविक कर्म है। — ,, ,, ४३

वैश्य—कृषि-गोरक्षा-वाणिज्य; ये वैश्यों का स्वभाविक कर्म है। — ,, ,, ४४

शूद्र—दूसरों की परिचर्या करना; यह शूद्रों का स्वभाविक कर्म है।

अ० १८ श्लो० ४ नियत कर्म करने चाहिये; क्योंकि इनका त्याग
" " ५ करना अच्छा नहीं है। यज्ञ–दान–तपादि सर्वदा
ही करने चाहिये; क्योंकि इनसे आत्मा की शुद्धि
" " ६ होती है। परन्तु इनके करने में फलकामना त्याग
करदेनी चाहिये।

" " ११ कर्मत्याग नहीं, बल्कि कर्मफलत्याग ही सदाचार
और धर्म्माचरण का रहस्य है।

" " ७ मोहसे नियतकर्मों को छोड़देना, तामसी त्याग है।
" " ८ शारीरिक दुखों के कारण इन्हे छोड़देना, राजसी त्याग
" " ९ है। जो मनुष्य नियतकर्मों को आवश्यक समझ कर उन्हें
बराबर करते रहते हैं; परन्तु कर्मफलकामना छोड़
देते हैं, उनका ही त्याग सात्त्विक है।

" " १० कर्म रोचक हो अथवा अरोचक, उसे नियत कर्म
समझकर अवश्य करना चाहिये।

गुणों के कारण कर्ता और कर्म के तीन भेद हैं:—

" " २३ जो कर्म, राग-द्वेष, इन्द्रिय विषय सङ्ग और फलकामना
" " २४ छोड़कर किया जाता है, वह सात्त्विक है। जो
कर्म अहंकार-कामना अथवा बहुत प्रयास से किया
" " २५ जाता है, वह राजसी है। जो कर्म अपने पौरुष की
सीमा छोड़ कर दूसरों को हिंसा अथवा क्षय कारी
हो और मोह से किया जाय, वह तामसी है।

" " २६ इसी प्रकार सात्विक कर्ता वह है, जो इन्द्रियार्थसङ्ग
और अहंकार छोड़कर धृति और उत्साहसहित
होकर और सिद्धि असिद्धि में निर्विकार रहकर कर्म
करता है।

जो कर्म करने वाला रागी है, कर्मफल की कामना करता है, लुब्ध है, अशुचि है, हिन्सात्मक है और हर्ष शोक युक्त है, वह राजोगुणवाला है। अ. १८ श्लो. २७

जो कर्म करने वाला अयुक्त है, प्राकृत है, स्तब्ध है, शठ है, नैष्कृतिक है, आलसी है, विषादी है, दीर्घसूत्री है, वह तामोगुणवाला है। सात्विक कर्म करना और सात्विक कर्ता होना, कर्मयोग का मुख्योद्देश है। " " २८

## टिप्पणी।

कर्मयोग से अभिप्राय कर्मकाण्डसम्बन्धी कर्म जैसे यज्ञयागादि करना नहीं है। इन कर्मों के करने की मनाई नहीं है, बल्कि जो २ जिस जाति का कर्म हो सभी करने चाहियें। गीता के कर्मयोग का अभिप्राय यह है कि जो कुछ भी नियत कर्म हो उसको साम्य बुद्धि से और फलकामना छोड़कर करना चाहिये। निष्कामकर्म करने पर गीतामें जो ज़ोर दिया गया है वह और किसी धर्मग्रन्थ में नहीं पाया जाता है। यह बात गीता की अपूर्वता को बताती है। मान्यवर तिलक ने गीतारहस्य में कर्मयोग को ही गीता का मुख्योद्देश माना है और बड़ी विद्वत्तासे बताया है कि अर्जुन को गीता सुनाने का अभिप्राय यही था। इस के साथ यहभी कहा है कि कर्मयोगविषय, गीता में नया नहीं है; किन्तु प्राचीन भागवतधर्म के आधार परहै। गीता की परंपरा को देखाजाय, तो भागवतधर्म ही इसका स्रोत प्रमाणित होता है। भागवतधर्म के प्राचीन कर्मयोगोपदेश को गीता में श्रीकृष्ण ने नये ढंगपर बताया है।

इस में कोई सन्देह नहीं कि गीता का कर्मयोग विलक्षण है, और कलियुग में इससे उत्कृष्ट धर्म का और कोई मार्ग नहीं है। इस उपदेश के आधार पर राष्ट्रीय सामाजिक आदि सभी उन्नतियां हो सकती हैं। श्रीकृष्ण जी ने ज्ञानमार्ग–भक्तिमार्ग–योगमार्ग–कर्मकाण्ड मार्ग अथवा सभी मार्गों को इस निष्काम कर्मयोग मार्ग से मिला दिया है।

## ईश्वर पूजन के भिन्न २ मार्ग।

अ. २ श्लो. ४२, ४४

कुछ मनुष्य ऐसे हैं जो वेदोंके अलंकारयुक्त व्याख्यों में ही मग्न हैं। वेद के एक २ अक्षर पर वाद विवाद करने में लगे हुये हैं। इनकी कामना स्वर्गप्राप्ति की ही है। ये कर्मफल की इच्छा रखते हैं, और सुख और ऐश्वर्य प्राप्ति के लिये बहुत क्रियायें करते हैं। ये यौगिक समाधि का सेवन नहीं करते और उनकी बुद्धि व्यवसायात्मिका है। ये लोग यज्ञ करके ईश्वर की पूजा करते हैं और स्वर्ग जाने कीही कामना रखते हैं। वे स्वर्ग पहुँचकर स्वर्ग का भोग करते हैं और जब उनके पुण्य क्षय होजाते हैं, तो इस मृत्युलोक में फिर आते हैं। इस तरह काम की कामना करने वाले केवल गतागत पद कोही प्राप्त होते हैं अर्थात् निरन्तर मोक्षपद नहीं प्राप्त करते हैं। वेदविषय त्रिगुण सम्बन्धी है, और उससे गुण सम्बन्धिनी नाशमान वस्तुयेंही प्राप्त

अ. ९ श्लो. २०

„ „ २१

अ. २ श्लो. ४५

होतीहैं। इसलिये निस्त्रैगुण्य, निर्द्वन्द्व नित्यसत्त्वस्थ निर्योगक्षेम और आत्मवान् होना चाहिये।

ऐसे मनुष्य को वेदक्रियाएं ऐसी ही निरर्थक हैं, जैसे जलव्याप्तस्थान में जलाशय। — अ.२ श्लो. ४६

## यज्ञ

सृष्टि के आदि में जब मनुष्य जाति रची गई प्रजापति ने यज्ञ को उत्पन्न किया और आज्ञा करी कि मनुष्य को सुख सम्पत्ति बढाने के लिए यज्ञ सदैव करना आवश्यक है। — अ. ३ श्लो. १०

मनुष्य को देवताओं के लिये यज्ञ करना चाहिए। — ,, ,, ११

देवता मनुष्यों की मनः कामनाएं पूर्ण करते हैं। — ,, ,, १२

देवताओं को यज्ञ देने के पश्चात् भोजन करना चाहिये। — ,, ,, १३

सब सृष्टि अन्न से होती है, अन्न वर्षा से होता है। वर्षा यज्ञ से होती है। यज्ञ, कर्म से होता है। — अ. ३ श्लो. १४

कर्म, ब्रह्म से होता है और ब्रह्म अव्यय ब्रह्म से होता है; इसलिये यज्ञ में ब्रह्म सदैव विद्यमान रहता है। — ,, ,, १५

यज्ञ बहुत प्रकार की हैं:—

कोई ब्रह्म की अग्नि में हवन करने से यज्ञ करते हैं। — अ. ४ श्लो, २५

कोई यम आदि अग्नि में इन्द्रियों को हवन करने से यज्ञ करते है। — ,, ,, २६

कोई इन्द्रियों रूपी अग्नि में विषयों को हवन करने से यज्ञ करते हैं। कोई आत्म दमन से प्राप्त, योगरूपी अग्नि में इन्द्रियों के विषय और प्राण को हवन करने से यज्ञ करते हैं। — ,, ,, २७

कोई धनरूपी, कोई तपरूपी, कोई हठ योगरूपी, कोई स्वाध्याय और ज्ञानरूपी यज्ञ करते हैं और मन को वश में करते हैं और दृढ़व्रत होते हैं। — ,, ,, २८

| | |
|---|---|
| अ. ४ श्लो. २९ | कोई प्राण को अपान में, अपान को प्राण में लगाते हुये और प्राण और अपान के मार्ग को रोकते हुये प्राणायाम में मग्न हो यज्ञ करते हैं। |
| ,, ,, ३० | कोई नियताहारी हो श्वासों को श्वासों में डालते हुये |
| अ. ९ श्लो. १५ | यज्ञ करते हैं। कोई ज्ञानरूपी यज्ञ करते हैं। कोई ईश्वर को एक और अनेक सर्वत्र विद्यमान जानते हुए पूजते |
| अ. ४ श्लो. ३२ | हैं। इस प्रकार ईश्वर के हेतु अनेक यज्ञ किये जाते हैं। |
| अ. ९ श्लो. १६ | इन सब की उत्पत्ति कर्म ही से है। जो ब्रह्म को ही अग्नि, होता, अरुणी अर्थात् हवन की सब सामग्री जान कर, ब्रह्म में ही आत्मा को हवन करते हैं, वे मुक्त हो जाते हैं। |
| अ. १२ श्लो. ३ | कोई जितेन्द्रिय हो अक्षर अव्यक्त ब्रह्म को पूजते हैं। |
| ,, ,, ४ | वे भी उसी पद को प्राप्त करते हैं। कोई सब कामों |
| ,, ,, ५ | को ब्रह्म के अर्पण कर और ब्रह्म में ही तत्पर हो और ब्रह्म का ही ध्यान कर, योगयुक्त हो ब्रह्म को ही पूजते |
| ,, ,, ७ | हैं। उनका बंधन इस भवसागर से जल्दी छूट जाता है। |
| अ. ७ श्लो. २८ | कोई अपने पाप कर्मों को धोकर और राग द्वेषादि बन्धनों से मुक्त हो केवल ब्रह्म का ही स्मरण करते |
| ,, ,, २९ | हैं। कोई ईश्वर की शरण लेकर जन्म मृत्यु से छूटने के लिये चेष्टा करते हैं। |
| अ. ७ श्लो. १६ | उपासक चार प्रकार के होते हैं:— |
| | १ आर्त्त २ जिज्ञासु ३ अर्थार्थी और ४ ज्ञानी। इन सब में |
| ,, ,, १७ | ज्ञानी श्रेष्ठ है; क्योंकि वह एका भक्ति करने वाला है। |
| अ.९श्लो११,१२,१३,१४ | उसका पूजन कोई तामसी, कोई सात्विक वृति से, |
| अ. १३ श्लो. २५, २६ | करते हैं। कोई इन्द्रियोंको जीतकर ध्यानयोग करते हैं। कोई सांख्ययोग करते हैं। कोई कर्म्मयोग करते हैं। |

कोई दूसरों से जैसे सुना है वैसे ही ईश्वर की आराधना करते हैं। कोई कहते हैं कि कर्म करना पाप है और इस विचार से कर्मों को त्याग कर देते हैं। कोई कहते हैं कि यज्ञ कर्म दानादि का त्याग नहीं करना चाहिये। ईश्वरपूजन के अनेक मार्ग हैं। जो जिस मार्ग से ईश्वर के पास जाना चाहे, वह उसी मार्ग से उसका ग्रहण करता है। जो किसी रूप में भी ईश्वर को श्रद्धा पूर्वक पूजता है उस की वही श्रद्धा फली भूत होती है। सब यज्ञों का भोगनेवाला और सब का फल देने वाला केवल ईश्वर ही है। जो उसको नहीं जानते हैं, पतित हो जाते हैं।

अ. १८ श्लो ३

अ. ४ श्लो. ११

अ. ७ श्लो. २१, २२

अ. ९ श्लो. २४

## टिप्पणी।

पूर्वोक्त वाक्यों से विदित होगा कि श्रीकृष्ण ने अनेक मार्ग, जो प्राचीन समय में प्रचलित थे, बताये हैं और उनके फल भी कहे हैं। यज्ञ का विषय भी अच्छी तरह बताया है। यज्ञविषय में सबसे अच्छा यज्ञ वह बताया है जिसमें ब्रह्म कोही अग्नि होता मानकर आत्मा का हवन किया जाय, अर्थात् ज्ञानयज्ञ। अन्तमें इन सभी मार्गों को ईश्वर के पास पहुँचने का साधन माना है। कहा है कि जो श्रद्धापूर्वक ईश्वर को किसी रूप में भी पूजता है उसकी वही श्रद्धा फली भूत होती है।

श्रीकृष्ण के वाक्य बड़ी व्यापकता रखते हैं। किसी मत या सम्प्रदाय के विरोधी नहीं हैं। मतमतान्तर के सब झगड़ों का समाधान कर दिया है। इसीलिये

गीता सब मत और सम्प्रदायों को प्रिय है, और उस पर अनेक भाष्य हैं।

## ध्यानयोग।

अ. २ श्लो. ४८, ५० — समत्व का नाम योग है। कर्म में कुशलता का नाम योग है। योग, बुद्धियुक्त होकर करना चाहिये। इसमें सुकृत दुष्कृत दोनों छोड़ देने चाहिये। इससे भय दूर हो जाता है। अ. ५ श्लो ४ — सांख्य और योग भिन्न २ नहीं हैं। जो एक को जानता है वह दूसरे को भी जानता है। „ „ ५ — जो फल, सांख्यवाले को होता है, वह योगी को भी होता है। पंडित लोग सांख्य और योग में कोई भिन्नता नहीं देखते हैं।

अ. २ श्लो. ५० — योग करने को स्थिर बुद्धि की बड़ी आवश्यकता है; क्योंकि इसी से शुभ अशुभ कर्म का फलत्याग होता है।

„ „ ५२ — जब मन का मोह दूर होजाता है, तो सब वस्तुओं में „ „ ५३ — वैराग्य उत्पन्न होजाता है, और समाधि में मन स्थिर हो कर योग की सिद्धि होजाती है।

बुद्धिस्थिरवालों के ये लक्षण हैं:—

„ „ ५५ — मनकी सब कामना का त्याग, आत्मा में आत्मा से „ ५६ ५७ — आनन्द, आपत्ति में चिन्ता अभाव, सुख में विरक्तता, ५८, ५९, ६१ — राग द्वेष भय क्रोधादि से विमुक्तता, सर्वसङ्गत्याग, विषयों से इन्द्रियों का जीतना, इन्द्रियविषय के आस्वाद से विरक्तता। सब इन्द्रियों पर अधिकार।

अ. ६ श्लो १६ — योगी को न बहुत अधिक और न बहुत कम भोजन करना चाहिये। न बहुत सोना चाहिये। न बहुत

जागना चाहिये। एकान्त पवित्र स्थान में योग आसन लगाना चाहिये। उसका आसन तीन चीज़ों का होना चाहिये, अर्थात् कपड़ा, कृष्ण हरिण का चर्म्म और कुशा। चित्त को एकाग्र कर इन्द्रियों को दमन कर, निश्चल बैठ कर, देही, शिर और ग्रीवा को सीधी रख कर और नाक के अग्रभाग पर दृष्टि जमा कर, योग अभ्यास करना चाहिये। योगाभ्यास में शान्त चित्त, निर्भय, ब्रह्मचारी, और ब्रतस्थित होना चाहिये। मन वश में कर ईश्वर का ध्यान करते हुए-उसी की प्राप्ति की इच्छा करते हुए योग करना चाहिये। योग सिद्धि तबही होगी, जब बुद्धि आत्मा में स्थिर हो जायगी और सब कामनाओं के भाव जाते रहेंगे। ज्यों ज्यों मन चञ्चलता से दूर भागे, उसे वश में कर आत्मा के आधिपत्य में नियुक्त करना चाहिये। मनको वश में करना बड़ा कठिन है, क्योंकि वह अस्थिर और चञ्चल है; परन्तु बराबर अभ्यास करने से वह वश में हो सकता है। जिसका मन वश में नहीं है वह योग नहीं कर सकता है; परन्तु जिसके वश में मन है और जो यथोक्त साधन करता है, उसे योग होता है। जिसने मन जीत लिया है, जो कर्म और इन्द्रिय विषयों से असंग है, जिस की बुद्धि स्थिर है और जो लोभ और आशा से परे है, वह योगी है। जिस योगी की इन्द्रियां और मन वश में है और जिसे पाषाण पृथिवी और सुवर्ण, सब एक बराबर ही हैं, वह परम योगी है। ऐसा योगी सब को एक भाव से देखता है, चाहे वह मित्रहो, शत्रुहो, देशीहो, विदेशीहो, प्रिय हो, सम्बन्धी हो, साधु हो, दुष्ट हो, कोई भी क्यों न

अ. ६ श्लो. ११
„ „ १२
„ १३, १४
„ „ १८
„ „ २६
„ „ २४
„ „ ३५
„ „ ३६
„ „ ४
अ. ६ श्लो ८
„ „ ९

अ. ६ श्लो. ३२ — हो। आत्मा की ऐक्यता के कारण सब वस्तुओं को एक-सी देखता है, चाहे वह वस्तु सुखदाई हो अथवा दुखदाई हो। सब जीवों को अपने में और अपने को सब जीवों में
" " २९ — 
" " ३० — देखता है। सर्वत्र एकसा भाव रखता है और ईश्वर का सदैव स्मर्ण करता है। ऐसे योगी को कर्म बन्धन नहीं होता है। यह जान कर कि इन्द्रियां अपना २ कर्म
अ. ५ श्लो. ११ — गुणों से करती हैं, वह उनका सङ्ग त्याग कर देता है। केवल आत्मशुद्धि के लिए ही मन-बुद्धि-शरीर और इन्द्रियों से काम करता है।

## टिप्पणी।

पातञ्जली योग शास्त्र में जो योग क्रियाएं बताई गई हैं, उसी के अनुसार यह ध्यानयोग है। इस में इतनी अद्भुता अवश्य है कि योग का अर्थ केवल प्राणायाम ध्यान धारणा समाधि ही नहीं है, बल्कि कर्म कुशलता है। साम्य बुद्धि पर बड़ा ज़ोर दिया है, और इस योग का रहस्य बुद्धि स्थिरता ही कहा गया है।

सांख्य और योग की एकता बताई है। उसका अभि-प्राय यह है कि सांख्य का अर्थ ज्ञानमार्ग है और योग का व्यापक अर्थ कर्मकुशलता और बुद्धि समता है। ज्ञानमार्ग में भी बुद्धिसमता ही मुख्योद्देश्य है। बुद्धि के शुद्ध और स्थिर होने पर ज्ञानी को आत्मा और परमात्मा में कोई अन्तर नहीं दिखाई देता है, और उसका आचरण उसी साम्य बुद्धि से होने लगता है। योगमार्ग में भी बुद्धिसमता प्राप्त कर के वही कर्म कुशलता प्राप्त हो जाती है। इसलिये सांख्य ( ज्ञान-

मार्ग ) और योग एकही है। केवल बुद्धि हीन मनुष्य ही उन में अन्तर देखते हैं, ज्ञानी नहीं।

इस सम्बन्ध में यह कहना अप्रासङ्गिक नहीं होगा कि ध्यानयोग के गौरव को पाश्चात्य विद्वान् अभी अच्छी तरह नहीं समझे हैं। वे इस कर्मकुशलता में कम हैं; भौतिक विज्ञान पर ही उन की दृष्टि है। मनोविज्ञानशास्त्र को भी तर्कदृष्टि से ही सिद्ध करते हैं; उस में योगशास्त्र का मेल नहीं करते हैं। प्राचीन भारत में योगसाधन से बड़े २ काम लिये गये थे। इस विषय में नये ढंगपर गवेषणा होना अत्यावश्यक है।

## ज्ञानयोग।

ज्ञानयोग के अन्तरगत निम्न लिखित लक्षण हैं:— विनय, अदम्भता, अहिंसा, क्षान्ति, आर्जव, आचार्योपासन, शौच, स्थैर्य, आत्मनिग्रह, इन्द्रियों के विषय से वैराग्य, अहङ्कार का अभाव, जन्म मृत्यु जरा व्याधि आदि दुःखों के दोषों को जानना, इन्द्रियविषयों में असक्तिता, पुत्र, स्त्री, गृह, इन में मग्न नहीं हो जाना; आपत्ति में तथा इष्ट अनिष्ट वस्तुओं में समचित्तता, ईश्वरमें अनन्यभक्ति, एकान्त देश में वास, जन समूह में विरक्ति, अध्यात्मज्ञान में स्थिरता, तत्त्व ज्ञान के अर्थ को समझना; ये सब ज्ञान के लक्षण हैं। इनसे जो अन्य लक्षण हैं, वे अज्ञान के हैं।

अ.१३ श्लो. ८, ९ १०, ११, १२

ज्ञान तीन प्रकार का है; अर्थात् सात्त्विक, राजस और तामस।

अ. १८ श्लो २० जिस ज्ञान से सब भूतों में वही अव्यय ब्रह्म दिखाई दे, अर्थात् पृथक् २ वस्तुओं में एक अखण्डित ब्रह्म, वह सात्त्विक है।

अ.१८ श्लो. २१ जिस ज्ञान से सब भूतों में जो नाना भाव हैं, पृथक् २ दिखाई दें, वह राजस है।

,, ,, २२ जिस ज्ञान से कोई कार्य हेतु के विना ही ऐसा समझा जाय कि जो कुछ है सब वही है और तत्त्वबोध भी नहीं हो और जो अल्प हो, वह तामस है।

बुद्धि, ज्ञान का द्वार है और यह तीन प्रकार की है:-

,, ,, ३० जो बुद्धि कार्य अकार्य, भय अभय, प्रवृति निवृति, वन्ध मोक्ष, इन सब को जानती है, वह सात्त्विकी है।

,, ,, ३१ जो बुद्धि धर्म-अधर्म, कार्य अकार्य को ठीक नहीं समझती है, वह राजसी है।

,, ,, ३२ जो बुद्धि तमोगुण में लिप्त हुई अधर्म को धर्म समझे और सब वस्तुओं को उल्टी समझे, वह तामसी है।

अ. ४ श्लो. १८ बुद्धिमान् मनुष्य वही है जो कर्म में अकर्म और अकर्म में कर्म देखे, वह सब कर्म करता हुआ भी योगी है।

,, ,, १९ उसके सब कार्य कामनासंकल्प से रहित होते हैं। उस के सब कर्म ज्ञानाग्नि से दग्ध हो जाते हैं। वही पंडित कहलाता है।

,, ,, २३ ऐसा मनुष्य जिस का-सङ्ग विषयों से छूट गया है और जिसकी बुद्धि ज्ञानावस्था में स्थित है, उस के सब कर्म ( यज्ञादि ) लोप हो जाते हैं, अर्थात् उसका वन्धन नहीं होता है।

,, ,, ३३ ज्ञान यज्ञ सब प्रकार के यज्ञों से वड़ा है; क्योंकि उसमें सब कर्मों का लोप हो जाता है।

,, ,, ३४ ज्ञान, गुरु की सेवा, खोज करना और लोकसेवा से आता है।

,, ,, ३५ उसे प्राप्त करने

पीछे मोह नहीं होता है। इस के द्वारा सब भूतगण,
आत्मा में ही दिखाई देते हैं।

जैसे अग्नि से जल कर लकड़ी भस्म हो जाती है, वैसे — अ. ४ श्लो. ३७,
ही ज्ञान से सब कर्मों का नाश हो जाता है। जो मनुष्य
श्रद्धावान् है, और जिसने इन्द्रियों को जीत लिया है, — ,, ,, ३९
वही ज्ञान प्राप्त कर सकता है। यह ज्ञानप्राप्ति से
परम शान्ति को पहुंच जाता है। परन्तु जो श्रद्धा — ,, ,, ४०
रहित है और संशयात्मा है, वह नाश को प्राप्त होता
है। उसे न इस लोक में और न पर लोक में सुख
प्राप्त होता है। जिसने योग साधन से कर्मों का त्याग — ,, ,, ४१
कर दिया है, जिसने ज्ञान से सब संशयों को छिन्न भिन्न
कर डाला है और जिसने अपने को वश में कर
लिया है, उसे कोई कर्म बन्धन नहीं होता है।

यह संसार एक वट वृक्ष है, जिसकी जड़ें ऊपर हैं, — अ. १५ श्लो. १, २
अर्थात् ब्रह्म की योग माया में, और शाखें नीचे
हैं, अर्थात् जगत् में हैं। यह अनन्त है। इस वृक्ष की
पत्तियां शाखायें ऊपर नीचे फैली हुई हैं। यह गुणों
के जल से सींचा जाता है। इस वृक्ष की कोपलें
इन्द्रियविषय हैं और इसकी जड़ें मनुष्यों के कर्म
बन्धन हैं। इस वृक्ष का न आदि है, न अन्त है — ,, ,, ३
और न उसकी जड़ों का स्थान मालूम हो सकता
है। इसका नाश विषयसङ्गत्यागरूपी अस्त्र से हो
सकता है। बहुत मनुष्य राग, भय, क्रोधादि को — अ. ४ श्लो. १०
त्याग कर, ईश्वर में मग्न हो, उसी का आश्रय ले और
ज्ञानतप से पवित्र हो ईश्वरभाव की प्राप्ति करते हैं।
बड़े से बड़े पापी मनुष्य भी ज्ञान नौका के द्वारा पापों — ,, ,, ३६
से तर जाते हैं।

अ. १८ श्लो. ५१ — बुद्धि द्वारा शुद्ध हो, धृति द्वारा अपने को जीत, शब्दादि
" " ५२ — इन्द्रियों के विषयों को छोड़, रागद्वेषादि त्याग, एकान्त वास कर, अल्पाहार कर, वाणी काय मन को
" " ५३ — जीत, ध्यान योग में लग, वैराग्य का आश्रय ले, अहङ्कार, बल, अभिमान, काम, क्रोध, लोभ को छोड़, निर्लोभी और शान्त हो, ब्रह्मगति प्राप्त करने योग्य मनुष्य होते
" " ५४ — हैं। इस अवस्था पर पहुंच कर वे प्रसन्नात्मा हो जाते हैं। उन्हे न कोई शोक रहत हैं और न कोई काङ्क्षा रहती है। वे सब प्राणियों को एकसा ही देखते हैं और उन्हें
" " ५५ — ईश्वर की परम भक्ति हो जाती है, और इस भक्ति से वे ईश्वर का असली रूप जान जाते हैं कि वह कौन और क्या है। यह तत्त्व जान कर वे ईश्वर में प्रवेश करते हैं।

## टिप्पणी

गीता का ज्ञानयोग वेदों के उपनिषदों के आधार परही है। ज्ञानप्राप्ति की परम सीमा वह है जिसमें सब चराचर भूतों में एकही अखण्ड अद्वैत ब्रह्म दिखाई देने लगे, और प्रत्यक्ष में दिखाई देनेवाली पृथक्ता एक मूलाधार ब्रह्मतत्त्व में ही लोप हो जाय। यह अवस्था बड़ी कठिन है और केवल पुस्तक पढ़ने से नहीं होती है, बल्कि अभ्यास से ही होती है। आधुनिक विद्वान्, ज्ञानप्राप्ति उसी को समझते हैं जो तर्क द्वारा किसी वस्तु का ज्ञान करावे। जो विषय बुद्धि के परे है, वह तर्क से सिद्ध नहीं हो सकता है। उसके तो साधन ही दूसरे हैं। अनुभव की आवश्यकता है। इसीलिए गीता में ज्ञानमार्ग कहते समय

केवल पुस्तक द्वारा ज्ञानविषय समझ लेने को ही नहीं कहा है, वल्कि पहले ही ज्ञानी के लक्षण वतादिये हैं। यह पूर्ण आचारशुद्धता है। यूनान देश के तत्त्ववेत्ता सोक्रटीज़ भी उसी को ज्ञानी कहते थे जो किसी विषय को बुद्धि से समझही नहीं गया हो, वल्कि उसके सत्य को वर्ताव में भी ले आयाहो। आज कलतो ज्ञानी केवल वही हैं जो किसी वात को बुद्धि द्वारा समझले और उस पर तर्क कर सके, चाहें उस वात को वर्त्ताव में लाया हो या नहीं।

## संन्यासयोग।

| | |
|---|---|
| कामनावाले कर्मों को छोड़ना संन्यास है। सव कर्मों के फल को छोड़ना त्याग है। संन्यास और योग में अन्तर नहीं है। योग के विना संन्यास प्राप्त करना कठिन है। | अ. १८ श्लो. २<br>अ. ६ श्लो. २ |
| शास्त्रविहित कर्मों को छोड़ना ठीक नहीं है। सव कर्मों को छोड़ना असम्भव है। जोकर्मों का फल त्याग देता है, वही सच्चा त्यागी है। | अ. १८ श्लो. ७<br>,, ,, ११ |
| शरीर के दुःख भय से कर्म त्यागकरना, राजस त्याग है। ऐसे त्यागी को त्याग का फल प्राप्त नहीं होता है। मोह से कर्म त्याग करना तामस त्याग है। | ,, ,, ८<br>,, ,, ७ |
| जो शास्त्रविहित कर्म को नियतकार्य समझ कर करता है और उसके फल और सङ्ग को त्याग करता है, वही सात्विक त्यागी है। ऐसा ही त्यागी सत्त्वगुण संयुक्त, बुद्धिमान् और संशय रहित है। वह न तो बुरे | ,, ,, ९<br>,, ,, १० |

काम से द्वेष करता है और न अच्छे काम से प्रीति करता है।

अ. ६ श्लो. १ — जो कर्मों को अपना नियत कार्य समझ कर और उन की फलकामना छोड़कर कर्म करता है, वही सच्चा

अ. ५ श्लो. ३ — संन्यासी है, न कि वह जो निरग्नि और अक्रिय है। सच्चा और नित्य संन्यासी वही है जो न किसी से द्वेष करे और न कोई कांक्षा करे। वह निर्द्वन्द्व हो

अ. ९ श्लो. २८ — सब बन्धनों से छूट जाता है। ऐसे संन्यासी से अच्छे बुरे सब कर्मों के फल छूट जाते हैं, और देह त्याग करने पर वह ईश्वर में मिल जाता है। जो सर्वत्र अ-

अ. १८ श्लो. ४९ — सक्त बुद्धि है, जितात्मा है, इच्छा रहित है, वह संन्यास

" " ५० — के द्वारा परम नैष्कर्म्य सिद्धि को प्राप्त करता है। इसे प्राप्त करने पर उसे ब्रह्म की प्राप्ति होती है, जो ज्ञान की परम सीमा है।

## टिप्पणी।

संन्यास का अर्थ प्रायः यही समझा जाता है कि स्त्री पुत्रादि संसार व्यवहार और विहित कर्मों को छोड़ कर और गेरुआ कपड़े रंगा कर मनुष्य एकान्त वास करे। आज कल संन्यास से यही समझा जाता है। श्रीकृष्ण के अनुसार यह संन्यास नहीं है। कर्मत्याग करना संन्यास नहीं, किन्तु कर्म की फलइच्छा छोड़ कर कर्म करना ही संन्यास है। गीता में त्यागका अर्थ फल कामना छोड़ना ही माना है। कर्म को सर्वथा त्याग-करना असम्भव है। कर्म के विना देहधारण भी नहीं हो सकता है। इसलिये जो इन्द्रियनिग्रह कर, साम्य बुद्धि हो और फलकामना त्याग, कर्म करता है वही

संन्यासी है, चाहें वह गृहस्थी हो या वानप्रस्थ। इस फलकामना को त्याग कर संन्यास करने वाले उदहारणतः राजा जनक और श्रीकृष्ण हैं।

संन्यास का यह अर्थ बताना गीता का अतुल गौरव है। इस विषय में उपनिषद्, वेदान्त अथवा दूसरे शास्त्रों के सिद्धान्तों से भी गीता बढ़ गई है। इस देश में संन्यासी होने की प्रथा बहुत बढ़ गई है, और उस के कारण समाजसम्बन्धिनी अनेक कठिनाइयाँ और हानियाँ उपस्थित हो गई हैं। श्रीकृष्ण के इस सिद्धान्त को अमल में लाने से यह प्रथा भी समाजोपयोगी हो सकती है। संसारसंग्रह के लिये आवश्यकता है कि शुद्धवृतियों के मनुष्य गृहस्थ बने रहें और अपने उदार भावों को संसार चलाने के काम में लावें। क्या संसार अधिम मनुष्यों के चलाने के लिये ही है? यदि ज्ञानी और शुद्धाचरण के मनुष्य इसे छोड़ कर वन को चले जावें और केवल अज्ञानी और दुराचारी ही सँसार में रह जावें, तो संसार प्रतिदिन अधोगति को चला जावेगा। भिष्म पिता, व्यास, राजाजनक, श्रीकृष्ण, श्रीरामचन्द्र सरीखे ज्ञानी और तत्ववेता महात्मा सब जानकर भी संसारपरोपकारार्थ संसार में ही रहे। यदि श्री शँकराचार्य संन्यास का अर्थ केवल संसारत्याग ही समझते, तो इसदेश के सनातनधर्म का पुनरुत्थान कौन करता। व्यासजी क्यों १८ पुराण बनाते और अपनी माता सत्यवती के कहने से राजवंश चलाने के लिये क्यों सन्तान उत्पन्न करते। बुद्ध महाराज इस संसार के उपकारके लिये फिर क्यों लौट आते, उन्हें तो पूर्ण

ज्ञानावस्था प्राप्त होई गई थी। इन सब उदहारणों से सिद्ध होता है कि संन्यास मार्ग फलकामना छोड़ना ही है, न कि संसार और कर्म छोड़ना। और इसी बात को लक्ष्य कर आधुनिक संन्यास प्रथामें संशोधन करना उचित है।

## भक्तियोग।

भक्तियोग का रहस्य यह है कि मनुष्य अपने को ईश्वर में सर्वथा समर्पित करदे और जो कुछ भी काम करे वह ईश्वर ही के हेतु करे।

नीचे लिखे श्रीकृष्णजी के वाक्यों का अनुसरण भक्तों को करना चाहिये।

अ.१८ श्लो. ६५ — अपने मन को मुझ में ही लगाओ-मेरे ही भक्त हो, मेरे लिये ही यज्ञादि करो, मेरी ही नमस्कार करो, यदि ऐसा करोगे तो तुम निश्चय ही मेरे पास पहुंचोगे। इस बात की मैं प्रतज्ञा करता हूं। तुम मेरे प्यारे हो।

अ.१८ श्लो. ६६ — सब धर्मों को छोड़कर केवल मेरे ही शरणागत हो, मैं तुम्हें सब पापों से छुड़ा दूंगा, शोच मत करो।

,, ,, ६२ — सब भावों से मेरी ही शरण हो, उस की कृपा से तुम्हें परम और अटल शान्ति प्राप्त होगी।

,, ,, ५० — सब कर्मों को मेरें ऊपर ही चित्त से छोड़ दो, मुझमें ही तत्पर हो, बुद्धियोग के करते हुये मुझी में ही निरन्तर चित्त लगाये रहो।

,, ,, ५८ — यदि मुझमें चित्त लगाये रहोगे, तो सब दुःखोंसे पार हो जाओगे, यदि अहङ्कार के कारण इस पर ध्यान नहीं दोगे तो नाश हो जायगा।

अ. ९ श्लो. २६ — जो कोई मुझे पत्र पुष्प

फल जल भक्ति से देता मैं उसे ग्रहण कर लेता हूं।

जो कुछ तुम करो, जो कुछ तुम खाओ, जो कुछ तुम दो और भेंट करो, जो कुछ तप करो, उस सब को मेरे ही अर्पण करो। — अ. ९ श्लो. २७

अपने मनको मुझमें ही लगाओ। अपनी बुद्धि को मुझ में ही प्रवेश करो। यदि ऐसा करोगे तो निसन्देह तुम मुझ में ही सर्वदा निवास करोगे। — अ. १२ श्लो. ८

यदि मुझ में स्थिर-चित्त नहीं हो सकते हो, तो योग का अभ्यास करो। — ,, ,, ९

यदि अभ्यास भी नहीं कर सकते हो, तो जो कुछ कर्म करो, वह मेरे लिये ही करो। मेरे अर्थ कर्म करने से ही तुम्हें सिद्धि प्राप्त होगी। — ,, ,, १०

यदि यह भी नहीं कर सकते हो, तो अपने को वश में कर सब कामों का फल त्याग दो। — ,, ,, ११

जो अपने मन को मुझमें लगा कर मुझही में नियुक्त हो कर अटूट श्रद्धा से मेरी उपासना करते हैं, उन्हें मैं सब योगियों में उत्तम समझता हूं। — ,, ,, २

# भक्तों के ये लक्षण हैं।

मेरे भक्त चित्तमय और प्राणगत होकर मेरी ही वार्ता नित्य प्रति आपस में करते हैं। इसी से संतोषित और प्रसन्न रहते हैं। — अ. १० श्लो. ९

जो न हर्ष करता है, न द्वेष करता है; न शोच करता है, न कांक्षा करता है; जो शुभ अशुभ दोनों को त्याग कर देता है और मेरी भक्ति से ही पूर्ण हृदय रहता है, वही मुझे प्रिय है। — अ. १२ श्लो. १७

शत्रु मित्र दोनों के प्रति भक्तलोग समभाव रहते हैं। मान अपमान, शीत उष्ण, सुख दुःख, इन — ,, ,, १८

सब में एकसे ही रहते हैं और इन्द्रियविषयसङ्ग को छोड़ देते हैं।

अ. १२ श्लो. १६ — जो किसी चीज़ की इच्छा नहीं करता, शुचि, शुद्धाचरण, दक्ष, उदासीन, दुःखरहित और अपने सब कामों के फलों का त्यगी है, वही मेरा भक्त है, वही मुझे प्रिय है।

„ „ १३ — जो किसी जीव से द्वेष नहीं करता है, मित्रभाव रखता है, दयावान् है, अहंकाररहित है, अपनापन भी जिसमें नहीं है, सुख दुःख में एकसा है, और
„ „ १४ — क्षमा करता है; वही मेरा भक्त है। जो संतुष्ट, योग संयुक्त, जितेन्द्रिय, दृढनिश्चय है, जिसने मन बुद्धि को मेरे अर्पण कर दी है; वही मेरा भक्त है, वही
अ. १२ श्लो. १५ — मुझे प्रिय है। जिस से संसारी लोगों को भय नहीं है, और न उसे संसारी लोगों से भय है, जो हर्ष आमर्ष भयादि के उद्वेग से रहित है; वही मुझे प्रिय है।
„ „ १९ — जो निन्दा स्तुति में एकसा है, मौनी है, सब तरह सन्तुष्ट है; जिस के रहने का कोई स्थान नहीं है, स्थिर बुद्धि है, और भक्तिमान है; वही मेरा प्यारा है।

अ. ९ श्लो. २२ — यह फल ऐसे भक्तजनों को मिलता है, जो मेरा अनन्य चिन्तन करते हुये उपासना करते हैं; उन्हे मैं
„ „ २९ — सब विघ्नो से बचाता हूं। जो मुझे भक्ति से भजते हैं,
„ „ ३१ — वे मेरे में हैं और मैं उन में हूं। ऐसे भक्त धर्मात्मा हो जाते हैं और अटल शान्ति प्राप्त करते हैं। जो मेरी
„ „ ३२ — शरण लेते हैं, उनका क्षय कभी नहीं होता है, वे कैसे ही पापी क्यों न हों, और चाहे स्त्री वैश्य शूद्र ही क्यों न हों, वे सभी परमगति प्राप्त करते हैं।

फिर शुद्ध ब्राह्मण और राजर्षि भक्तों का तो कहना ही क्या है। — अ. ६ श्लो. ३३

जो प्रीति पूर्वक मेरा भजन करते हैं, उन को मैं बुद्धियोग देता हूं, जिससे वे मेरे पास पहुंचते हैं। — अ. १० श्लो. १०

जो मेरा सेवन निरन्तर भक्तियोग से करते हैं, वे गुण पुञ्जों से पार हो कर ब्रह्म अवस्था को प्राप्त करते हैं। — अ. १४ श्लो. २६

यह भलीभांति भक्तिद्वारा ज्ञात हो सकता है कि मैं वास्तव में क्या हूं। भक्तजन मेरे वास्तविक रूप को जान कर मुझमें ही प्रवेश करते हैं। — अ. १८ श्लो. ५५

जो मेरी शरण लेता है, वह सब काम करता हुआ भी मेरी कृपा से अटल और अव्यय पद को प्राप्त करता है। — ,, ,, ५६

## टिप्पणी।

यदि नारायणीयोपख्यान महाभारत को छोड़ दें, तो कह अवश्य कहना होगा कि गीता ही भक्तिमार्ग की सब से पहली पुस्तक है। भक्ति पर जितने ग्रन्थ लिखे गये हैं वे सब पीछे के हैं। गीता की भक्ति है सब कर्मों को करते हुये उन्हें ईश्वर के अर्पण कर देना और उनमें अपना कुछ स्वार्थ नहीं रखना। दूसरे शब्दों में निष्काम कर्म करना है (जो कर्मयोग का मुख्यांश है) और उस के साथ उन सब कर्मों को ईश्वर अर्पण कर देना है।

भक्तिमार्ग का उद्देश ईसाईमत में अधिक है और महात्मा ईसा ने बायबिल में इस को सब में ऊंचा स्थान दिया है। जिस समय पाश्चात्य पंडित संस्कृत ग्रन्थों को पढ़ने लगे और हिन्दू प्राचीनग्रन्थों में भक्ति विषय को अधिक न पाया, तो कहने लगे कि

गीता में भक्ति का उपदेश बायबिल के भक्ति मार्ग को ही देख कर लिखा है। इस विषय में कई विद्वानों ने लेख भी लिख डाले और बायबिल और गीता के वाक्यों का मुकाबिला भी कर दिखा दिया कि गीता के बहुत से वाक्य बायबिल के वाक्यों के ही समान हैं। इसमें कोई संशय नहीं कि गीता के अनेक भक्ति सम्बन्धी श्लोक बायबिल के वाक्यों से मिलते हैं; परन्तु यह निर्णय करना है कि यह वाक्यसदृशता दोनों ग्रन्थों में स्वतंत्र ही उत्पन्न हो गई, अथवा एक ग्रन्थकार ने दूसरे ग्रन्थ का भाव ले लिया है।

गीता कब बनी; इस लेखमें हम बहुतसे पाश्चात्य और एतद्देशीय पंडितों की सम्मतिअनुसार लिख चुके हैं कि गीता का होना महात्मा ईसा के जन्मसे ५०० वर्ष पहले पाया जाता है। इस से भलीभांति सिद्ध हो गया है कि गीता में भक्तिभाव बायबिल से नहीं लिये गये हैं; क्योंकि बायबिल बहुत पीछे की बनी हुई है। कुछ एतद्देशीय विद्वानों ने इस पर यह भी लिखा है कि बायबिल में भक्तिभाव गीता अथवा बौद्धधर्म से ही लिये गये हैं। इस विषय के बहुत से प्रमाण भी दिये हैं। प्रमाणों के देखते जो बात पाश्चात्य पंडितों ने बाइबिल की उत्कृष्टता बताने में सिद्ध करी थी, वह उन्हीं के तर्कों से गीता की सिद्ध होजाती है। आधुनिक विद्वानों का मत है कि एकही विषय के विचार दो देशों में एक दूसरे की सहायता लिये बिना भी हो सकते हैं, और जब तक इस बात के अचूक प्रमाण नहीं हों कि एक ग्रन्थकार ने दूसरे ग्रन्थकार के सिद्धान्तों की चोरी की है, तब तक वृथा दोषारोपण क-

रना ठीक नहीं है। हम भी इस बात को मानते हैं; परन्तु यह कहने में कुछ भी सन्देह नहीं है कि जो भक्तिभाव गीता में हैं वे बाइबिल से कदापि नहीं लिये गये; और न ऐसा किसी तर्क से प्रमाणित ही हो सकता है। ये इस देश के प्राचीन विचार हैं और इनका आरम्भ भागवतधर्म से हुआ है, जो गीता से पहले का है।

## आचार।

मनुष्य का अधिकार यह ही कि वह अपना नियत (अ. २ श्लो ४७) कर्म करे और उस कर्म के फल की कामना नहीं रक्खे, और न इस अभिप्राय से कर्म करे। सिद्धि (,, ,, ४८) और असिद्धि में सम बुद्धि होकर और इन्द्रिय विषयों (,, ,, ६२) का संग छोड़ कर कर्म करना चाहिये; क्योंकि इन्द्रिय विषयों पर ध्यान देने से उन में प्रवृत्ति होती है और इस प्रवृति से काम की उत्पत्ति होती है, काम से क्रोध उत्पन्न होता है। क्रोध से मोह होता है, मोह से स्मृति (,, ,, ६३) विभ्रम होता है, स्मृति विभ्रम से बुद्धि का नाश होता और बुद्धि के नाश से सर्व नाश हो जाता है। जब (,, ,, ६७) विचरती हुई इन्द्रियों में मन लग जाता है, तो जैसे समुद्र पर चलते हुये जहाज़ को पवनवेग इधर उधर वहा लेजाता है, वैसे ही इन्द्रियों के विचरणावेग से बुद्धि डामा डोल हो जाती है। इसलिये इन्द्रियों को विषयों में विचरण करने से रोकना चाहिये। इसी से (,, ,, ६८) बुद्धि स्थिर होगी। कोई २ यह कहते हैं कि कर्मों का त्याग करना चाहिये। यह मत ठीक नहीं है। कर्म, अकर्म से (अ. ३ श्लो. ८) उत्कृष्ट है। यदि कर्म करना छोड़ दोगे, तो शरीर का

अ. ३ श्लो. १९ पोषण भी नहीं हो सकेगा। सात्विक कर्म करने से
मोक्ष की प्राप्ति हो सकती है। यदि कर्म करने की
" " २१ आवश्यकता भी नहीं रहे, तब भी कर्म करना चाहिये;
क्योंकि बड़ों का अनुकरण सब दूसरे आदमी करते
" " २५ हैं। बुद्धिमान मनुष्य संसार का हित चाहते हुये
" " ३० निष्काम हो कर कर्म करते हैं। जो कुछ कर्म करो उसे
ईश्वर के हेतु करो और उसी का ध्यान लगाकर
" " ३५ करो और आशा और अहङ्कार को त्याग दो। मनुष्य
" " ३७ को चाहिये कि अपने धर्म को ही अच्छा समझे; अपने
धर्म साधन में मरना भी अच्छा है; परन्तु दूसरे का
धर्म भयप्रद है। कामक्रोध रूपी शत्रुओं का दमन करना
अ. ४ श्लो. १९ ही पाप रोकना है। वे ही बुद्धिमान अथवा पंडित हैं,
जिन के कर्म फलेच्छा रहित हैं और ज्ञानाग्नि से
दग्ध हो गये हैं।

" " २० ऐसे लोग फलवासना छोड़, संतुष्ट हो, ईश्वर के
शरण गत हो, कर्म करते हुये भी कर्म बंधनों से दूर
" " २१ रहते हैं। उन्हें किसी वस्तु की कांक्षा नहीं रहती है,
उनका मन उनके वश में होता है, वे लोभ का त्याग कर
देते हैं और केवल शरीर मात्र से ही कर्म करते हैं;
" " २२ इसलिए इन्हें पाप नहीं लगता है। उन्हें जो कुछ मिल
जाता है उसी से संतोष करलेते हैं, निर्द्वन्द रहते हैं
और सिद्धि असिद्धि में चलायमान नहीं होते हैं।
" " ३४ यह सब अभ्यासज्ञान से, खोज करने से और लोक
सेवा से प्राप्त करना चाहिये। ज्ञानवान् मनुष्यों से
शिक्षा लेनी चाहिये।

" " ४० संशययुक्त मनुष्य नाश को प्राप्त होते हैं और उन्हें
" " ४२ सुख कभी नहीं मिलता है। इसलिये अज्ञान से उत्पन्न

हुये संशयों को ज्ञान की तीव्र तलवार से काट योगमें स्थितबुद्धि होना चाहिये।

ज्ञानावस्था को पहुंचे हुये मनुष्य किसी से कोई भेद नहीं रखते हैं। ब्राह्मण, गौ, हाथी, कुत्ता और चाण्डाल को एकही दृष्टि से देखते हैं। अ. ५ श्लो. १८

जो अपने में ही प्रसन्न है, जो अपने भीतर ही रमण करता है, जिसके भीतरही ज्योति का प्रकाश है, वह निर्वाण की परम शान्ति को प्राप्त करता है। ,, ,, २४

जो अपने को जानते हैं, जो राग द्वेष से दूर हैं और जितेन्द्रिय हैं और जिन्हें अपने मन पर अधिकार है, उन के समीप निर्वाण शान्ति सदैव ही रहती हैं। ,, ,, २६

जिसने इन्द्रियों को जीत लिया है, और जो ज्ञान विज्ञान के प्रकाश से प्रकाशित है, उसे मट्टी का ढेला, पत्थर और सुवर्ण एकसे ही हैं। अ. ६ श्लो. ८

वही मनुष्य सब में श्रेष्ठ है, जो शत्रु मित्रादि में एक भाव रखता है। ,, ,, ९

समदृष्टि वाले मनुष्य को सब जीवों में आत्मा और आत्मा में सब जीव दिखाई देते हैं; उसे सर्वत्र एकसा ही दिखाई देता है। ,, ,, २९

जो ईश्वर को सर्वत्र देखता और सब चीज़ों को ईश्वर में ही देखता है, उसे ईश्वर कभी नहीं छोड़ता है, और न वह ईश्वर को छोड़ता है। ,, ,, ३०

ईश्वर इस सब संसार का माता, पिता और नियन्ता है। अ. ९ श्लो. १७

वही इसका भर्ता, प्रभु, साक्षी, सुहृद्, निवासस्थान शरण, प्रभव, प्रलय, अव्यय बीजादि है। ,, ,, १८

यदि कोई भक्तिपूर्वक पत्र पुष्प फल जलादि भी उस की भेट करता है, तो वह उसे ग्रहण करता है। ,, ,, २६

इसलिये तुम जो कुछभी करो, जो कुछभी खाओ, जो ,, ,,

कुछ भी दो, जो कुछभी तप करो, सब उसी के अर्पण करो।

अ. ९ श्लो. २९ वह सब में एकसा है; उस का कोई मित्र शत्रु नहीं है, जो भक्ति पूर्वक उसे पूजते हैं, वे उसी के होते हैं।

" " ३० यदि पापी से पापी भी एकचित्त होकर उस की पूजा करे, तो वहभी धर्मज्ञ हो जाता है।

## जो ईश्वर के प्रिय भक्त होना चाहें उन्हें ऐसा करना चाहिये:-

अ. १२ श्लो. १३ किसी जीव का अहित नहीं चाहना, सब से मित्रता और दयाभाव रखना, सङ्ग और अहङ्कार छोड़ना, सुख दुःख में एकसे रहना।

" " १४ उन्हें चाहिये कि क्षमावान्, सदा सन्तोषी, योगस्थित, जितेन्द्रिय, दृढ़चित्त, ईश्वर में स्थितबुद्धि हों और वे

" " १५ ऐसी वृत्तियां करलें कि न उनसे किसी दूसरे को भय हो, न उन्हें किसी का भय रहे, और न उन्हें कोई सुख, भय, क्रोध सम्बन्धिनी चिन्तायें हों।

## उनमें ये लक्षण भी होने चाहियें:-

" " १६ कांक्षा नहीं रखना, शुद्ध होना, कुशल होना, क्षोभ रहित होना, राग द्वेष से परे होना, सब कर्मों की

" " १७ वासनाओं को छोड़ना, न प्रीति करना, न शत्रुता रखना, न दुःखी होना, न कुछ इच्छा करना, पाप पुण्य दोनों का त्याग करना, केवल ईश्वरकी ही भक्ति

" " १८ करना, शत्रु मित्र में, स्तुति निन्दा में, शीत ताप में, सुख दुःख में एकसा होना और इन्द्रियविषय सङ्ग

" " १९ छोड़ देना, प्रशंसा और निन्दा में चुप रहना, जो कुछ मिल जाय उसी में सन्तोष करना, दृढ़चित्त होना,

रहने का कोई स्थान नहीं रखना और ईश्वरभक्ति परायण होना।

नीचे लिखे ज्ञान के लक्षण हैं। इन से जो अन्य लक्षण हैं, वे अज्ञान के हैं :-

| | |
|---|---|
| अमानता, अदम्भता, अहिंसा, क्षांति, आर्जव, उपासना, | अ. १३ श्लो. ८ |
| शौच, स्थैर्य, आत्मनिग्रह, इन्द्रिय विषयों में वैराग्य, | „ „ ९ |
| अहङ्कार का अभाव, जन्म, मृत्यु, जरा व्याधि के | |
| दुःखोंका समझना, इन्द्रिय विषयों में असक्ति, पुत्र, स्त्री, | „ „ १० |
| गृहादि में असङ्ग, इष्ट और अनिष्ट चीज़ों में सर्वदा सम- | |
| चित्तता. ईश्वर की अनन्य भक्ति, एकान्त स्थान वास, | „ „ ११ |
| जन समूह में अरुचि, अध्यात्म ज्ञान में दृढ़ अनुराग | „ „ १२ |
| और तत्त्वज्ञानार्थ का समझना। | |

दैवी सम्पद् यह है :—

| | |
|---|---|
| अभय, सत्त्व, संशुद्धि, ज्ञानयोग व्यवस्थिति, दान, दम, | अ. १६ श्लो. १ |
| यज्ञ, स्वाध्याय, तप, आर्जव, अहिंसा, सत्य, अक्रोध, | |
| त्याग, शान्ति, अपैशुन, जीवों में दया, लोभ का अभाव, | „ „ २ |
| मृदुता, विनय, चपलता का। अभाव, तेज़, क्षमा, धृति, | |
| शौच, द्रोह का अभाव, अतिमानता का अभाव। | „ „ ३ |

आसुरी सम्पद् ये हैं :-

| | |
|---|---|
| दम्भ, दर्प, अभिमान, क्रोध, पारुष्य और अज्ञान। दैवी | „ „ ४ |
| सम्पद् मोक्षका हेतुहै और आसुरी सम्पद् बंधन का। | „ „ ५ |
| काम, क्रोध, लोभ; ये तीन नरक के द्वार हैं और | „ „ २१ |
| आत्मा का नाश करने वाले हैं। इस लिये इन तीनों | |
| को त्याग करना चाहिये। जो इन तीनों को छोड़ देता | |
| है वही आत्मा की उन्नतिकरता है और परमगति को | „ „ २२ |
| प्राप्त होता है। | |

तप तीन प्रकार का है–शारीरिक, वाङ्मय और मानसिक। देव, द्विज, गुरु और प्राज्ञ (ज्ञानवान्) इन की पूजा करना, शौच, आर्जव, ब्रह्मचर्य रखना और हिंसा नहीं करना; यह शरीर का तप है। (अ. १७ श्लो. १४)

ऐसा वाक्य कहना जिस से किसी को दुःख नहीं हो और जो सत्य, प्रिय और हितकारी हो, और स्वाध्याय अर्थात् धर्म ग्रन्थों का अभ्यास करना; यह वाङ्मय तप है। (" " १५)

मन की प्रसन्नता, सौम्यता, मौन्य, आत्म निग्रह और भावसंशुद्धि; यह मानसिक तप है। (" " १६)

जब यह तीन प्रकार का तप अति श्रद्धा से और फल की कांक्षा छोड़ कर किया जाता है, तो यह सात्त्विक तप कहलाता है। (" " १७)

यज्ञ, दान और तप का त्याग नहीं करना चाहिये–ये ज्ञानमान पुरुषों के शुद्धिसाधन हैं। (अ. १८ श्लो. ५) परन्तु इन कर्मों को संग और फलवासना छोड़कर, करना चाहिये। (" " ६)

नियत कर्मों को कभी नहीं छोड़ना चाहिए। मोहवश हो कर त्याग करना, तामस त्याग है। (" " ७)

शरीर दुःख समझ कर त्याग करना राजस त्याग है। ऐसे त्याग करनेवालों को त्याग का फल नहीं मिलता है। (" " ८)

जो नियत कर्म को अपना धर्म समझ कर करता है, परन्तु उन के फल की कांक्षा नहीं रखता है और न इन्द्रिय विषयों में लिप्त होता है, वह सात्त्विक त्यागी है। (" " ९) सात्त्विक त्यागी को कोई संशय नहीं रहता है। वह न अरोचक कर्म से घृणा करता है और न रोचक में प्रीति करता है। (" " १०)

| | |
|---|---|
| जो कर्म, इन्द्रियविषयों का सङ्ग, फल की कामना और रागद्वेषादि छोड़कर किया जाता है, वह सात्त्विक है। | अ. १८ श्लो. २३ |
| जो कर्म, फलवाँछा से अथवा अहङ्कार से अथवा बहुत प्रयास से किया जाता है, वह राजस है। | ,, ,, २४ |
| जो कर्म, मोह से अथवा अपनी पुरुषार्थ सीमा से बाहर अथवा दूसरों की हानि और हिंसा का विचार छोड़कर किया जाता है, वह तामस है। | ,, ,, २५ |
| जो मनुष्य इन्द्रिय-विषय-सङ्ग त्याग, अहङ्कार छोड़, धृति श्रद्धा साथ सिद्धि असिद्धि को एक भाव रख कर्म करता है, वह सात्त्विक कर्ता है। | ,, ,, २६ |
| जो मनुष्य, कर्म-फल की कामना कर रागी-लुब्ध हिंसात्मक हो, और अशुचि–हर्ष–शोकयुक्त हो कर्म करता है, वह राजस कर्ता है। | ,, ,, २७ |
| अयुक्त–प्रकृत–स्तब्ध–शठ-नैष्कृतिक-आलसी-विषादी दीर्घ सूत्री कर्म कर्त्ता, तामस कर्ता है। | ,, ,, २८ |
| जो सुख पहले विष के समान हो और अंत में अमृत के समान हो, वह सात्त्विक सुख है। यह सुख आत्म-बुद्धि के आनन्द से उत्पन्न होता है। | ,, ,, ३७ |
| जो सुख पहले विषयेन्द्रिय-संभोग से अमृत तुल्य हो और परिणाम में विष समान हो वह राजस सुख है। | ,, ,, ३८ |
| जो सुख आदि और अन्त दोनों में आत्मा को मोह में डालने वाला हो, वह तामस सुख है। तामस सुख की उत्पत्ति निद्रा–आलस्य और प्रमाद से है। | ,, ,, ३९ |
| शम, दम, तप, शौच, क्षान्ति, आर्जव, ज्ञान, विज्ञान आस्तिकता; ये सब ब्राह्मण के कर्म हैं। | ,, ,, ४२ |

अ. १८ श्लो. ४३ शौर्य, तेज, धृति, दाक्ष्य, युद्ध से नहीं भागना, दान, ईश्वर भाव; ये सब क्षत्रिय के स्वभाविक कर्म हैं।

अं. १८ श्लो. ४४ कृषि-गोरक्षा-वाणिज्य ; ये वैश्य के स्वभाविक कर्म हैं

" " ४५ अपने २ कर्म में लगे रहने से मनुष्य को सिद्धि होती है। अपना कर्म करने से ही मनुष्य उस परमेश्वर

" " ४६ की जिस से यह सब संसार उत्पन्न हुआ है और जो इस सब में विद्यमान है पूजा करता है और सिद्धि प्राप्त करता है।

" " ४७ अपना धर्म रोचक नहीं हो, तबभी दूसरे के धर्म से अच्छा है। जो अपने स्वाभाविक कर्म को करता है

" " ४८ उसे पाप नहीं लगता है, अपना कर्म दोषयुक्त भी हो तो भी उसे नहीं छोड़ना चाहिए; क्योंकि जैसे अग्नि में धूआं रहता है, वैसे दोष भी सभी कर्मों में रहते हैं।

" " ४९ जिसकी बुद्धि सभी जगह असक्त रहती है, जिसने अपने को जीत लिया है, जिसमें कामना नहीं रही है, वह संन्यास द्वारा परम सिद्धि को प्राप्त कर सकता है।

अ. १८ श्लो. ५१ शुद्ध-बुद्धि-युक्त हो, अपने को धृति से जीत, शब्दादि विषयों को त्याग, रागद्वेष को छोड़, एकान्त में वासकर

अ. १८ श्लो. ५२ अल्पाहारी हो, मन, काय और वचन को वश

अ. १८ श्लो. ५३ में कर, वैराग्य का आश्रय ले, अहङ्कार, बल, दर्प, काम, क्रोध, लोभ को छोड़, ममत्व को त्याग और शान्त हो, मनुष्य ब्रह्मपदप्राप्ति योग्य हो सकता है।

" " ५७ मनुष्य को चाहिये कि सब कामों को चित्त से ईश्वर पर छोड़ दे, उसी में तत्पर होवे और बुद्धियोग द्वारा उसी में चित्त लगावे।

ईश्वर में चित्त लगाए रहने से मनुष्य सब कष्टों से दूर हो जाता है। यदि वह अहङ्कार के कारण इस बात पर ध्यान नहीं दे, तो उसका नाश हो जाता है। अ. १८ श्लो. ५८

ईश्वर सब जीवों के हृदय में बैठकर जीवों को अपनी माया से ऐसेही घुमा रहा है, जैसे कुम्भकार घटादि वस्तुओं को अपने यन्त्र पर घुमाता है। अ. १८ श्लो. ६१

सब भावों से उसी की शरण जाना चाहिये। उसी की कृपा से अटल शान्ति का स्थान प्राप्त होता है। अ. १८ श्लो. ६२

ईश्वर में ही मन लगाओ, उसी के भक्तहों, उसी को यज्ञ करो, उसी को नमस्कार करो। ऐसा करने से तुम उसे निश्चय ही प्राप्त करोगे। अ. १८ श्लो. ६५

सब धर्मों को छोड़ कर केवल उसी की शरण लो। ईश्वर कहता है कि मैं तुम्हें सब पापों से मुक्त कर दूंगा- शोच मतकरो। अ. १८ श्लो. ६६

## टिप्पणी।

इस विषय पर हम पहले लिख चुके हैं; इसलिये यहां कोई टिप्पणी करने की आवश्यकता नहीं है। केवल इतना ही कहते हैं कि आचार में निष्काम कर्म करना ही अत्यावश्यक अंश है।

## मोक्ष और परमपद किन को प्राप्त होता है।

जो योगी शान्त चित्त है, जिसमें रजोगुण नहीं रहा है, जो पाप रहित है और ब्रह्म भूत है उसी को उत्तम अ. ६ श्लो. २७

अ. ६ श्लो. २८ — सुख प्राप्त होता है। जो योगी पापरहित है, वही ब्रह्म-
अ. ६ श्लो. १५ — संस्पर्श का अत्यन्त सुख प्राप्त करता है, वही परम
अ. १२ श्लो. ६, ७ — निर्वाण की शान्ति प्राप्त करता है। जो मुझ में तत्पर हो कर अपने सब कर्म मेरे में ही छोड़ देते हैं और अनन्य योग से मेरी ही उपासना करते हैं, उन्हे मैं मृत्युसंसारसागर से पार कर देता हूं। जो योग
अ. ५ श्लो. १२ — युक्त हैं वे शीघ्र ही ब्रह्मकी प्राप्ति करते हैं। जो योगी कर्मफल को त्याग देता है, वह अटल शान्ति प्राप्त करता
अ. ५ श्लो. १७ — है। जो उसी में बुद्धि लगाते है, जो उसी में अपने को मग्न करते हैं, जो उसी की निष्ठा करते हैं और उसी में तत्पर होते है, उन के सब पाप ज्ञानके द्वारा दूर हो जाते हैं और वे उस गति को पहुँचते हैं जहाँ से फिर उन्हें इस संसार में नहीं आना पड़ता है।

अ. ५ श्लो. २१ — जिसकी आत्मा बाहरवाली चीजों में नहीं लगी है और जो ब्रह्म योग से आन्तरिक आत्मा के सुख का अनुभव करता है, वह अक्षय्य सुख को प्राप्त करता है।

अ. ५ श्लो. २४ — जो योगी भीतर सुखी है, जो अपने भीतर ही रमण करता है, जिसके भीतर ही ज्योति है, वह ब्रह्मावस्था को प्राप्त कर ब्रह्म निर्वाण पाता है।

अ. ५ श्लो. २६ — जो योगी आत्मा को जानते हैं जिनका चित्त वश में है और जो काम क्रोध रहित हैं, उन के पास ब्रह्म निर्वाण हमेशा ही है।

अ. ५ श्लो. २७, २८ — जो बाहर के स्पर्शों को दूर कर, भ्रुवों के बीच नेत्र लगा, नासका के भीतर चलने वाली प्राण अपान वायुओं को एक कर, मन बुद्धि इन्द्रियों को वश में कर और इच्छा भय क्रोध को दूर कर, मोक्ष परायण
अ. २ श्लो. ५१ — होते हैं, वे सदा ही मुक्त हैं। ज्ञानी-लोग बुद्धि युक्त हो,

कर्म के फल को त्याग और जन्म बन्धन से मुक्त हो, अनामयपद प्राप्त करते हैं।

जो राग-द्वेष-रहित हो इन्द्रिय-विषयों में विचरते हैं और अपने को जीत लेते हैं, वे परम पद को प्राप्त करते हैं। — अ. २ श्लो ६४

जैसे समुद्र में नदियां प्रवेश करती हैं, परन्तु समुद्र अचल ही रहता है, वैसे ही जिसमें सब कामनाएं प्रवेश करती हुई भी उसे चलायमान नहीं करती हैं वह ही शान्ति प्राप्त करता है; न कि वह जो कामनाओं की इच्छा ही करता रहता है। जो कामनाएं छोड़ निःस्पृह, निर्मम और निरहङ्कारी हो रहता है, उसे अवश्य शान्ति प्राप्त होती है। — ,, ,, ७० — अ. २ श्लो ७१

जो इस ब्राह्मीस्थिति को अन्त काल में भी धारण करता है, वह निर्वाण प्राप्त करता है। जो इन्द्रिय विषयों में मग्न नहीं हो कर्म करता है, उसे परम पद प्राप्त होता है। — अ. २ श्लो. ७२

बहुत ऐसे मनुष्य हैं जो राग भय क्रोध से अलग हो मुझ में ही मग्न हो गये हैं और मेरी ही शरण में आगये हैं। ये सब ज्ञानतप से शुद्ध हो मेरे भाव में ही मिलगये हैं। — अ. ४ श्लो १०

श्रद्धावान और जितेन्द्रिय मनुष्य ज्ञान प्राप्त करता है और ज्ञान प्राप्ति से परम और अटल शान्ति प्राप्त करता है। — अ. ४ श्लो. ३९

मेरे में ही मन लगाओ, मेरे ही भक्त हो, मेरे लिये ही यज्ञादि करो, मेरीही आराधना करो, इस प्रकार आत्मा लगाकर मेरे में ही तत्पर हो, तो तुम मुझे प्राप्त करोगे। जो मुझ अजन्मा अनादि सर्व संसार का — अ. ९ श्लो. ३४ — अ. १० श्लो ३

ईश्वर जानता है, वह सब मनुष्यों में अज्ञानरहित है और सब पापों से मुक्त हो जाता है।

अ. ११ श्लो. ५५ — जो सब कर्म मेरे लिये ही करता है, जो मेरे को ही श्रेष्ठ मानता है, जो सब इन्द्रियविषयों से असङ्ग है, जो मेरा भक्त है और सब जीवों में निर्वैर है, वह मेरे पास पहुँचता है।

अ. १२ श्लो. ४ — सब इन्द्रियों को जीत, सर्वत्र समबुद्धि हो, सब जीवों के हित में लग मनुष्य मुझे प्राप्त करते हैं।

,, ,, ८ — जो मुझमें ही मन लगाते हैं, मुझ में ही बुद्धि का प्रवेश करते हैं, वे इस संसार को छोड़ मुझ में ही वास करते हैं।

अ. १३ श्लो ३१ — जो सब भूतों के पृथक् भावों को एक में ही स्थित समझ कर, सब वस्तुओं का विकाश और विस्तार एकमें ही जानता है, वह ब्रह्म को प्राप्त कर लेता है।

,, ,, ३५ — जो ज्ञानचक्षु द्वारा क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ के भेद और भूतों की प्रकृति से मोक्ष होना जानते हैं, वे परमपद को प्राप्त होते हैं।

अ. १४ श्लो. २० — जीव जब तीनों गुणों से जिनसे सब शरीर उत्पन्न हुये हैं पार हो जाता है, तो जन्म मृत्यु जरा दुःख से मुक्त हो अमृतानन्द प्राप्त करता है।

अ. १५ श्लो ५ — जो मनुष्य मान और मोह से रहित हैं, जिन्हों ने सङ्ग दोष को जीत लीया है, जो आत्मा में निरन्तर ध्यान लगाये हुये हैं, जो कामनाओं से निवृत है, जो सुख दुःखादि द्विंदों से रहित हैं, वे ही अव्यय पद प्राप्त करते हैं।

अ. १६ श्लो. २१ २२ — काम क्रोध लोभ—नरक के तीन द्वार आत्मा का नाश करने वाले हैं; इन्हें त्याग देना चाहिये। जो त्याग देते हैं, आत्मा का भला करते है और परम गति को जाते हैं।

| | |
|---|---|
| बुद्धियुक्त होने से शुद्ध हो, धृति से आत्मा को सम कर, शब्दादि इन्द्रियों के विषय को छोड़, राग द्वेषादि | अ. १८ श्लो. ५१ |
| को छोड़, एकान्त में वास कर, थोड़ा भोजन कर, वाणी काय और मन जीत कर ध्यानयोग में निरन्तर | " " ५२ |
| तत्पर हो, वैराग्य का अवलम्बन कर, अहंकार बल दर्प काम क्रोध और लोभ को छोड़, ममता से परे हो और शान्त हो, ब्रह्म अवस्था प्राप्त करने योग्य मनुष्य होते हैं। | " " ५३ |
| ऐसे योग्य हो जाने पर वे प्रसन्नात्मा हो जाते हैं। उन्हें न शोच होता है और न उन में कोई कांक्षा रहती है। | " " ५४ |
| वे सब जीवों में समभाव हो जाते हैं और मेरी परम भक्ति प्राप्त करते हैं। इस भक्ति से वे जानलेते हैं कि मैं वास्तव में क्या हूं। जब यह जान जाते हैं, तो वे मुझी में प्रवेश करते हैं। | " " ५५ |
| जो मेरी शरण आकर सब कर्मों को भी करते रहते हैं, वे मेरी कृपा से अटल और अव्यय पद प्राप्त करलेते हैं। | " " ५६ |

## टिप्पणी।

ज्ञानमार्ग-कर्ममार्ग-संन्यासमार्ग-भक्तिमार्ग-ध्यानयोग मार्ग आदि, जिन २ का गीता में वर्णन है, सबही मोक्ष प्राप्ति के साधन हैं। श्रीकृष्ण भगवान ने इसके लिये कोई एक मार्ग ही निर्दिष्ट नहीं किया है। यदि सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाय, तो अंत में अर्थात् मोक्षावस्था प्राप्त करने के समय में सबही मार्ग एकहो जाते हैं। साम्यबुद्धि निष्कामकार्म, इस अवस्था की प्राप्ति के लिये अत्यावश्यक है। यह किसी मार्ग से भी क्यों नहीं प्राप्त हो; इस के विना मोक्ष नहीं हो सकती है। श्रीकृष्ण भगवान् ने मोक्ष प्राप्ति के लिये सभी मार्ग खुले रक्खे हैं।

# विश्वरूपदर्शन।

## ( ११ वां अध्याय )

१ अर्जुन ने श्री भगवान् कृष्णचन्द्र जी कहा- हे भगवन्! मेरे ऊपर अनुग्रह करके आपने जो परम गुह्य
२ अध्यात्मज्ञान कहा, उससे मेरा मोह दूर हो गया है। प्राणियों की उत्पत्ति, संहार तथा आपके महात्म्य का हाल भी
३ मैं ने आप से सविस्तार सुना। हे भगवन्! जिस प्रकार आपने अपना वर्णन किया, मैं उस ऐश्वर्यरूप को
४ देखना चाहता हूं। यदि आप मुझे उस रूप के दर्शन करने योग्य समझें, तो अपने उस अविनाशीरूप को दिखाइये।

५ श्री भगवान् ने कहा- हे अर्जुन! मेरे असंख्य दिव्यरूपों को देख। उन में नाना प्रकार के वर्ण और विविध
६ आकृतियां हैं। आदित्य, वसु, रुद्र, अश्वनीकुमार, वायु आदि देवताओं को देख। ऐसे अद्भुत रूपों को देख, जो
७ पहले कभी नहीं देखे गये हैं। मेरी देह के एक अवयव में समस्त चराचर जगत को स्थित देख। और जो कुछ देखने
८ की इच्छा करता है, उसे भी देख। तू अपनी इन आंखों से इस रूप को नहीं देख सकता है। मैं दिव्य चक्षु देता हूं, जिससे तू मेरे ऐश्वर्ययोग को देख सकेगा।

९ सञ्जय ने धृतराष्ट्र से कहा- उस योगेश्वर श्रीकृष्ण ने यह कहकर अर्जुन को अपना परमेश्वर्य रूप दिखाया। इस
१० रूप में अनेक मुख हैं, अनेक नेत्र हैं, अनेक अद्भुत दृश्य हैं, अनेक दिव्य भूषण हैं और अनेक उठेहुये अस्त्र हैं। उस
११ में दिव्य मालाएं और वस्त्र भूषित हैं, दिव्य सुगंधियों का
१२ लेप है और सभी तरफ मुख हैं। यदि आकाश में सहस्र

सूर्य एक साथ प्रकाशित हो जावें, तब कहीं उन का प्रकाश इस विश्वरूप की प्रभा के समान होवे।

अर्जुन ने देवताओं के देवता के शरीर में समस्त जगत को एक ही स्थान में अनेक प्रकार से विभक्त हुआ देखा। उस समय विस्मयपूर्ण और पुलकित रोमांच हो, अनेक बार सिर से नमस्कार कर और दोनों हाथ जोड़, अर्जुन ने भगवान् से कहा— १३ १४

हे देव! मैं आप के इस विश्वरूप देहमें सब देवताओं को, स्थावर-जङ्गमरूप भूतों के समूह को, कमलासन पर उपस्थित सब के नियन्ता ब्रह्मा को, सब ऋषियों को एवं सब दिव्य उरगों को देखता हूं। हे विश्वेश्वर विश्वरूप! मैं आप का ऐसा रूप देखता हूं जो चारों दिशाओं में फैला हुआहै, जिस में अनेक हाथ, अनेक मुख, अनेक नेत्र और अनेक उदर हैं। मैं देखता हूं कि आप किरीट पहरे हुये हैं, हाथमें चक्र और गदा लिये हुये हैं। आप सर्वत्र प्रकाशवान तेजपुञ्जरूप हैं। आप अनुपम हैं, और आपके रूप का तेज चारों ओर जलती हुई अग्नि अथवा सूर्य के प्रकाश के समान है, जिस के देखने से आंखों को चकाचौंध होती है। आप अविनाशी हैं, जाननेयोग्य सब से बड़ी वस्तु आप ही हैं, इस विश्व के अन्तिम आश्रय आपही हैं, आप अव्यय हैं, आप अनादि काल से धर्म के रक्षक हैं। मैं आप को सनातन पुरुष मानता हूं। आप का आदि, अन्त और मध्य नहीं है, आप अनन्त बल वाले हैं, आपके अनन्त भुजाएं हैं, सूर्य चन्द्र आपके नेत्र हैं। मैं आपका मुख जलती हुई अग्नि के समान देखता हूं, जो अपने तेजसे सब विश्व को तपा रहा है। आकाश और पृथिवी के बीच का भाग अथवा सब दिशाएं आपसे ही व्याप्त हैं; तीनोंलोक आपका अद्भुत १५ १६ १७ १८ १९ २०

और उग्ररूप देखकर कांप रहे हैं। आप में देवताओं
२१ के समूह प्रवेश कर रहे हैं; कितने ही डरकर हाथ
जोड़े स्तुति कर रहे हैं, महर्षि और सिद्धों के समूह
स्वस्ति स्वस्ति कहकर प्रतिध्वन शब्द के साथ आपकी
२२ स्तुतियां गारहे हैं। रुद्र, आदित्य, वसु, साध्य, विश्वेदेव,
अश्विन, मरुत, ऊष्मया अथवा गन्धर्व, यक्ष असुर और
२३ सिद्धों के समूह सभी विस्मय पूर्ण हो आपको देख रहें हैं।
आप का ऐसा विशाल रूप देख कर, जिसमें बड़े २ मुख,
बड़े २ नेत्र, बड़े २ बाहु, बड़ी २ जांघें, बड़ा उदर और बड़ी
कराल डाढ़ें हैं, सब लोग व्यथित हो गये हैं और मैं भी
२४ डर गया हूं। आपका ऐसा रूप देखने से, जो पृथ्वी से
आकाश तक फैला हुआ है, जिसमें अनेक प्रकार के चमकते
हुये रङ्ग हैं और, जिसमें चमकती हुई विशाल आंखें और
खुले हुये मुख हैं, मेरी अन्तरात्मा व्यथित होगई है, न मुझ
२५ में शान्ति रही है और न धैर्य रहा है। प्रलय की अग्नि के
समान प्रज्वलित और भयङ्कर दांतों वाले आप के मुखों
२६ को देखने से मुझे दिशाओं का ज्ञान भी न रहा है, और न
मुझ में धैर्य ही रहा हैं। हे देवों के देव! हे जगन्निवास!!
मेरे ऊपर कृपा करो। धृतराष्ट्र के ये सब पुत्र ( कौरव )
अपने राजाओं के झुंडों के सहित तथा भीष्म, द्रोण, कर्ण,
२७ अथवा मेरी तरफ के मुख्य २ योधा सभी आप के भयङ्कर
दाढ़ों वाले मुखों में शीघ्रता से प्रवेश कर रहे हैं। कितने ही
आप के दांतों के बीच में फंस गये हैं और उनके सिर
२८ चूर्ण २ होते दिखाई देते हैं। जैसे नदियों की बड़ी २ वेग-
गामी धाराएं समुद्र की तरफ दौड़ कर जाती हैं, वैसेही ये
२९ नरलोक के वीर आप के प्रज्वलित मुख में प्रवेश कर रहे
हैं। जैसे जलती हुई अग्नि में नष्ट होने के लिये पतङ्गे वेग

से प्रवेश करते हैं, वैसे ही लोग अपने नाश के लिये आप
के मुखों में वेग से प्रवेश कर रहे हैं। आप जलते हुये ३०
मुखों से सब ओर सब मनुष्यों को ग्रास करते हुये,
जिव्हा से स्वाद लेरहे हैं। आप का प्रचण्ड तेज समस्त
जगत को प्रकाशित करके जला रहा है। बताइये इस उग्र ३१
रूप को धारण करने वाले आप कौन हैं। आप को नमस्कार
है। कृपा करो। मैं आपके आदि रूप को जानना चाहता हूं।
मैं आपकी प्रवृति को नहीं जानता हूं।

श्री भगवान् कृष्णचन्द्र जी ने कहा—मैं जगत संहार ३२
करने वाला काल हूं। संसार का संहार करने के लिये
प्रवृत हुआ हूं। ये सब योधा, जो लड़ाई के लिये उपस्थित
हैं, नष्ट होंगे। केवल तूही बचेगा। हे अर्जुन! इसलिये उठ ३३
और शत्रुओं को जीतकर यश प्राप्त कर और राज्य को
निष्कंटक भोग। इनको तो मैं ने ही मारडाला है। तू केवल ३४
निमित्त मात्र बन। द्रोण, भीष्म, जयद्रथ, कर्ण तथा अन्य-
वीर योधाओं को तो मैं ने ही मार डाला है। व्यथा मतकर,
युद्ध कर। तू अवश्य विपत्तियों को जीतेगा।

सञ्जय ने धृतराष्ट्र से कहा कि यह वचन सुनकर किरीटधारी ३५
अर्जुन ने, जो भय से कांप रहा था और गद्गद हो रहा था,
हाथ जोड़ बार २ नमस्कार करके श्रीकृष्ण जी से कहाः—

हे हृषीकेश! आपकी कीर्ति से संसार प्रसन्न हो रहा है ३६
और अभिनन्दन कर रहा है। राक्षस लोग डरकर
चारों दिशाओं को भाग रहे हैं। सिद्धों के सब समूह
आपको नमस्कार कर रहे हैं। हे महात्मन् वे क्यों नहीं ३७
नमस्कार करें, क्योंकि आपतो जगत् कर्ता ब्रह्मा से भी बड़े
हैं। आप अविनाशी हैं। सत और असत दोनो से परे हैं। ३८
आपही आदि देव हैं, आपही सनातन पुरुष हैं, आपही इस

विश्व के अन्तिम आश्रय हैं। आपही जानने वाले और आपही जानने योग्य वस्तु हैं। आपही परम धाम हैं।

३६ आपही अनन्त रूप हैं और समस्त जगत आप से ही है। वायु, यम, अग्नि, वरुण, चन्द्रमा, प्रजापति, प्रपितामह, सब आप ही हैं। आप को बार २ हज़ार बार नमस्कार है।

४० आप को आगे, पीछे अर्थात् सभी ओर नमस्कार है। आप अनन्त वीर्य और अपरमित शक्ति हैं, आप को सब प्राप्त है;

४१ अतः आप सभी कुछ हैं। आप को मित्र जानकर और आप की महिमा नहीं जानते हुये, यदि मैंने भूल अथवा

४२ स्नेह से आप को, हे कृष्ण, हे यादव, हे सखा, कह कर कभी पुकारा हो अथवा हंसी, खेल, कूद, सोने, बैठने, भोजनादि के समय, अकेले व दूसरों के सामने कभी कुछ अपमान किया हो, तो उसके लिये आप मुझे क्षमा करें।

४३ आप चराचर संसार के पिता हैं। आप बड़े से बड़े पूजा के योग्य हैं। आप के समान भी कोई नहीं है, तो आप से

४४ बड़ा कोई कैसे होगा। आपका अनुपम प्रभाव तीनों लोकों में है। इसलिये मैं आप को साष्टाङ्ग दंडवत् करता हूं। मुझ पर प्रसन्न हो। जैसे पिता पुत्र को, सखा सखा को, प्रेमी प्रेमपात्र को क्षमा करता है, वैसे ही आप मुझे क्षमा

४५ कीजिये। जिस रूप को कभी पहले नहीं देखा था उसे देख कर मैं हर्षित हूं, परन्तु मन में डर भी है। आप कृपा कर मुझे अपना पहला रूप दिखाइये। हे सहस्रों बाहु और विश्वरूप वाले! मैं आप के उसी रूप को देखना चाहता हूं, जिसमें आप किरीट धारण किये हैं, हाथ में गदा और चक्र लिये हुये हैं और जिसमें आप की चार भुजाएं हैं!

४७ श्रीभगवान् बोलेः—अर्जुन! मेरे आत्मयोग और अनुग्रह से तैंने मेरा वह तेजोमय अनन्त आद्य परम और

विश्वरूप देखा है जिसे कभी किसी ने तेरे सिवा पहले नहीं देखा था। संसार में तेरें सिवा और कोई इस विश्वरूप को न वेदपठन, न यज्ञ, न ध्यान, न दान, न कर्म, न उग्र तप से देख सकता है। इस भयंकर रूप को देख कर व्यथित मत हो, घबरा मत, भय छोड़, प्रशन्न मन हो और अब मेरे पहले रूप को देख। ४८ ४६

सञ्जय ने धृतराष्ट्र से कहा कि अर्जुन से यह कह कर श्रीकृष्ण ने अपना निज सौम्यरूप फिर दिखलाया और उस डरे हुये का घबड़ाहट दूर किया। ५०

अर्जुन ने कहा—हे जनार्दन ! आप के इस मानसी सौम्यरूप को देख मैं सचेत हुआ हूं और अपनी पहली दशा पर आया हूं। ५१

श्री भगवान् बोले—मेरे जिस रूप को तूने देखा है, उस का दर्शन करना बड़ा कठिन है। इस रूप के दर्शन करने के लिये देवता लोग भी सदैव कांक्षा करते रहते हैं। जिस प्रकार तैंने दर्शन किये हैं, वह दर्शन, न वेदों से, न तप से, न दान से, न यज्ञ से होसकते हैं। परन्तु यह दर्शन अनन्य भक्ति द्वारा होसकते हैं। ऐसी भक्ति द्वारा ही भक्त लोग मुझे देख सकते हैं और मेरे में प्रवेश भी कर सकते हैं। जो अपने सब कर्म मेरे ही अर्पण कर देता है, जो मुझे ही सब में बड़ा जानता है, जो मेरा ही भक्त है, जो सब इन्द्रिय विषयो का संङ्ग छोड देता है, जो सब प्राणियों में निर्वैर रहता है; वही मुझे प्राप्त करता है। ५२ ५३ ५४ ५५

# गीतोपदेश की परंपरा ।

अ. ४ श्लो. १ — यह उपदेश मैं ने (श्रीकृष्ण ने) पहले पहल विवस्वान् को दिया था। विवस्वान् ने मनु को दिया

„ „ २ — और मनु ने इक्ष्वाकु को दिया, फिर यह राजर्षियों को प्राप्त हुआ और समय परिवर्तन से संसार में नष्ट हो चला।

„ „ ३ — इसी ज्ञानको आज मैं तुझे (अर्जुन को) देता हूं क्योंकि तू मेरा भक्त और सखा, दोनों है। यह परम उत्तम रहस्य है।

अ. १८ श्लो. ७५ — इसी योग को व्यास जी की कृपा से सञ्जय ने प्राप्त किया; क्योंकि जब योगेश्वर श्रीकृष्ण ने इस का उपदेश अर्जुन को किया, उस समय सञ्जय ने व्यासजी के दिव्य दृष्टि देने से, इसे सुना।

# इस की महिमा ।

अ. ३ श्लो. ३१ — जो श्रद्धावान होकर इसके अनुसार चलते हैं, वे कर्मों से मुक्त हो जाते हैं।

„ „ ३२ — जो इस में दोष निकालते हैं और इसके अनुसार नहीं चलते हैं, वे मूढ़ हैं और उन्हें नष्ट समझो।

अ. १८ श्लो. ६७ — यह ज्ञान ऐसे मनुष्य को नहीं देना चाहिये, जो न तपस्वी और न भक्त हो, और ऐसे को जो सुनने में भी श्रद्धा नहीं रखता हो और उलटे दोष निकालता हो।

„ „ ६८ — जो इस परम गुह्य तत्त्व को मेरी परम भक्ति से भक्तों में फैलावेगा, वह निस्सन्देह मेरे पास पहुंचेगा।

„ „ ६९ — मुझे ऐसे मनुष्य से अधिक और कोई प्रिय नहीं है; और न इस से अधिक मेरी सेवा करना है।

जो इस धर्म सम्वाद को पढ़ेगा वह निश्चयही ज्ञानयज्ञ द्वारा मेरी आराधना कर सकेगा। अ. १८ श्लो ७०

जो मनुष्य श्रद्धापूर्वक और विना दोष निकालने के इसे सुनेगा, वह पापों से मुक्त होकर पुण्यकर्मवालों के शुभलोकों को प्राप्त करेगा। " " ७१

## टिप्पणी।

जो परम्परा श्रीकृष्ण ने वताई है, उस से मान्यवर तिलक ने यह सिद्ध किया है कि यह परम्परा भागवत धर्म की ही परम्परा है, क्योंकि जिस निष्काम कर्म का उपदेश गीता में किया गया है, वह प्रथम भागवत धर्म में ही था। यदि गीता में निष्काम कर्म योग ही मुख्य रक्खा जावे, तो इस धर्म की परम्परा भागवत धर्म के सिवा और कहीं नहीं मिलती है। सम्भव है कि यही हो।

* इति श्री *

# परिशिष्ट ( १ )

## ईश्वर-गीता ।

बहुत से मनुष्य, जो संस्कृत-साहित्य से अच्छी तरह परिचित नहीं, समझते हैं कि केवल भगवद्गीता ही एक गीता है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि गीताओं में भगवद्गीता सर्वोत्तम है। परन्तु केवल एक यही गीता नहीं है। कितनी ही और गीतायें भी हैं। अष्टादश पुराणों में से प्रत्येक पुराण में एक या एक से अधिक गीतायें मिलती हैं। इसके अतिरिक्त महाभारत, योगवासिष्ठ, अध्यात्म-रामायण आदि ग्रन्थों में भी गीतायें हैं। उदाहरणार्थ कुछ गीताओं के नाम नीचे लिखे जाते हैं:—

( १ ) भगवद्गीता, ( २ ) ईश्वरगीता, ( ३ ) देवीगीता, ( ४ ) शिवगीता, ( ५ ) गणेशगीता, ( ६ ) रामगीता, ( ७ ) कपिलगीता, ( ८ ) अष्टावक्रगीता, ( ९ ) अवधूतगीता, ( १० ) ब्रह्मगीता, ( ११ ) सूर्य्यगीता, ( १२ ) यमगीता, ( १३ ) हंसगीता, ( १४ ) पाण्डवगीता, ( १५ ) व्याधगीता, ( १६ ) अनुगीता, ( १७ ) व्यासगीता।

गीतायें आध्यात्मिक ज्ञान के भाण्डार हैं। उनमें उच्च से उच्च धार्म्मिक विचार, गम्भीर से गम्भीर दार्शनिक तत्त्व, शुद्ध से शुद्ध भक्ति-भाव भरे हैं। उपाधियों को हटा कर आत्मा के शुद्ध निर्म्मल स्वरूप का आविष्कार करना, वासनाओं को पवित्र बनाना, इन्द्रियों को वश में करके बुद्धि को स्थिर करना, मायाजाल को काट कर सच्चिदानन्द परमात्मा के दर्शन कराना—यही सब गीताओं के उद्देश हैं। वेदान्त, सांख्य और योगदर्शनों के तत्त्व उनमें निहित हैं। उपनिषदों के पवित्र विचारों की दिव्य प्रभा से वे प्रभान्वित हैं। नित्य पाठ करने योग्य हैं। क्योंकि उनसे बढ़ कर अध्यात्म विषय की बहुत कम पुस्तकें हैं।

यदि इन सब गीताओं की समालोचना की जाय तो एक पुस्तक बन जाय। अतएव इस लेख में केवल ईश्वर-गीता का ही कुछ वर्णन किया जाता है।

ईश्वर-गीता कूर्मपुराण का एक अंश है। इसमें ११ अध्याय और ४९६ श्लोक अनुष्टुप् वृत्त के हैं। कहीं कहीं और वृत्त भी हैं। इसके प्रधान देवता भगवान् शङ्कर हैं।

ईश्वर-गीता का कथन पहले पहल भगवान् विष्णु ने, अपने कूर्मावतार में, किया था। अनन्तर इसे शिवजी ने बदरिकाश्रम में नरनारायण के सामने सनत्कुमार, सनक, सनन्दन, अङ्गिरा, भृगु, कणाद, कपिल, गर्ग, वामदेव, शुक्र, और वसिष्ठ ऋषियों को सुनाया। इन ऋषियों से और और ऋषियों ने इसे सुना। इसी प्रकार परम्परा से यह व्यासजी को प्राप्त हुई। व्यासजी ने शौनकादि को सुनाई। इस समय जो ईश्वर-गीता प्राप्त है वह व्यास जी की ही कही हुई है।

इस गीता के उपदेश के आधार वेदान्त, सांख्य और योगशास्त्र हैं। इन तीनों को मथ कर उनका निचोड़ इसमें रख दिया गया है। तथापि इसमें वेदान्त-विचारों की अधिकता है। आत्मा और ब्रह्म की एकता स्पष्टतापूर्वक बुद्धिमत्ता से दिखाई गई है।

दूसरे, तीसरे, छठे और सातवें अध्याय तथा चौथे और नवें अध्याय के कुछ अंशों में आत्मा, परमात्मा और उनकी एकता का विषय वेदान्तानुसार वर्णन किया गया है। आठवें अध्याय में और तीसरे तथा सातवें अध्याय के कुछ अंशों में सांख्यसम्बन्धिनी प्रकृति, पुरुष और उनके द्वारा संसारोत्पत्ति का विवरण है। ग्यारहवें अध्याय में केवल योग का विषय है। पाँचवें अध्याय में परमात्मरूप भगवान् शिवजी की स्तुति बड़े ही भावपूर्ण और प्रभावशाली वाक्यों में की गई है। दसवें अध्याय में ईश्वर के भक्तों और प्रियजनों के लक्षण बताये गये हैं। मोक्ष का स्वरूप भी वहीं बताया गया है।

इस गीता में धार्म्मिक विचारों की गुरुता, दार्शनिक विषयों की गम्भीरता, भक्ति-भावों की निर्म्मलता और हार्दिक भावों की उदारता खूब

ही दिखाई गई है। इसमें सभी धर्म अच्छे कहे गये हैं। किसी की निन्दा नहीं की गई। सभी धर्मानुयायी परम-पद को पहुंच सकते हैं। ईश्वर की उपासना अनेक प्रकार से हो सकती है। उस के लिए सभी मार्ग खुले हुए हैं। उसकी प्राप्ति सभी मार्गों से हो सकती है। जो शुद्धभाव से फल, फूल, पत्रादि भेट करता है उसे ईश्वर ग्रहण करता है। मनुष्य चाहे जिस मार्ग से उस की उपासना करे, क्योंकि सभी मार्ग अच्छे हैं, तथापि भक्ति-मार्ग सब से सरल और साध्य है। मोक्षोपलब्धि में वह बहुत उपयोगी है। अतएव इस मार्ग की विशेषतया प्रशंसा की गई है।

भगवद्गीता और ईश्वरगीता में बहुत सी बातें मिलती हैं। उन में से कुछ का उल्लेख यहां किया जाता है।

( १ ) सांख्य और योग दोनों एक ही हैं। इन में भिन्नता नहीं। जो इनमें भिन्नता समझता है वह ज्ञानी नहीं।

( २ ) ईश्वर-प्राप्ति सभी मार्गों से हो सकती है। अपने भक्तों को ईश्वर सभी मार्गों से स्वीकार करता है।

( ३ ) सभी मार्ग अच्छे हैं। परन्तु भक्ति-मार्ग सब से सरल और उपयोगी है।

( ४ ) दोनों गीताओं में सृष्टि की उत्पत्ति, सांख्यदर्शन के विचारों के अनुसार ही, कही गई है।

( ५ ) भगवद्गीता में जैसे श्रीकृष्णजी ने विश्वरूप दिखाया है वैसे ही ईश्वरगीता में शिवजी ने दिखाया है। इन दोनों विश्वरूपों का वर्णन एकसा है।

( ६ ) विश्वरूप देखने पर जैसी दीन प्रार्थना अर्जुन ने की है वैसी ही ऋषियों ने शिवरूप देखने पर की है।

( ७ ) भगवद्गीता में श्री कृष्ण ने अपनी विभूतियां सारे संसार में

बताई हैं। ईश्वरगीता में महादेवजी ने भी अपनी विभूतियां दिखाई हैं।

( ८ ) आत्मा और ब्रह्म का स्वरूप दोनों गीताओं में एक ही सा वर्णन किया गया है।

( ९ ) परमात्मा की सर्वव्यापकता, सर्वज्ञता, विश्वरूपता, अनादिता, अनन्तता दोनों गीताओं में एकसी कही गई है।

( १० ) ईश्वर के भक्तों के लक्षण दोनों में एकही से हैं।

( ११ ) मोक्ष का वर्णन भी एकही सा है।

( १२ ) दोनों ही गीताओं में निष्काम कर्म करने का उपदेश है। मनुष्य जो कुछ करे उसे ईश्वर के लिये करे। अपने सभी काम ईश्वरार्पण कर दे।

( १३ ) संस्कृत दोनों गीताओं की एकसी है—अर्थात् सरल, सरस और मनोहर है। बड़े बड़े समास अथवा अलङ्कार, जो पीछे के ग्रन्थों में मिलते हैं, इनमें नहीं।

इससे तथा और कारणों से यह कह सकते हैं कि यह गीता भी उतनी ही प्राचीन है जितनी कि भगवद्गीता है।

ईश्वर-गीता में छठा और ग्यारहवां अध्याय विलक्षण ही है। छठे में ईश्वर के जगच्छासन का महत्त्व और प्रभाव दिखाया गया है। यह अध्याय अनेक बार पढ़ने योग्य है।

ग्यारहवें अध्याय में राजयोग का सविस्तार वर्णन है। उसके आवश्यक साधन और क्रियायें अच्छी तरह लिखी गई हैं। योग का ऐसा वर्णन और किसी गीता में नहीं।

इस गीता का अनुवाद अभीतक हिंदी अथवा अँगरेजी में नहीं हुआ है।

# परिशिष्ट (२)

## गणेशगीता ।

संस्कृत साहित्य के असीम सागरतल में गीतारूपी अनेक अमूल्य, उज्ज्वल और निर्मल रत्न अदृश्य पड़े हैं। इन रत्नों की ज्योति के सामने संसार के बहुमूल्य रत्न नितान्त मलिन और तिरस्कृत हैं। ये रत्न उन्हीं को प्राप्त होते हैं जो इस अगम्य अगाध समुद्र में गोता लगा कर उनकी खोज करने की चेष्टा करते हैं। जो केवल ऊपर ही ऊपर रह इसके बाह्य दृश्य देखकर मोहित हो जाते हैं, वे इन रत्नभाण्डारों से निरन्तर वञ्चित रहते हैं। इन रत्नों में से श्रीमद्भगवद्गीता एक है, जिसके प्रकाश, प्रभाव और महत्त्व ने पाश्चात्य संसार के धुरन्धर विद्वान तत्त्ववेत्ता और दार्शनिक पण्डितों के विचारों में भी हलचल डाल दी है और जिसकी प्रशंसा भूमण्डल के सभी विद्वानों ने मुक्तकण्ठ से की है। यह एक ही रत्न नहीं है। ऐसे अनेक रत्न हैं।

शिवगीता, ईश्वरगीता, व्यासगीता, ब्रह्मगीता, यमगीता, अनुगीता, देवीगाता, कपिलगीता, अष्टावक्रगीता, अवधूतगीता, हंसगीता, पाण्डवगीता, गणेशगीतादि, इन्हीं रत्नों में से हैं। इनमेंसे प्रत्येक गीता एक अमूल्य रत्न है। अव्ययानन्द भाण्डार की कुञ्जी है, अध्यात्म ज्ञान का निर्मल दर्पण है, मोक्ष प्राप्ति का अटूट साधन है, तत्त्व ज्ञान की चरम सीमा है, संसार सागर के पार उतरने की नौका है, लौकिक और परलौकिक सुख का स्रोत है। इनमें से एक रत्न अर्थात् गणेशगीता के रूप का कुछ परिचय इस लेख में दिया है। यह गीता गणेश पुराण के अन्तर्गत है। इसका उपदेश आदिदेव गणेश जी ने राजा वरेण्य को किया था, ब्रह्मा जी ने इस उपदेश को व्यास जी से कहा, व्यास जी ने सूत जी से और सूत जी ने शौनक ऋषि से कहा। यही उपदेश की परम्परा है। यह गीता योगमार्ग-प्रदर्शिनी है। इसमें ४१४ अनुष्टुप् छन्द के श्लोक हैं और निम्नलिखित ११ अध्याय हैं:—

पहला प्रश्न यह है कि योग क्या है? इसका उत्तर यह है कि यद्यपि अनेक प्रकार के साधनों को योग कहते हैं तथापि योग उसी साधन का नाम है जिससे मनुष्य को अभेद बुद्धि प्राप्त हो। समस्त संसार की पृथक् २ वस्तुओं को देखते हुए जानना कि ये सब वास्तव में एक ब्रह्म रूप ही हैं और उनमें कोई वास्तविक भिन्नता नहीं है। जितने देवता हैं सब एकही ब्रह्म के पृथक् २ रूप हैं, परन्तु वास्तव में सब एकही हैं; ऐसे ज्ञान होने को अभेद बुद्धि कहते हैं। जिस साधन से ऐसी अभेद बुद्धि प्राप्त हो, वही योग्य है। इसी आशय को श्रीगणेशजी ने निम्न श्लोक में कहा है:—

शिवे विष्णौ च शक्तौ च सूर्ये मयि नराधिपः।
याऽभेदबुद्धिर्योगः स सम्यग्योगो मतो मम॥ २१॥ अध्याय १

शिव, विष्णु, शक्ति सूर्य्य और गणेश, इन सबको एकही समझना और उनमें भेद नहीं जानना श्रेष्ठ योग है।

इस गीता में और भगवद्गीता में बहुत कुछ मतसमता है। यह समता निम्नलिखित विषयों में मिलती है:—

योग, कर्मयोग, ज्ञानयोग, भक्तियोग, उपासना, व्यक्ताव्यक्त विचार, योगी अथवा ज्ञानी की परिभाषा, मोक्ष प्राप्ति के साधन, पुण्य पाप विषय विवेचन, विश्वरूपदर्शन, दैवी, आसुरी और राक्षसी प्रकृतियों का वर्णन, तप, दान, सुख, ज्ञानादि का तीन प्रकार से वर्णन, सार्वभौमिक श्रेष्ठतम सिद्धान्त इत्यादि। अब गणेशगीता के इन विषयों का दिग्दर्शन कराते हैं।

## योग।

शिवे विष्णौच शक्तौच सूर्ये मयि नराधिप।
याऽभेदबुद्धिर्योगः स सम्यग्योगो मतो मम ॥ २१ ॥ अध्याय १
योगमन्यं प्रवक्ष्यामि शृणु भूप तमुत्तमम्।
पशौ पुत्रे तथा मित्रे शत्रौ बन्धौ सुहृज्जने ॥ ४१ ॥ ,,
बहिर्दृष्टया च समया हृत्स्थयालोकयेत्पुमान्।
सुखे दुःखे तथाऽमर्षे हर्षे भीतौ समोभवेत् ॥ ४२ ॥ ,,
रोगाप्तौ चैव भोगाप्तौ जये चाविजयेऽपि च।
श्रियोऽयोगे च योग च लाभालाभे मृतावपि ॥ ४३ ॥ ,,
समो मां वस्तु जातेषु पश्यनन्तर्बहिः स्थितम् ॥ ४४ ॥ ,,
संपराहृत्य स्वार्थेभ्य इन्द्रियाणि विवेकतः।
सर्वत्र समताबुद्धिः स योगो भूप मे मतः ॥ ४७ ॥ अध्याय १
आत्मानात्मविवेकेन या बुद्धिर्दैव योगतः।
स्वधर्मासक्तचित्तस्य तद्योगो योग उच्यते ॥ ४८ ॥ ,,

भावार्थ—शिव, विष्णु, शक्ति, सूर्य और गणेश इन सबको एक ही समझना और उनमें कोई भेद नहीं जानना, श्रेष्ठ योग है। मनुष्य को चाहिये कि पशु, पुत्र, मित्र, शत्रु, बन्धु, सुहृद, इन सब को हृदयस्थिता से एक दृष्टि से देखे। सुख दुःख हर्ष शोक, भय, रोग, भोग, जय, विजय, लाभ, अलाभ, योग, अयोग मृत्यु आदि में एक ही वृत्ति रक्खे। ऐसी वृत्ति से समस्त वस्तुओं के भीतर और बाहर मुझी को स्थित

देखे। विवेक द्वारा इन्द्रियों को स्वार्थ से हटा कर सर्वत्र एक बुद्धि हो जाना ही योग है। आत्मा क्या है ? अनात्मा क्या है ? ऐसा विवेक करता हुआ अपने धर्म में लगा रहना योग है।

## कर्मयोग।

यस्य यद्विहितं कर्म तत्कर्तव्यं मदर्पणम्।
ततोऽस्य कर्मबीजानामुच्छिन्नाः स्युर्महांकुराः ॥ ३६ ॥ अध्याय १
चित्तशुद्धिश्च महती विज्ञानं साधिका भवेत्।
विज्ञानेन हि विज्ञातं परं ब्रह्म मुनीश्वरैः ॥ ३७ ॥ ,,
तस्मात्कर्माणि कुर्वीत बुद्धियुक्तो नराधिप।
न त्वकर्मा भवत्कोऽपि स्वधर्मत्यागवांस्तथा ॥ ३८ ॥ ,,
जहाति यदि कर्माणि ततः सिद्धिं न विन्दति।
आदौ ज्ञाने नाधिकारःकर्मण्येव स युज्यते ॥ ३९ ॥ ,,
कर्मणा शुद्ध हृदयोऽभेदबुद्धिमुपैष्यति।
स च योगः समाख्यातोऽमृतत्वाय हि कल्पते ॥ ४० ॥ ,,
कदाचिदक्रियः कोऽपि क्षणं नैवावतिष्ठते।
अस्वतंत्रः प्रकृतिजै गुणैः कर्म च कार्यते ॥ ४ ॥ अध्याय २
कर्मकारीन्द्रियग्राम नियम्यास्ते स्मरन्पुमान्।
तद्गोचरान्मन्दचित्तो धिगाचारः स भाष्यते ॥ ५ ॥ ,,
तद्ग्रामं संनियम्यादौ मनसा कर्म चारभेत्।
इन्द्रियैः कर्मयोग यो वितृष्णः स परो नृप ॥ ६ ॥ ,,
असमर्थ्य निबध्यन्ते कर्म तेन जना मयि।
कुर्वीत सततं कर्मानाशाऽसंगो मदर्पणम् ॥ ८ ॥ ,,
मदर्थ्यानि कर्माणि तानि बध्नन्ति न क्वचित्।
सवासनामिदं कर्म बध्नान्ति देहिनं बलात् ॥ ९ ॥ ,,
अन्तरात्मनि यः प्रीत आत्मारामोऽखिलप्रियः।
आत्मतृप्तो नरो यः स्यात्तस्यार्थो नैव विद्यते ॥ १७ ॥ ,,

कार्याकार्यकृतीनां स नैवाप्नोति शुभाशुभे।
किंचिदस्य न साध्यं स्यात्सर्वजन्तुषु सर्वदा ॥ १८ ॥ अध्याय २
अतोऽसक्ततया भूप कर्तव्यं कर्म जन्तुभिः।
सक्तोऽगतिमवाप्नोति मामवाप्नोति तादृशः ॥ १६ ॥ ,,
नित्यं नैमित्तिकं तस्मान्मयि कर्मार्पयेद्बुधः।
त्यक्त्वाहंममतां बुद्धिं परां गतिमवाप्नुयात् ॥ ३० ॥ ,,
अनीर्ष्यन्तो भक्तिमन्तो ये मयोक्तमिदं शुभम्।
अनुतिष्ठन्ति ये सर्वे मुक्तास्तेऽखिलकर्मभिः ॥ ३१ ॥ ,,
क्रियायोगो वियोगश्चाप्युभौ मोक्षस्य साधने।
तयोर्मध्ये क्रियायोगस्त्यगात्तस्य विशिष्यते ॥ २ ॥ अध्याय ४
केवलं कर्मणां न्यासं सन्यासं न विदुर्बुधाः।
कुर्वन्ननिच्छया कर्म योगी वहैव जायते ॥ ६ ॥ ,,
तत्सर्वमर्पयेद्ब्रह्मण्यपि कर्म करोति यः।
न लिप्यते पुण्य पापैर्भानुर्जलगतो यथा ॥ ६ ॥ ,,
कायिकं वाचिकं वौद्धमैन्द्रियं मानसं तथा।
त्यक्त्वाशां कर्म कुर्वन्ति योगज्ञाश्चित्त शुद्धये ॥ १० ॥ ,,
कामना द्वेपदम्भैर्यद्रहितं नित्यकर्म यत् ॥ १४ ॥ अध्याय ११
कृतं विना फलेच्छां यत्कर्म सात्विकमुच्यते ॥ १५ ॥ ,,
धैर्यात्साही समोऽसिद्धौ सिद्धौ चाविक्रियस्तुयः।
अहंकार विमुक्तो यः स कर्त्ता सात्विकोनृप ॥ १८ ॥ ,,

भावार्थ—जो जिसका विहित कर्म है उसे मेरे अर्पण करना चाहिये, इस से मनुष्य में उन कर्मों के वीजों से अच्छे अंकुर उत्पन्न होंगे, चित्त की शुद्धि भी होगी। यह आत्मज्ञान-प्राप्ति का साधन है और आत्मज्ञान से परं ब्रह्म का ज्ञान होता है। इसलिये बुद्धियुक्त होकर कर्म करना चाहिये। कर्म करना कभी नहीं छोड़ना चाहिये और न अपने धर्म का त्याग ही करना चाहिये। यदि कर्म करना छोड़ दोगे, तो सिद्धि प्राप्ति

नहीं होगी। पहले पहले ज्ञान में अधिकार नहीं है, कर्म करने में ही है। कर्म करके जिसका हृदय शुद्ध हो गया है उसी की अभेद बुद्धि होती है। यह अभेद बुद्धि ही श्रेष्ठ योग है जिस से अमृत रूपी मोक्ष मिलती है।

यदि कोई कर्म किये बिना रहना चाहे तो यह बात एक क्षण भी नहीं हो सकती है। मनुष्य प्रकृति से उत्पन्न हुये गुणों से बंधा हुआ, स्वयम् कर्म करता है। जो मनुष्य कर्म करने वाली इन्द्रियों को रोक कर मन में विषयों का स्मरण करता रहता है, वह इन्द्रियों से मन्द चित्त हो जाता है; उसे सदाचारी मनुष्य नहीं कह सकते हैं जो मनुष्य मनके द्वारा इन्द्रियों को वश में कर के, कर्म करता रहता है वह इन्द्रियों की तृष्णा से रहित हो कर कर्मयोग करता है और वही श्रेष्ठ मनुष्य है। जो मनुष्य मुझे अपने कर्म अर्पण नहीं करते हुए कर्म करते हैं, वे उन कर्मों से बन्धन में पड़ते हैं, परन्तु जो कामना रहित हो अपने कर्मों को मुझे अर्पण कर के करते हैं उन के कर्मों का नाश हो जाता है अर्थात् उनको बन्धन नहीं होता है।

जो कर्म मेरे अर्पण कर दिये जाते हैं उनसे बन्धन नहीं होता है। जो कर्म वासना सहित किया जाता है उससे बन्धन होता है। जिनकी प्रीति भीतर की आत्मा में होती है और जो आत्मा में ही सदैव रमण करते रहते हैं वे सभी के प्रिय हैं। जो मनुष्य आत्मा में तृप्त रहता है उसको इन्द्रिय विषय नहीं सताते हैं। ऐसा मनुष्य चाहे अच्छा बुरा काम कैसा ही क्यों न करे उसे अच्छा और बुरा फल नहीं लगता है। इसे संसार भर के जीवों में कोई कर्म करना नहीं रहता है। इस लिये मनुष्यों को असक्त हो कर कर्म करना चाहिए; क्यों कि जो सक्त हो कर कर्म करते हैं उनकी बुरी गति होती है और जो असक्त हो कर करते हैं वे मुझे प्राप्त करते हैं। बुद्धिमान् मनुष्य को चाहिए कि ममता और अहंकार को छोड़ कर अपने नित्य और नैमित्तिक कर्म मुझे अर्पण कर दे, जिससे उसकी पराकृति हो।

जो इच्छा त्याग कर मेरे अर्थ कर्म करते हुए भक्ति करते हैं वे सब कर्मों से मुक्त हो जाते हैं। कर्मयोग और ज्ञान-योग दोनों मोक्ष के साधन हैं। इन दोनों में कर्म-योग कामना त्याग करने के कारण ज्ञानयोग से बढ़ कर है। केवल कर्मों को त्याग देना संन्यास नहीं है। इच्छा छोड़ कर कर्म करने से मनुष्य ब्रह्म समान हो जाता है। जो मनुष्य कर्म को ईश्वर के समर्पण कर के करता है, उसे पुण्य पाप ऐसे ही नहीं लगते हैं जैसे जल में सूर्य के प्रतिबिम्ब को नहीं। योग जानने वाले मनुष्य चित्त की शुद्धि के लिये काय, वचन, बुद्धि, इन्द्रियाँ और मन से जो कर्म करते हैं, उन्हें आशा छोड़-कर करते हैं। जो कर्म, कामना, द्वेष, दम्भ और फल इच्छा त्याग कर किया जाता है, वह सात्त्विक कर्म है। धैर्यवान्, उत्साही, सिद्धि, असिद्धि में एकसा अहंकाररहित कर्म करने वाला सात्त्विक कर्त्ता कहलाता है।

## ज्ञान योग।

पञ्चभूतानि तन्मात्राः पञ्च कर्मेन्द्रियाणिच।
अहंकारो मनो बुद्धिः पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणिच ॥ २१ ॥ अध्याय ६

इच्छाव्यक्तं धृतिर्द्वेषौ सुख दुःखे तथैव च।
चेतनासहितश्चायं समूहः क्षेत्रमुच्यते ॥ २२ ॥ ,,

आर्जवं गुरुशुश्रूषा विरक्तिश्चेन्द्रियार्थतः।
शौचं क्षान्तिरदंभश्च जन्मादिदोषवीक्षणम् ॥ २४ ॥ ,,

समदृष्टिर्दृढाभक्तिरेकान्तित्वं शमो दमः।
यतैर्यच्च युतं ज्ञानं तज्ज्ञानं विद्धि बाहुज ॥ २५ ॥ ,,

यदिनादीन्द्रियैर्हीनं गुणभुग्गुणवर्जितम्।
अव्यक्तं सर्वसङ्गिश्चमिन्द्रियार्थावभासकम् ॥ २७ ॥ ,,

विश्वभृच्चाखिलव्यापि त्वेकं नानेव भासते।
बाह्याभ्यन्तरतः पूर्णमसङ्ग तमसः परम् ॥ २८ ॥ ,,

दुर्ज्ञेयं चातिसूक्ष्मत्वाद्दीप्तानामपि भासकम् ।
ज्ञेयमेतादृशं विद्धि ज्ञानगम्यं पुरातमम् ॥ २६ ॥ ,,
सर्वेषां भूपयज्ञानां ज्ञानयज्ञः परोमतः ।
अखिलं लीयते कर्म ज्ञाने मोक्षस्य साधने ॥ ३६ ॥ अध्याय ३
भक्तिमानिन्द्रियजयी तत्परो ज्ञानमाप्नुयात् ।
लब्ध्वा तत्परमं मोक्षं स्वल्पकालेन यात्यसौ ॥ ४७ ॥ ,,
भक्तिहीनोऽश्रद्दधानः सर्वत्र संशयी तु यः ।
तस्य शं नापि विज्ञानमिह लोकोऽथ वापरः ॥ ४८ ॥ ,,
ज्ञानखड्गप्रहारेण संभूतामज्ञतां बलात् ।
छिन्चान्तः संशयं तस्माद्योगयुक्तो भवेन्नरः ॥ ५० ॥ ,,

## क्षेत्र ।

भावार्थ—पञ्चभूत, तनमात्रायें, पञ्चकर्मेन्द्रियां, पंचज्ञानेन्द्रियां, अहंकार, मन, बुद्धि, इच्छा धृति, द्वेष, सुख, दुःख, इन सबका चेतना सहित समूह क्षेत्र कहलाता है ।

## ज्ञान ।

आर्जव, गुरुशुश्रूषा, इन्द्रियों के विषय से विरक्ति, शौच, क्षांति, अभिमानत्याग, समदृष्टि, दृढ़ भक्ति, एकान्त, शम, दम और जन्म आदि के दोषों को देखना; इतने लक्षणों से जो ज्ञान संयुक्त है, उसे ज्ञान समझो ।

## ज्ञेय ।

जो अनादि, इन्द्रियहीन, गुणवर्जित तथापि गुणों का भोगने वाला, अमूर्ति, सत असत् से भिन्न, इन्द्रियों के अर्थ से परे, संसार को पालने वाला, सर्वत्रव्यापी, एक होके भी अनेक दिखाई देने वाला,

भीतर बाहर से पूर्ण, सब वस्तुओं के संग से रहित, अज्ञान अन्धकार से परे, जानने में दुर्लभ, अति सूक्ष्म, प्रकाशमान्, वस्तुओं का प्रकाश देने वाला; ऐसे ज्ञान साधन की वस्तु को ज्ञेय जाने। सब यज्ञों में ज्ञान यज्ञ श्रेष्ठ है, ज्ञान मोक्ष का साधन है, इससे सब कर्मों का लोप हो जाता है। जो मनुष्य जितेन्द्रिय है और भक्तिमान् है उसे ज्ञान की प्राप्ति होती है और ज्ञान प्राप्ति से थोड़े ही समय में मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है। जो भक्तिहीन और श्रद्धाहीन है और जिसे संशय रहते हैं, उसे ज्ञान प्राप्ति नहीं होती है, और उसका भला न इस लोक में और न पर लोक में होता है। अज्ञान को ज्ञान की तलवार से काट देना चाहिये। इससे सब संशयों का नाश हो जाता है; इसलिये मनुष्य को चाहिये कि ज्ञान योग का साधन करे।

## भक्तियोग।

ज्ञाननिष्ठात्तयो निष्ठात्कर्म निष्ठान्नराधिप।
श्रेष्ठो योगी श्रेष्ठतमो भक्तिमान्मयि तेषु यः ॥ २७ ॥ अ० ५
भक्तिश्चैवादरश्चात्र कारणं परमं मतम्।
सर्वेषां विदुषां श्रेष्ठो ह्यकिंचिज्भक्तोऽपि भक्तिमान् ॥ ७ ॥ अ० ६
भजन्भक्त्या विहीनो यः स चाण्डालोऽभिधीयते।
चाण्डालोऽपि भजन्भक्त्या ब्राह्मणेभ्योऽधिको मम ॥ ८ ॥ ,,
शुकाद्याः सनकाद्याश्च पुरामुक्ता हि भक्तितः।
भक्त्यैव मामनुप्राता नारदाद्याश्चिरायुषः ॥ ६ ॥ ,,
अतो भक्त्यामयि मनोविधेहि बुद्धिमेव च।
भक्त्या यजस्व मां राजंस्ततो मामेव यास्यसि ॥ १० ॥ अध्याय ६
यद्देवान्भजते भक्त्या सात्त्विकी सा मता शुभा ॥ १६ ॥ ,, १०

भावार्थ—ज्ञान, तप और कर्म, इनमें एक के पीछे एक श्रेष्ठ है; परन्तु जो मेरी भक्ति करता है, वह सब में श्रेष्ठ है। भक्ति बड़ी है; सब

विद्वानों में निरन्तर भक्त भी बढ़ कर है। जो भक्ति के विना भजन करता है, वह चाण्डाल है, और जो चाण्डाल भी भक्तिसे भजन करता है, वह मुझे ब्राह्मण से भी अधिक है। पहले शुक, सनकादि ऋषियों ने भक्ति से ही मोक्ष पाई है। नारदादि ऋषि भक्ति से ही मुझे प्राप्त करके चिरायु हुए हैं। इसलिये मुझ में ही भक्ति द्वारा मन और बुद्धि को लगाओ, भक्ति से ही मेरी पूजा करो। ऐसा करने से तुम मुझे अवश्य प्राप्त करोगे। जिस भक्ति से देवताओं की पूजा की जाती है, वह सात्त्विकी भक्ति है।

## उपासना।

ध्यानाद्यैरुपचारैर्मां तथा पञ्चामृतादिभिः ॥ ९ ॥ अध्याय ७
त्रिविधास्वपि पूजासु श्रेयसी मानसी मता ॥ १० ॥ ,, ,,
साप्युत्तमा मता पूजानिच्छया या कृता मम ।
ब्रह्मचारी गृहस्थो वा वानप्रस्थो यतिश्च यः ॥ ११ ॥ ,, ,,
एकां पूजां प्रकुर्वाणोऽप्यन्यो वा सिद्धिमृच्छति॥ १२ ॥ ,, ,,

भावार्थ—मेरी उपासना तीन प्रकार की है, अर्थात् ध्यान उपासना, उपचार उपासना और फल, पत्र, पुष्प जल आदि की भेट उपासना। इन तीनों उपासनाओं में मानसी उपासना श्रेष्ठ है। इसमें भी जो फल-इच्छा छोड़ कर पूजा की जाती है, वह सब में उत्तम है। उपासना करने वाला चाहे ब्रह्मचारी हो, गृहस्थ हो, वानप्रस्थ हो अथवा संन्यासी हो, जो कोई भी एक पूजा को करता है, उसे सिद्धि प्राप्त होती है।

## व्यक्ताव्यक्त विचार।

अव्यक्तोपासनाद्दुःखमधिकं तेन लभ्यते ।
व्यक्तस्योपासनात्साध्यं तदेवाव्यक्तभक्तितः ॥ ६ ॥ अध्याय ६

निर्गुण ब्रह्म की उपासना करने से मनुष्य को अधिक दुःख सहना

पड़ता है। सगुण उपासना सहज है। इससे वही फल मिलता है जो निर्गुण उपासना से मिलता है।

## योगी ज्ञानी और भक्त।

सूर्ये सोमे जले वह्नौ शिवे शक्तौ तथानिले ॥ ४४ ॥ अध्याय १
द्विजेहृदि महानद्यां तीर्थे क्षेत्रेऽघनाशिनि।
विष्णौच सर्वदेवेषु तथा यक्षोरगेषु च ॥ ४५ ॥ „
गन्धर्वेषु मनुष्येषु तथा तिर्यग्भवेषु च।
सततं मां हि यः पश्येत्सोऽयं योगविदुच्यते ॥ ४६ ॥ „
फलतृष्णां विहाय स्यात्सदा तृप्तो विसाधनः।
उद्यक्तोऽपि क्रियां कर्तुंकिंचिन्नैव करोति सः ॥ २६ ॥ अध्याय ३
निरीहो निगृहीतात्मा परित्यक्त परिग्रहः।
केवलं चै गृहं कर्माचरन्नायाति पातकम् ॥ २७ ॥ „
अद्वन्द्वोऽमत्सरो भूत्वा सिद्ध्य सिद्ध्योः समश्च यः।
यथाप्राप्त्येह संतुष्टः कुर्वन्कर्म न वध्यते ॥ २८ ॥ „
अखिलैर्विषयैर्मुक्तो ज्ञान विज्ञानवानपि।
यज्ञार्थे तस्य सकलं कृतं यन्मयि चार्पितम् ॥ २६ ॥ „
ज्ञान विज्ञान संयुक्ते द्विजे गवि गजादिषु।
समेक्षणा महात्मानः पण्डिताः श्वपचेशुनि ॥ १७ ॥ अध्याय ४
ब्रह्मरूपं जगत्सर्वं पश्यति स्वान्तरात्मनि।
एवं योगश्च संन्यासः समानफलदायिनौ ॥ ३६ ॥ „
सुहृत्त्वे च रिपुत्वे च उद्धारे चैव बन्धने।
आत्मनैहात्मनो ह्यात्मा नात्मा भवति कश्चन ॥ ४ ॥ अध्याय ५
मानेऽपमाने दुःखे च सुखेऽसुहृदि साधुषु।
मित्रेऽमित्रेऽप्युदासीने द्वेष्ये लोष्टेच काञ्चने ॥ ५ ॥ „
समो जितात्मा विज्ञानी ज्ञानीन्द्रिय जयावहः ॥ ६ ॥ „
एवं कुर्वन्सदा योगी परां निर्वृतिमृच्छति।

विश्वस्मिन्निजमात्मानं विश्वं च स्वात्मनीक्षते ॥ १५ ॥ ,,

निरहंममता बुद्धिरद्वेषः शरणः समः ।

लाभालाभे सुखे दुखे मानामाने समं प्रियः ॥ १६ ॥ अध्याय ६

रिपौ मित्रेऽथ गर्हायां स्तुतौशोके समः समुत् ।

मौनी निश्चलधीभक्तिरसंगः स न मे प्रियः ॥ १७ ॥ ,,

भावार्थ—सूर्य, चन्द्रमा, जल, अग्नि, शिव, शक्ति, वायु, ब्राह्मण, नदी, तीर्थ, क्षेत्र, विष्णु, यक्ष, उरग, गन्धर्व, मनुष्य, पशु, पक्षि; इन सब में जो मुझी को निरन्तर व्याप्त देखता है, वही योगी है। जिसकी फल तृष्णा चली गई है और जो सदा तृप्त रहता है और जिसका कोई साधन नहीं है, उसे क्रिया करते भी कोई कर्म नहीं लगता है। जिसकी आत्मा वश में है, जिसको कोई इच्छा नहीं है, जो कोई चीज़ ग्रहण नहीं करता है, वह कोई कर्म भी करता है, तो उसको पाप नहीं होता है। जो निर्द्वन्द्व है, अर्थात् जिसको गर्मी, सर्दी, सुख, दुःख कुछ नहीं सताते हैं, जिसमें अपनापन कुछ नहीं रहा है, जो सिद्धि और असिद्धि में एकसा ही रहता है, जिसको जो कुछ मिल जाता है उसी से संतुष्ट रहता है, वह कर्म करे तबभी उसे कर्मका बन्धन नहीं होता है, जो सब विषयों से रहित है, जो ज्ञान और विज्ञान दोनों में कुशल है, उस के सब कर्म नष्ट हो जाते हैं।

महात्मा लोग, ज्ञानी और अज्ञानी ब्राह्मण में पशुओं में हाथी आदि जानवरों में और कुत्तों में, एक सी दृष्टि रखते हैं। जो अपनी आत्मा में ब्रह्म रूप सब संसार को देखता है, वही योगी और वही संन्यासी है। योग और संन्यास दोनों का फल एकसा है। मित्र शत्रु में, उद्धार बन्धन में, एक आत्मा ही आत्मा जानो—अनात्मा नहीं। मान, अपमान, सुख दुःख, शत्रु साधु, मित्र अमित्र, सोना मिट्टी; इन सब में ज्ञानी और जितेन्द्रिय मनुष्य एकसा ही देखता है। योगी सदा ही बड़ी निवृत्ति की इच्छा करता है, अपनी आत्मा को सब विश्व में और सब

को अपनी आत्मा में देखता है। जो मनुष्य निरहंकार ममता बुद्धि रहित है तथा किसी से द्वेष नहीं करता है और लाभ, अलाभ, सुख दुःख, मान अपमान में एकसा है, वही मेरा प्रिय भक्त है। जो शत्रु मित्र में, निन्दा स्तुति में और शोक में एकसा रहता है, मौनी है, फल की इच्छा नहीं करता हुआ स्थिर बुद्धि से भक्ति करता है, वही मेरा प्रिय भक्त है।

### मोक्षप्राप्ति।

ममताहंकृती त्यक्त्वा सर्वान्कामांश्च यस्त्यजेत्।
नित्यं ज्ञानरतो भूत्वा ज्ञानान्मुक्तिं स यास्यति ॥ ६८ ॥ अध्याय १
अतो भक्त्या मयि मनो विधेहि बुद्धिमेव च।
भक्त्या यजस्व मां राजं स्ततो मामेव यास्यसि ॥ १० ॥ अध्याय ६
नित्यं नैमित्तिकं तस्मान्मयि कर्मार्पयेद् बुधः।
त्यक्त्वाहं ममताबुद्धिं परां गतिमवाप्नुयात् ॥ ३० ॥ अध्याय २
अनीर्ष्यन्तो भक्तिमन्तो ये मयोक्तमिदं शुभम्।
अनुतिष्ठन्ति ये सर्वे मुक्तास्तेऽखिल कर्मभिः ॥ ३१ ॥

भावार्थ—जो ममता, अहंकार तथा कामादि को छोड़कर नित्य ज्ञान में लगा रहता है वह ज्ञान के द्वारा मुक्ति प्राप्ति करता है। भक्ति से मेरे में ही मन और बुद्धि लगाओ, भक्ति से मुझे प्राप्त कर लोगे। बुद्धिमान् मनुष्य को चाहिये कि ममता छोड़, नित्य और नैमित्तिक सभी कर्मों को मेरे अर्पण करे: इससे उसे परांगति मिलेगी। जो कामना रहित भक्त ऐसा करते हैं वे सब कर्मों से छूट जाते हैं।

## पाप पुण्य और गति।

### पाप।

चिन्तयानस्य विषयान्संगस्तेषूपजायते।
कामः संजायते तस्मात्ततः क्रोधोऽभिवर्तते ॥ ५६ ॥ अध्याय १

क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः । (pg: क्रोधादज्ञानसंभूतिर्विभ्रमस्तु ततः स्मृतेः ।)

भ्रंशात्स्मृतेर्मतेर्ध्वंसस्तद्ध्वंसात्सोऽपिनश्यति ॥ ६० ॥ ,,

आवृणोति यथा माया जगद्धाप्पो जलं यथा ।

वर्षामेघो यथा भानुं तद्वत्कामोऽखिलांश्चरुद् ॥ ३८ ॥ अध्याय २

भावार्थ—विषयों में ध्यान देने से संग होता है; संग से काम उत्पन्न होता है, काम से क्रोध होता है, क्रोध से अज्ञान होता है, अज्ञान से स्मृति विभ्रम होता है, स्मृतिविभ्रम से मति का नाश होता है और मति नाश से सर्व नाश हो जाता है। जैसे माया, जगद्वाप्प को ढक लेती है; जैसे वर्षा के मेघ सूर्य को ढक लेते हैं, वैसे ही काम सब को ढक लेता है।

## पाप निवारण।

विनाद्वेषं च रागं च गोचरान्यस्तु खेश्चरेत् ।

स्वाधीनहृदयो वश्यैः संतोषं स समृच्छति ॥ ६१ ॥ अध्याय १

त्रिविधस्यापि दुःखस्य संतोषे विलयो भवेत् ।

प्रज्ञया संस्थितश्चायं प्रसन्नहृदयो भवेत् ॥ ६२ ॥ ,,

विना प्रसादं न मतिर्विना मत्या न भावना ।

विना तां न शमो भूप विना तेन कुतःसुखम् ॥ ६३ ॥ ,,

इन्द्रियाश्वान्विचरतो विषयाननुवर्तते ।

यन्मनस्तन्मतिं हन्यादप्सु नावं मरुद्यथा ॥ ६४ ॥

बुद्ध्वैवमात्मनात्मानं संस्तभ्यात्मानमात्मना ।

हत्वा शत्रुं कामरूपं परं पदमवाप्नुयात् ॥ ४२ ॥ अध्याय २

भावार्थ—जो इन्द्रियों को वश में कर के राग द्वेष के विना स्वाधीन हृदय हो जाता है, उसे संतोष प्राप्त होता है; संतोष से तीनों तरह के दुःख जाते रहते हैं। संतोषी मनुष्य की बुद्धि स्थिर होने से प्रसन्न हृदय हो जाता है। ईश्वर की कृपा विना मति नहीं होती, मति के विना

भावना नहीं होती, भावना के विना शान्ति नहीं होती और शान्ति के विना सुख नहीं होता। इन्द्रियों के अश्व विषयों के पीछे दौड़ते हैं। जैसे नदी में नौका को पवन झोंके देता है, वैसे ही विषयों में विचरता हुआ मन, मति को डिगा देता है। बुद्धिमान् मनुष्य आत्मा से अपने को वश में करके और अपने आत्मवल से काम रूपी शत्रु को जीत कर परंपद को प्राप्त करते हैं।

## सत्संग।

नाना संगाञ्जनः कुर्वन्नैकं साधु समागमम्।
करोति तेन संसारे वंधनं समुपैति सः ॥ ४१ ॥ अध्याय ३
सत्संगाद्गुणसंभूतिरापदां लय एव च।
स्वहितं प्राप्यते सर्वैरिह लोके परत्र च ॥ ४२ ॥ ,,

भावार्थ—जो मनुष्य तरह २ के संग करता है, परन्तु साधु समागम नहीं करता है, उसे संसार वन्धन होता है। सत्संग से सभी गुण प्राप्त होते हैं और सभी आपत्तियों का लोप हो जाता है। सत्संग से इसलोक और परलोक दोंनों में हित होता है।

## दान।

विधिवाक्य प्रमाणार्थं सत्पात्रे देशकालतः।
श्रद्धया दीयमानं यद्दानं तत्सात्विकं मतम् ॥ ७ ॥ अध्याय ११

भावर्थ—विधि और वाक्य प्रमाणों से देशकाल और सत् पात्र को देख कर श्रद्धा पूर्वक दान दिया जाता है, वह सात्विक दान है।

## सुख।

विषवद्भासते पूर्वं दुःखस्यान्तकरं च यत्।
दृश्यमानं तथाऽऽवृत्त्या यदन्ते ऽमृतवद्भवेत् ॥ २२ ॥ अध्याय ११

भावार्थ—जो पहले विष के समान दिखाई दे और जो अन्त में दुःख का नाश करे और अन्त में अमृत समान हो जाय, वह सात्विक सुख है।

## तप।

अकामतः श्रद्धया च यत्तपः सात्विकं च तत्।
अर्थे सत्कारपूजार्थं सदम्भं राजसं तपः ॥ ५ ॥ अध्याय ११

भावार्थ—कामना छोड़कर श्रद्धा से जो तप किया जाता है, वह सात्विक तप है। और जो ऋद्धि सिद्धि के लिए किया जाय वह गर्वान्वित राजस तप है।

## दैवीप्रकृति।

अपैशून्यं दयाऽक्रोधश्चापल्यं धृतिरार्जवम्।
तेजोऽभयमहिंसा च क्षमा शौचममानिता ॥ ३ ॥ अध्याय १०

भावार्थ—निरलोभता, दया, अक्रोध, धृति, आर्जव, तेज, निडरता, अहिंसा, क्षमा, शौच, मानशून्यता-ये लक्षण दैव प्रकृति के हैं।

## आसुरी प्रकृति।

अतिवादोऽभिमानश्च दर्पोऽज्ञानं सकोपता ॥ ४ ॥ अध्याय १०

भावार्थ—जलपता, अभिमान, दर्प, अज्ञान, क्रोध; ये लक्षण आसुरी प्रकृति के हैं।

## राक्षसी प्रकृति।

निष्ठुरत्वंमदोमोहोऽहंकारो गर्व एव च ॥ ५ ॥ अध्याय १०
द्वेषो हिंसाऽदयाक्रोध औद्धत्यं दुर्विनीतता। ,,
आभिचारिककर्तृत्वं क्रूरकर्मरतिस्तथा ॥ ६ ॥ ,,
अविश्वासः सतां वाक्येऽशुचित्वं कर्महीनता। ,,

निन्दकत्वं च वेदानां भक्तानामसुरद्विषाम् ॥ ७ ॥ ,,
मुनिश्रोत्रियविप्राणां तथा स्मृतिपुराणयोः । ,,
पाखंण्डवाक्ये विश्वासः संगतिर्मलिनात्मनाम् ॥ ८ ॥ ,,
सदम्भकर्मकर्तृत्वं स्पृहा च परवस्तुषु । ,,
अनेककामनावत्वं सर्वदाऽनृतभाषणम् ॥ ॥ ६ ॥ ,,
परोत्कर्षासहिष्णुत्वं पर कृत्य पराहतिः । ,,
इत्याद्या वहवश्चान्ये राक्षस्याः प्रकृतेर्गुणाः ॥ १० ॥ ,,

भावार्थ—निष्ठुरता, मद, मोह, अहंकार, गर्व, द्वेष, हिंसा, अदया, क्रोध, उद्दंडता, अविनय, आचाररहितकर्म क्रूरकर्म में रति, महात्माओं के वाक्यों में अविश्वास, अशौच, कर्महीनता, वेदों की निन्दा, भक्तों से शत्रुता अथवा ऋषि, मुनि, विप्र, स्मृति, पुराण आदि में निन्दा, पाखण्ड बातों में विश्वास, बुरी संगति में प्रीति, अभिमान से कर्म करना, दूसरों की वस्तु लेने की इच्छा अनेक कामनायें करना, हमेशा झूठ बोलना, दूसरों की बढ़ती देख कर जलना दूसरों की कीर्ति को घटाना; ऐसे ऐसे अनेक लक्षण राक्षसी प्रकृति के हैं।

## उपदेश ।

तस्मादेतत्समुत्सृज्य दैवीं प्रकृतिमाश्रय ।
भक्तिं कुरु मदीयां त्वमनिशं दृढ़चेतसा ॥ १८ ॥ अध्याय १०

भावार्थ—इसलिए इसे छोड़ दैवी प्रकृति का आश्रय लेना चाहिये और दृढ़ चित्त होकर रात दिन मेरी भक्ति करनी चाहिये ।

## गति ।

यो मे तत्त्वं विजानाति मोहं त्यजति सोऽखिलम् ।
अनेकैर्जन्मभिश्चैवं ज्ञात्वा मां मुच्यते ततः ॥ १२ ॥ अध्या ६

अन्ये नानाविधान्देवान्भजन्ते तान्व्रजन्ति ते । ,,
यथा यथा मतिं कृत्वा भजते मां जनोऽखिलः ॥ १३ ॥ ,,
तथा तथास्य तं भावं पूरयाम्यहमेव तम् । ,,
अहं सर्वं विजानामि मां न कश्चिद्विबुध्यते ॥ १४ ॥ अध्याय ६
यं यं देवं स्मरन्भक्त्या त्यजति स्वं कलेवरम् ।
तत्तत्सालोक्यमायाति तत्तद्भक्त्या नराधिप ॥ १७ ॥ ,, ,,
ब्रह्माविष्णुशिवेन्द्राद्यांल्लोकान्प्राप्य पुनः पतेत् ।
मामामुपेत्यसंदिग्धः पतनं तस्य न क्वचित् ॥ १६ ॥ ,, ,,

भावार्थ—जो मेरे तत्त्व को जानता है, उसका सब मोह जाता रहता है। बहुत से जन्मों में यह तत्त्व जान कर मोक्ष को प्राप्त होता है। जो मनुष्य और और अनेक प्रकार के देवताओं को भजते हैं वे उनकी गति को प्राप्त होतेहैं। जिस२भावना से मुझको मनुष्य भजते हैं, वही वह भावना में उनकी पूरी करता हूँ। मैं सब को जानता हूँ और मुझे कोई नहीं जानता है। जिस जिस देवता का स्मरण भक्ति से करता हुआ मनुष्य शरीर को छोड़ता है, उसी उस भक्ति के प्रभाव से उसी उस देवता के लोक को पहुँचता है। ब्रह्मा, विष्णु, शिव, इन्द्र, इनके लोकों में मनुष्य प्राप्त होकर फिर गिरता है, लेकिन जो मुझे प्राप्त कर लेता है उसका पतन नहीं होता है।

## सार्वभौमिकश्रेष्ठ सिद्धान्त ।

येन येन हि भावेन संसेवन्ते नरोत्तमाः ।
तथा तथा फलं तेभ्यः प्रयच्छाम्यव्ययः स्फुटम् ॥ १५ ॥ अध्याय ३
अतश्चाहर्निशं भूपस्मर्तव्योऽनेकरूपवान् ।
सर्वेषामप्यहं गम्यः स्रोतसामर्णवो यथा ॥ १८ ॥ अध्याय ६
प्रभवं मे विभूतिश्च न देवा ऋषयो विदुः ।
नानाविभूतिभिरहं व्याप्य विश्वं प्रतिष्ठितः ॥ २४ ॥ अध्याय ७

